कूकना—हि॰ घड़ी में चाबी देना, चिल्लाना; to scream, to cry, to wind up a watch, to tune a music.

कूकर—हि॰ स्वान, कुत्ता, a dog.

कूच—हि॰ रवानगी, चल देना, march, marching, departure. (कूच मुक़ाम =चलना, ठहरना, marching and halts) (—क. to make a march).

कूचा—फ़ा॰ गली, मुहल्ला; quarter, a street, a lane.

कूची—हि॰ पुताई का औज़ार; mason's brush. (—करना, to whitewash).

कूटना—हि॰ कुचलना, तोड़ना, पीटना; छेतना; to pound, to beat, to bray, to bruise.

कूड़ा—हि॰ करकट, बुहारन, चकीरन; sweepings, dirt, rubbish.

कूढ़—हि॰ मूढ़, भोंदू, जाहिल; foolish, stupid. (—मग़ज़=समझाए से न समझे, having no sense).

कूतना—हि॰ अनुमान करना, अंदाज़ा करना; to estimate, to guess.

कूदना—हि॰ फांदना, उछलना, खुश होना; to leap, to jump, to rejoice.

कूप—सं॰ कूआं, चाह; a well.

कूरकूर—हि॰ कुतिया के पिल्ले का बुलाना; calling to a young dog.

कूल्हा—हि॰ शरीर और टांग का जोड़; the joint of the hip, haunch

कृतकृत्य—सं॰ धन्यवाद, शुक्र गुज़ारी; thanks. (कृत, क्रिया, done)

कृतघ्नी—सं॰ गुण मेटने वाला, नमकहराम, नाशुकरा; ungrateful.

कृतज्ञ—सं॰ उपकार मानने वाला, अहसानमंद; grateful.

कृतार्थ—सं॰ संतुष्ट, अघाहना, कामयाव; successful, satisfied.

कृत्तिका—सं॰ तीसरे नक्षत्र का नाम; the third lunar mansion.

कृत्य—सं॰ कार्य, कर्तव्य; work.

कृत्रिम—सं॰ कल्पित, बनावटी, मसनूई; artificial, factitious.

कृपण—सं॰ सूम, कंजूस, बख़ील; miser.

कृपा—सं॰ दया, अनुग्रह, मेहरबानी; favour, kindness, pity, mercy.

कृश—सं॰ दुबला, पतला, लाग़िर; thin, emaciated, small, little.

कृष्णपक्ष—अंधेरा पक्ष, बदि; the dark half of a luner month.

कृषि—सं॰ खेती, काश्तकारी; agriculture, cultivation.

केंचली—हि॰ कांचली, सांप की झिल्ली; the skin of a snake.

केकड़ा—हि॰ एक जानवर; a crab.

केंचवा—हि॰ एक प्रकार का कीड़ा; गिंडोआ; an earth worm.

केतकी—हि॰ एक फूल का नाम; a name of a flower

केता—हि॰ कितना; how much, how many. (केते, कितने, how many).

केतु—सं॰ नवांग्रह, पूछल तारा ; the ninth planet, a comet.

केन्द्र—सं. पृथ्वी का बीच, वृत्त का बीच, मरकज़; the poles, the centre of a circle, a centre.

केला—हि॰ कदली ; plantain.

केवड़ा—हि॰ एक सुगंधित फूल ; a perfumed flower.

केवल—हि॰ अकेला, सिर्फ़, एकही ; one, alone, only, solely.

केश—सं. रोम, लोम, बाल ; the hair of the head, a cock's comb.

केशर सं॰ | कुमकुम, ज़ाफरान ; saffron,
केसर प्रा॰ | (नाग—=उमदा केसर, the best saffron used in dyeing)

केशव—सं. श्री कृष्ण, विष्णु ; the name of Krishna.

केहरी—हि. सिंह, शेर ; a lion.

कैंची—अर. कतरनी, छप्पर की लकड़ी scissors, sheers, a rafter for a roof

क़ै—अर. रद ; vomiting. (—करना=रद करना, to vomit).

कैथी—प्रा. (कायस्थी सं॰) बिना सिर के देव नागरी अक्षर ; Deva Nagari characters without head.

कैड़ा—हि. कड़ा, ठोस, सख़्त ; hard, strong.

क़ैदी—अर बंदी, बंधुआ ; prisoner. (क़ैद=imprisonment) (क़ैदखाना=जेलखाना, jail.)

कैफ़ियत—अर. व्यवस्था, हालत ; remarks. (—लिखना=रिपोर्ट करना, to make, to report)

कैम्प—अंग. छावनी, लश्कर ; camp.

कैलाश—हिमालय पर्वत की एक चोटी ; one of the peaks of the Himalayas

क़ैसर—(रूमी भाषा का शब्द) शाहनशाह ; Emperor. (क़ैसर हिन्द, श्री भारतेश्वरी महारानी, the Empress of India)

कैसा—हि. किस प्रकार का? किस तरह का? how? what manner? what like?

को—(पूर्वी भाषा) कौन, किस को, किस कू ; who, to, for.

कोई | हि. कौन, any ; any one.
कोऊ | (—कोई, बहुत कम, a few)

कोंपल—हि॰ अंकुर, मंजरी, गली ; a bud, a young shoot.

कोकला—हि॰ घोंघा ; a shell.

कोकिला—सं. कोयल ; the black Indian cuckoo. (the Koyal makes a prominent figure in Hindu poetry)

कोख—हि. पेट का दायां या बायां भाग the womb, abdomen.

कोट—अंग॰ ऊंचा अंगरखा ; coat.

कोट—हि. क़िला, बुर्ज ; fort, rampart.

कोटि—सं. करोड़, धनुष का अगला भाग, त्रिभुज की एक भुजा चिल्ला ; ten millions, the one side of a triangle, the front part of a bow.

कोठरी } हि॰ छोटा कोठा; a room, a
कोठड़ी } chamber..

कोठा—प्रा॰ कमरा; an apartment, a closet, store house. (नाज का कोठा, granary, barn) (—बिगड़ना to be deranged. (stomach or womb).

कोठी—प्रा॰ (कोष्ट सं॰) पक्का घर, गोदाम, कारखाना; a house, warehouse, factory, a banking house.) (महाजनी—=bank, commercial house) (सौदागरी—=mercantile firm) (—वाल, banker, wholesale merchant) (नाजकी कोठी, deposit place for corn) (—गलाना, to sink a curb) (—करना to open a banking house)

कोड़ा—हि॰ चाबुक; a whip, a lash.

कोड़ी—हि॰ बीसी; score, twenty.

कोढ़—हि॰ महा रोग, जुज़ाम, बर्ष; leprosy. (कोढ़ी, महा रोगी, leper)

कोण—सं॰ कोना, गोशा, ज़ाविया; a corner, an angle.

कोतल—हि॰ खाली घोड़ा; a spare horse for show.

कोतवाल—फ़ा॰ पुलिस इन्सपेक्टर, दरोगा; sub-inspector of the police, police officer. (कोतवाली=थाना police station)

कोताही—फ़ा॰ तंगी, कमी; deficiency, neglect. (कोताह=छोटा short)

कोथली—हि॰ थैली, बटुआ; a bag.

कोदों } हि॰ एक प्रकार का धान; a
कोदा } small grain. (—दलना=वश में पड़ना, to be dependent) (—दे के पढ़ना=मुफ़्त पढ़ना, या बहुत थोड़ा पढ़ना, to get cheap or inferior education).

कोना—हि॰ कोण, खूंट, गोशा, ज़ाविया a corner, an angle.

कोप—सं॰ क्रोध, रोष, ग़ुस्सा; wrath, rage, anger.

कोपीन—प्रा॰ (कौपीन सं.) लंगोटी; a cloth worn between the legs.

कोमल—सं॰ नम्र, नरम, मुलायम; soft, bland, tender, mild. (—ता=नम्रता, mildness).

कोयल—हि॰ कोकिला; a bird.

कोयला—हि॰ जली लकड़ी; charcoal.

कोया—हि॰ आंख का कोना; corner of the eye, ball of the eye.

कोर—हि॰ किनारा, कगूंरा, सिरा; edge, border. (—कसर=ऐब, defect).

कोर—फ़ा॰ अंधा, नाबीना; blind.

कोरा—हि॰ अछूता, नया; unused; new (—कपड़ा=बे धुला, unwashed cloth) (—कागज़=बे लिखा कागज़ blank paper) (—बर्तन=मिट्टी का, unused pot) (—पिंडा=बे बिवाही लड़की का क्वारपन, virginity).

कोरी—हि॰ जुलाहों की एक जाति; Hindu of the weaver caste.

कोर्ट—अंग॰ कचहरी, अदालत; court.

कोल—(पंजाबी) पास; near, close. (मेरे कोल=मेरे पास, with me).

कोलाहल—सं. रौला, कलकल, शोर, गुल; uproar, chatter.

कोल्हू—हि॰ तेल या रस निकालने की कल; oil or cane press. (—के बैल की तरह पेलना=भारी परिश्रम उठाना, to work very hard)

कोशिश—फ़ा. यत्न, उपाय, तदबीर, सई; effort, attempt.

कोष—सं॰ भंडार, खज़ाना, लुग़ात, डिक्शनरी; a treasure, a dictionary or vocabulary.

कोष्ठ—सं. कोठा, कोठड़ी, खत्ता; (खतूत वहदानी) a granary, a room (bracket)

कोस—हि. तीन हज़ार गज़ का एक कोस, (पौने दो मील) one kos= three thousand yards. (1¾miles)

कोसना—हि. गाली देना; to curse.

कोसों भागना } हि. बचना, हटना; to
कोसों रहना } fly far, to keep at a distance.

कोह—फ़ा. पर्वत, पहाड़, पहाड़ी; hill, mountain: (—काफ़=आकसस पर्वत, mount Caucasus)

कोहर—हि. आकाशी धुआं; fog. (—पड़ना, to be foggy).

कौड़ी—हि. कोकला; a shell, money, जैसे चख डाल धन को। कौड़ी न रख कफ़न को॥ कौड़ियाला=सफ़ेद चित्तीदार सांप a snake) (—के काम का नहीं, निकम्मा, worthless) दो—की बात करना=बे इज़्ज़त करना to disgrace, to dishonor)

कौतुक—सं॰ आनन्द, हंसी खुशी; joy, pleasure, happiness.

कौतक—हि. बुराई, खुटाई trick, wickedness, artifice.

कौन—हि. कौन सा; who? which? what? (—सा, what sort of?)

कौन्सिल } अंग. सभा पंचायत, दरबार
कौंसल } council(कौंसली, councillor)

कौमारी—सं. लड़की; a girl.

कौमुदी—सं. चन्द्रिका, चांदनी; moon, light. (व्याकरण की पुस्तक=लघु, मध्य, सिद्धांत)

कौरव—सं. कुरु वंशी; धृतराष्ट्र और पाण्डु, के बेटे पोते) a descendant of Raja Kuru.

क़ौल—अर. बात, वाचन, गुफ़्तगू; agreement, promise, contract. (—ओ क़रार=अहद पैमान, an agreement, compact)

क़ौम—अर. जाति, फ़िरक़ा, गिरोह; a caste, a tribe, a nation.

कौआ } हि॰ काग, काक, कागा; a
कौवा } crow. (—परी=काली स्त्री, a very black woman) (काला—=बहुत काला, very black.)

कौशल्या—सं. श्री राम चन्द्रजी की माता; the mother of Ram Chandra.

कंकर—हि॰ काकर, रोड़ा, गंटू; gravels, limestones. (कंकरीला=कंकर का, gravely) (कंकरी=छोटा कंकर, a small stone or pebble)

कंगला—हि. कंगाल, दीन, दरिद्री, गरीब; poor, miserable.

कंगन—हि. हाथों में पहरने का कड़ा; a hand-ring.

कंगना—हि॰ विवाह की निशानी. लाल डोरा जो दुलहा दुलहन के हाथ में बांधा जाता है; a red thread tied round the bridegroom and bride's wrist.

कंगनी—हि॰ दीवार का कंगूरा, एक प्रकार का नाज; cornice, a corn.

कंगूरा—हि. कंगनी, छज्जा; pinnacle. (कंगूरेदार=कंगनीदार, spired)

कंघा } प्रा. (कङ्कती सं॰) बाल बाहने
कंघी } का औज़ार, शानह; a comb.

कंचन—हि. अपनी स्त्रियों को नचाने वाले, भाड़ खाने वाले; the men whose females are dancers.

कंचनी—हि॰ नाचने का पेशा करनेवाली स्त्री; a dancing girl.

कंचन—प्रा. सुवर्ण, सोना; gold.

कंजर—हि. नीच काम करनेवाली जाति a man of mean caste.

कंजा—हि. भूरी या नीली आंख वाला; blue eyed.

कंजूस—हि॰ सूम, मक्खी चूस; miser.

कंठ—हि. गला, हलक़; throat.

कंठा } कंठ माला a necklace.
कंठी } (एक रोग, a disease.)

कंडा—हि॰ उपला, गोसा; dried cow-dung used for fuel.

कंद—अर॰ एक अव्वल दरजे की मिठाई; a loaf sugar, best sugar.

कंदला—हि॰ सोने का तार; thread of gold, gold or silver wire.

कंदील—अर. काग़ज़ की लालटैन; a paper lantern.

कंधा—हि. मोढ़ा, शानह; shoulder.

कंवल—प्रा॰ (कमल सं.) पङ्कज; lotus.

कंस—सं. मथुरा का राजा; the king of Mathura.

क्या—हि॰ प्रश्न वाचक अव्यय; who? which? why? whether?.

क्यारी—हि. डोली लगा ज़मीन का टुकड़ा; a bed.

क्यों—हि॰ किस लिये, काहे को; why? wherefore? how?.

क्योंकर—हि. किस प्रकार से why? how?

क्योंकि—हि. किस वास्ते; because.

क्रम—सं॰ रीति, राह, परिपाटी, तरतीब order, method.

क्रान्ति—सं. प्रकाश, दीप्ति, चमक, दमक; splendour, lustre.

क्रिया—सं. काम, व्याकरण में करना, सौगन्ध (मुर्दे का एकादशा) (फ्रे व फ्रा.) an action, a verb, an oath. the eleventh day's ceremony of a dead body. (—कर्म, obsiquies).

क्रिसचियन्स—अंग. ईसाई; Christians.

क्रिसमिस डे—अंग. बड़ा दिन, मसीह की पैदायश का दिन; (२५ तारीख़ डिसम्बर) Christmas day.

क्रीड़ा—सं॰ मन बहलाव का खेल, हंसी खुशी; sport, play, pleasure.

क्रूर—सं॰ निर्दयी, कठोर, ज़ालिम; cruel, pitiless, hard hearted.

क्रोड़पत्र—सं. संयोजित, मिला हुआ, ज़मीमा; an addition, suppliment

क्रोध—सं. कोप, रिस, ग़ुस्सह; an anger, wrath, passion, rage.

क्लिष्ट—सं. कठिन, कड़ा, सख़्त; hard, severe, distress, afflicted.

क्लीव—सं. नपुंसक, नामर्द, खोजा, हीजड़ा; the neuter gender, eunuch

क्लर्क—अंग. बाबू, मुन्शी, मुहर्रिर; a clerk. (रेलवे—, रेल का बाबू)

क्लेश—सं॰ दुख, कष्ट, पीड़ा झगड़ा, तकरार; pain, affliction, quarrel.

क्वचित्—सं. कोई; any, any one, some one.

क्वार—हि. आश्विन; the 6th lunar m.

क्वारा—हि॰ कुमार, बिन विवाहा; unmarried person. (क्वारी=बिना विवाही लड़की, maid, virgin).

क्षई—हि. क्षय रोग, राज रोग, दम की बीमारी; consumptive, hectic, asthma. (—रोग, consumption).

क्षण—सं. दश पल या चार मिनट का एक क्षण; a moment, instant (—मात्र=एक पल में, for a moment)

क्षत्री—सं॰ खत्री, राजपूत, सिपाही; the second caste of Hindus, a soldier, the military class.

क्षमा—सं॰ मुआफ़ी; pardon, forgiveness. (—मांगना=मुआफ़ी चाहना, to ask pardon)

क्षय—सं॰ नाश; destruction, loss, waste, minus (in algebra) (—रोग=राजरोग, consumption)

क्षार—सं. खार, राख, भस्म; ashes, salt, soda or potash.

क्षीण—सं. हानि; thin, diminished, lost. (धातु क्षीण=धात गिरना, fall of semen virile)

क्षीर—सं. खीर, दूध, पानी; milk, water. (a food of rice and milk)

क्षुद्र—सं॰ छोटा, कमीना; little, mean (—बुद्धि=कम अक़ल, fool.)

क्षुधा—सं. भूख; hunger. (—तुर=बहुत भूखा, very hungry).

क्षुर—सं॰ उस्तरा; a razor. (क्षुरी=

चाकू, a knife)

चेत्र—स॰ खेत, पुण्य भूमि; a field, a holy place. (—व्यवहार=द्रव्य मसाहत, mensuration)

चेम—स॰ कुशल, welfare, happy, well, right. (—कुशल=राज़ीखुशी welfare)

चौर—स॰ मूंडन, बाल लेना, हजामत; shaving the head.

# ख

ख—स॰ आकाश, स्वर्ग, शून्य, सिफ़र; sky, heaven, cipher.

खकार—हि॰ थूक, बलग़म; phlegm. (—ना=थूक खाना, to hem).

खखोलना—हि॰ ढूंढ़ना, तलाश करना; to search.

खग—स॰ पक्षी, पंछी, परिन्द; a bird. (—पती, गरुड़, the adjutant bird)

खच्चर—फ़ा॰ (खिच्चर) टट्टू; a mule, a pony, (खचरी, female mule)

खगोल—स॰ आकाश मण्डल; a circle of the heavens. (—विद्या=आकाश विद्या, astronomy).

खज़ानह / खज़ाना } फ़ा॰ जहां नक़द रुपया रहता है, कोष; treasury. (खज़ान्ची=रोकड़िया, treasurer)

खजूर—हि॰ एक वृक्ष का नाम, एक मिठाई; a date tree, a kind of sweetmeat.)

खटकना—हि॰ आहट होना, चुभना; to rankle, to pierce, to pain.

खटका—हि॰ शक, खुटका, दुबधा; suspicion, doubt. (—ना=खट २ करना, to knock, to rattle).

खटखट—हि॰ खुटखुट; noise, sound.

खटखटाना—हि॰ खटखट करना, ठोकना; to knock, to rap, to rattle. (door), to pat, to tap.

खटछप्पर—हि॰ छपरखट, समहरी; a bedstead with curtains.

खटपट / खटापटी } हि॰ लड़ाई, झगड़ा; wrangling, quarrel, contention. (—हो. to quarrel)

खटबुना—हि॰ खाट बुनने वाला; a bed weaver.

खटमल—हि॰ खाट का कीड़ा; a bug.

खटमिठड़ा—हि॰ खट्टा और मीठा; sour and sweet.

खटराग—हि॰ झगड़ा, झंझट, जंजाल; wrangling, unnecessary work.

खटाई—हि॰ खट्टी, तुरश, खट्टापन; an acid, acidity, sourness. (—मिठाई, खट्टा और मीठापन, sourness and sweetness)

खटाक—हि॰ एक बारगी; at once.

खटास—हि॰ खट्टापन, खटाई, तुर्शी; sourish, acidity.

खटिया—हि॰ चार पाई; a bedstead.

खटीक—हि. एक नीच जाति; a low caste of Hindus.

खटोला } हि॰ छोटी खाट; a small
खटोली } bedstead, little charpai.

खट्टा—हि॰ चूक, तुर्श; acid, sour. (—चूक=बहुत चूक, very sour) (—होना=तुर्श होना, to turn sour)

खट्वा—सं॰ चार पाई; a bedstead.

खड़ंख—हि. सूखा, खुश्क; dry, dry up (सूखा—,बिलकुल सूखा, altogether dried) (—पेड़, dried tree).

खडंजा—हि. ईंटों का फ़र्श; masonry of bricks, brick-floor.

खड़क—हि॰ घेर, ढोरों का स्थान; a cow or goat shed, cattle-pen.

खड़कना—हि॰ झनझनाना, बाजना; to rustle, rattle, clang. (आंख—आंख में पीड़ होना, sore eye)

खड़खड़ाना—हि. ठकठकाना, झनझनाना; to crink, to knock.) (खड़खड़ाहट=खड़का, creaking)

खड़खड़िया—हि॰ एक प्रकार की गाड़ी; a kind of conveyance.

खड़ा—हि॰ सीधा, उठा, ऊंचा; erect, standing up, up right, high. (—करना=उठाना, to raise, to stop) (—होना=उठना, to stand) (खड़े खड़े=अभी झटपट, immediately, quickly) (—खेत, standing crop)

खड़ाऊं—हि॰ पादुका, काठ के जूते; wooden shoes, sandals.

खड़िया—हि॰ खड़िया मट्टी; chalk.

खड्ग—सं. तलवार, खांडा; a sword.

खण्ड—सं. भाग, हिस्सा, देश परिच्छेद अध्याय, खांड; a part, quarter, region, chapter, sugar, &c. (—खण्ड करना=तोड़ना, to break to pieces) (—साल, sugar factory).

खण्डन—सं॰ तोड़ना, रद्द करना; breaking, confutaction, criticism. (—करना=तरदीद करना, to refute an argument, to criticize) (खण्डित=छिन्न भिन्न, broken).

ख़त—अर॰ चिट्ठी पत्री, रेखा, लकीर, बाल; a letter, a line, epistle, hair

ख़तम } अर॰ पूरा, तमाम; conclusion,
ख़त्म } end. (—क़. to finish)

ख़तरा—फ़ा. भय, डर, अंदेशा; fear, danger, risk. (—नाक, dangerous)

खतरानी—हि॰ खत्री स्त्री; the female of Khatri, Khatri woman.

खत्ता } हि॰ गढ़ा, नाज भरने का गढ़ा;
खत्ती } a pit, a grain pit.

ख़ता—फ़ा॰ भूल ग़लती क़सूर, error,

खत्री—प्रा. (क्षत्री सं॰) राजपूत, एक जाति; the second Hindu caste.

खदबदाना—हि. सनसनाना, छनछनाना; boiling noise, to simmer.

खदेड़ना—हि॰ रगेदना, पीछा करना, धदकारना; to pursue, to hunt.

खद्योत—सं॰ पटवीजना, जुगनू; firefly.

ख़तनह—अर॰ सुन्नत, मुसलमानी संस्कार; circumcision. (ख़तनह करना, to circumcise)

खन—हिं॰ घर का हिस्सा, मंज़िल; a story of a house.

खनकना—हिं॰ बजाना, छनकना; to sound

खपटा—हिं॰ खटाई, आम्र की सूखी फांक; a slice of a mango.

खपना—हिं॰ सोखना, मरना, ख़र्चना; to be dried up, to die, to be expended, mix with.

खपरा—हिं॰ मट्टी की नलियां, मट्टी की पटड़ी; a tile. (खपरैल=खपरे का घर, a tiled house)

खपच्ची या खपाच—हिं॰ बांस का टुकड़ा a piece torn off from a bamboo, a bamboo slit.

खप्पर—हिं॰ योगियों का पात्र; a cup used by Jogies.

खपाना—हिं॰ पूरा करना, भरना; to fill up, to destroy, to mix.

ख़फ़ा—फ़ा॰ नाराज़ी, ग़ुस्सहवर angry, enraged, vexed. (ख़फ़गी=नाराज़ी, displeasure)

ख़फ़कान—अर॰ दिल का धड़का, विक्षिप्त; palpitation, madness.

ख़फ़ीफ़ा—अर॰ छोटी अदालत, पांच सौ तक नालिश; a small cause court.

ख़फ़ीफ़—अर॰ हलका, छोटा, थोड़ा; light, small, of no weight or consequence. (—सा, very little)

ख़बर—अर॰ संदेशा, समाचार; news, tidings. (—दार=होशियार, careful) (—दारी=होशयारी, care, attention) (—देना=इत्तला देना, to inform, to report) (—होना=मुत्तलअ होना, to be informed) (—लेना=रक्षा करना, to take notice, to guard) (—पहुंचाना=to send word, to report) (—रखना=समाचार लेना, to be acquainted, to be informed).

ख़म—अर॰ टेढ़ा पन; crookedness. (—दार=टेढ़ा, crooked).

ख़म ठोकना—हिं॰ कुश्ती के साथ बाज़ू ठोकना; to strike the arms.

ख़मीर—फ़ा॰ लेवी, उठेसदार; leaven, whatever is used to ferment.

खम्बा—हिं॰ खम्भ, सतून, मीनार; a pillar, a post.

ख़यानत—अर॰ चोरी; treachery, embezzlement. (अमानत में—=सौंपी चीज़ में चोरी, perfidy) (—मुजरिमाना=दोषी बन कर ख़ुयानत करना, criminal breach of trust) (—करना, चोरी करना, to embezzle)

ख़याल—फ़ा॰ ध्यान; imagination, fancy, thought. (ख़याली=मनमाना, fanciful, capricious).

खर—सं. तीखा, कठोर, घास; hat, hard, grass.

ख़र—फ़ा. गधा, शीतला का वाहन; an ass. (गीदी—, timid)

ख़रख़शह—फ़ा. झगड़ा लड़ाई; jarring rattling, quarrelling.

ख़रगोश—फ़ा॰ खरहा, एक जानवर; a hare, a rabbit.

ख़रच } फ़ा. हाथ से निकलना, ख़र्च
ख़र्च } होना; expenditure, spending (ख़रचा=लागत, costs of law-suits) (ख़रची=संगत के दाम, price of stupration)

खरतल } हि॰ साफ़, साफ़गो, खरा;
खड़तल } prime, pure.

ख़रबूज़ह—फ़ा॰ बड़ा फल; a musk-melon.

ख़रमोहरा—फ़ा. कौड़िया; the small shells, (Kouries).

खरल—हि॰ औषधि पीसने की कुंडी; a mortar, a stone for grinding medicine. (—करना=पीसना, to grind very fine)

खरहा—हि॰ ख़रगोश, शशा; a hare, a rabbit.

खरा—हि॰ खरतल, सच्चा चोखा; pure, honest, prime, best sort. (—खोटा, good and bad) (—खेरा, plain dealing) (—दुस्त, without commission) (—पन, sincerity).

ख़राद—फ़ा. चर्ख़ पर चढ़ाना, साफ़ करना; a lathe, to be polished.

ख़राब—अर॰ बुरा, नाक़िस, निमज; evil, bad, ruined, deserted. (—करना=बिगाड़ना, to spoil) (ख़राबी=बुराई, badness)

ख़रीद—फ़ा॰ मोल लेकर लेना; purchased. (—फ़रोख़्त=ख़रीदना और बेचना, buying and selling) (ख़ुश—=आपस की बिकरी, private sale).

ख़रीदार—फ़ा॰ ग्राहक, purchaser.

ख़रीफ़—फ़ा. सावनी; autumnal harvest, autumn.

खर्व } सं॰ सौ अरब; hundreds of
खरब } thousands of millions.

खल—सं. दुष्ट, नीच, बेरहम; wicked, worthless person.

खल—हि. पिसे हुए तिलों का ढोपा; oil-cakes.

ख़ल्क़—अर॰ संसार, दुनिया न.ख़लूक़; creation, world.

ख़लफ़—फ़ा. पुत्र, बेटा; son.

खलबलाना—हि. खौलना, खदबदाना; to boil, to bubble.

खलबली—हि. हलचल, घबराहट; hurry, bustle, alarm.

ख़लल—फ़ा॰ गड़बड़, झगड़ा, खलबली; disturbance, confusion, disorder.

ख़ला—अर॰ ख़ाली, सुनसान; अन्तरिक्ष,

शून्य; empty place.

खलासी—हि. तोप चलाने वाला, डेरा खड़ा करने वाला; a native artillery man, a tent pitcher.

ख़लासी—फ़ा. स्वतंत्रता, आज़ादी, छुटकारा; freedom, exemption, relief

खलियान—हि. राश, पैर, नाज का ढेर; granary barn.

ख़लीक़—अर० ख़ातिर वाला, अच्छा, भला; polite, of good disposition

ख़लीतह—फ़ा० थैला, थैली लिफ़ाफ़ा; purse, envelope.

ख़लीफ़ह—अर० मुहम्मद साहब का जानशीन, नायब; successor of Muhammed, assistant. (ख़लीफ़ाजी=नाई, दर्जी, नायब मुदर्रिस वग़ैरा a barber, tailor, monitor &c.)

खल्वाट—सं. गंजा, जिस के सिर पर बाल न हो; bald, scald headed.

ख़शख़श—फ़ा. पोस्त के दाने; poppy-seeds. (—बराबर, very little)

ख़शम—अर. ग़ुस्सा; *anger, fury,* passion. (—नाक, ग़ुस्सावर, angry)

ख़स—अर० एक सुगंधित घास; the name of a grass.

खसम—हि. मालिक, ख़ाविन्द; a master, a husband.

खवा—हि० कान्धा, खन्धा; shoulder.

खसकाना—हि. सरकाना, हटाना; to remove, (खसकना, to be removed)

खसता
खस्ता } हि. कमज़ोर; infirm (—कचौरी, rich cakes)

ख़सलत—अर. स्वभाव, ख़ो, बान, आदत habit, disposition.

खसरा—हि. खेत के हिसाब की किताब; a day book, field book. (छोटी चेचक, small-pox)

ख़सीस—अर. कंजूस, बख़ील; a miser.

खसोटना—हि. नोचना, खेंचना; *to* scratch, to pull.

खांचा—हि. गढ़ा; a pit, hole, cavity.

खांड—हि. कच्ची मिठाई, शक्कर; sugar.

खांडा—हि. तलवार, तेग़; sword.

खांसी—हि० खांस; a cough. (पुरानी—loose cough) (सूखी—धसक, dry cough) (खांसना=*to* cough)

खाई—हि. ख़न्दक़; a ditch, a trench.

खाऊ—हि० पेटू, पेटार्थी; a glutton.

ख़ाक—फ़ा. मट्टी, राख, धूल; dust, ashes. (—सार=ग़रीब, humble) (—रोब=भंगी, sweeper) (—छानना=वृथा परिश्रम उठाना, *to labour to no purpose*) (—धूल=कुछ नहीं, *not a bit*) (—का पुतला=मनुष्य, man) (—में मिलना=मरना, to die)

खाज—हि. खुजली, ख़ारिश; itch.

खाजा,
खाद्य खा } हि. एक प्रकार की मिठाई, (जो खा ले) *a sweetmeat* (eat up).

खर—सं. तीखा, कठोर, घास; hat, hard, grass.

ख़र—फ़ा. गधा, शीतला का वाहन; an ass. (गौदी—, timid)

ख़रख़शह—फ़ा. झगड़ा लड़ाई; jarring rattling, quarrelling.

ख़रगोश—फ़ा॰ खरहा, एक जानवर; a hare, a rabbit.

ख़रच } फ़ा. हाथ से निकलना, स़र्फ़
ख़र्च } होना; expenditure, spending (ख़रचा=लागत, costs of law-suits) (ख़रची=संगत के दाम, price of stupration)

खरतल } हि॰ साफ़, साफ़गो, खरा;
खड़तल } prime, pure.

ख़रबूज़ह—फ़ा॰ बड़ा फल; a musk-melon.

ख़रमोहरा—फ़ा. कौड़िया; the small shells, (Kouries).

खरल—हि॰ औषधि पीसने की कूंडी; a mortar, a stone for grinding medicine. (—करना=पीसना, to grind very fine)

खरहा—हि॰ ख़रगोश, शशा; a hare, a rabbit.

खरा—हि॰ खरतल, सच्चा चोखा; pure, honest, prime, best sort. (—खोटा, good and bad) (—खेरा, plain dealing) (—दुरा, without commission) (—पन, sincerity).

ख़राद—फ़ा. च़र्ख़ पर चढ़ाना, साफ़ करना; a lathe, to be polished.

ख़राब—अर॰ बुरा, नाक़िस, निर्जल; evil, bad, ruined, deserted. (—करना=बिगाड़ना, *to spoil*) (ख़राबी=बुराई, badness)

ख़रीद—फ़ा॰ मोल देकर लेना; purchased. (—फ़रोख़्त=ख़रीदना और बेचना, *buying and selling*) (ख़ुश—=आपस की बिकरी, private sale).

ख़रीदार—फ़ा॰ ग्राहक, purchaser.

ख़रीफ़,—फ़ा. सावनी; autumnal harvest, autumn.

खर्व } सं॰ सौ अरब; hundreds of
खरब } thousands of millions.

खल—सं. दुष्ट, नीच, बे रहम; wicked, worthless person.

खल—हि. पिसे हुए तिलों का छोपा; oil-cakes.

ख़ल्क़—अर॰ संसार, दुनिया म़ख़लूक़; creation, world.

ख़लफ़—फ़ा. पुत्र, बेटा; son.

खलबलाना—हि. खौलना, खदबदाना; to boil, to bubble.

खलबली—हि. हलचल, घबराहट; hurry, bustle, alarm.

ख़लल—फ़ा॰ गड़बड़, झगड़ा, खलबली; disturbance, confusion, disorder.

ख़ला—अर॰ ख़ाली, सुनसान; अन्तरिक्ष,

शून्य ; empty place.

खलासी—हि. तोप चलाने वाला, डेरा खड़ा करने वाला ; a native artillery man, a tent pitcher.

खलासी—फ़ा. स्वतंत्रता, आज़ादी, छुटकारा ; freedom, exemption, relief

खलियान—हि. राश, पैर, नाज का ढेर ; granary barn.

ख़लीक़—अर॰ ख़ातिर वाला, अच्छा, भला ; polite, of good disposition

ख़लीतह—फ़ा॰ थैला, थैली लिफ़ाफ़ा ; purse, envelope.

ख़लीफ़ह—अर॰ मुहम्मद साहब का जानशीन, नायब ; successor of Muhammed, assistant. (ख़लीफ़ाजी=नाई, दर्ज़ी, नायब मुदर्रिस वग़ैरा a barber, tailor, monitor &c.)

खल्वाट—सं. गंजा, जिस के सिर पर बाल न हो ; bald, scald headed.

ख़शख़श—फ़ा. पोस्त के दाने ; poppy-seeds. (—बराबर, very little)

ख़शम—अर. ग़ुस्सा ; anger, fury, passion. (—नाक, ग़ुस्सावर, angry)

खस—अर॰ एक सुगंधित घास ; the name of a grass.

खसम—हि. मालिक, ख़ाविन्द ; a master, a husband.

खवा—हि॰ कन्धा, कन्धा ; shoulder.

खसकाना—हि. सरकाना, हटाना ; to remove, (खसकना, to be removed)

खसता } हि. कमज़ोर ; infirm (—
खस्ता } कचौरी, rich cakes)

ख़सलत—अर. स्वभाव, ख़ो, बान, आदत habit, disposition.

खसरा—हि. खेत के हिसाब की किताब ; a day book, field book. (छोटी चेचक, small-pox)

ख़सीस—अर. कंजूस, बख़ील ; a miser.

खसोटना—हि. नोचना, खेंचना ; to scratch, to pull.

खांचा—हि. गढ़ा ; a pit, hole, cavity.

खांड—हि. कच्ची मिठाई, शक्कर ; sugar.

खांडा—हि. तलवार, तेग़ ; sword.

खांसी—हि॰ खांस ; a cough. (पुरानी—loose cough) (सूखी—धसक, dry cough) (खांसना=to cough)

खाई—हि. ख़न्दक़ ; a ditch, a trench.

खाऊ—हि॰ पेटू, पेटार्थी ; a glutton.

ख़ाक—फ़ा. मट्टी, राख, धूल ; dust, ashes. (—सार=ग़रीब, humble) (—रोब=भंगी, sweeper) (—छानना=वृथा परिश्रम उठाना, to labour to no purpose) (—धूल=कुछ नहीं, not a bit) (—का पुतला=मनुष्य, man) (—में मिलना=मरना, to die)

खाज—हि. खुजली, ख़ारिश ; itch.

खाजा } हि. एक प्रकार की मिठाई,
खा जा } (ले खा ले) a sweetmeat (eat up).

खाट—प्रा. (खट्वा सं.) खटिया, चारपाई पलंग; a bedstead. (—से लग जाना=अत्यंत निर्बल होना. to be bed-ridden) (—खटोला=घर का असबाब, household-goods)

खाड़ी—हि. खाल, कोल; gulf, creek.

खात } हि॰ कूड़ा; manure, dung.
खाद } (—डालना, to manure)

ख़ातमा } अर॰ अन्तिम, इति श्री, अंजन; conclusion, end.
ख़ातिमा }

खाता—हि. नामवार लेखावही, खसरा, खतौनी; daily account.

खातापीता—हि॰ आसूदा, खुश; welloff

ख़ातिर—अर॰ दिल, मन, ; mind, heart (—जमअ=तसल्ली, confidence) (—दारी करना=सुख पहुंचाना, to comfort) (—ख़्वाह=मन के अनुकूल, satisfactory)

खाती—हि. बढ़ई; a carpenter.

ख़ादिम—अर॰ दास, नौकर, पुजारी; servant, priest.

ख़ानह—फ़ा. स्थान, घर, मकान; house. (ग़रीब— मेरा घर, poor house) (—दारी, housekeeping)

खान—हि. खानि, कान; a mine.

ख़ान—फ़ा॰ पठानों की एक पदवी; a Pathan title.

ख़ानदान—फ़ा. कुटुम्ब, घराना, नसल; family. (ख़ानदानी=अच्छे घराने का, of good birth) (ख़ानगी=घर का, व्यभिचारिणी, house, prostitute) (ख़ाना, घर, house)

खाना—हि॰ भोजन; food, dinner. (—खाना=भोजन पाना, to take food, to eat) (—देना=दावत करना, to feast) (खानसामां=रसोइया, a butler) (—पीना=भोजन, food and drink)

ख़ाम—फ़ा. कच्चा; raw, unripened.

ख़ामोश—फ़ा. चुपचाप, सुनसान; hush, silent. (ख़ामोशी, चुपचाप, silence)

ख़ार—फ़ा॰ कांटा, सूल; a thorn. (—दार=कांटेदार, thorny)

खारा } हि. सलोना, नमकदार; sour, saltish, brackish. (—नमक=खारी नून, alkaline salt)
खारी }

ख़ारिज—अर॰ च्युत, जुदा, बाहिर, अलग; external, exclude, beyond (—करना=निकालना, to exclude, to expel).

ख़ारिश—फ़ा॰ खुजली, खाज, ख़ारिश्त; itch, scab.

खारुआ—हि॰ लुंगी, मोटा लाल कपड़ा; a coarse kind of red cloth.

खाल—प्रा. (खल्ल सं॰) चमड़ा, पोस्तीन, धौंकनी; skin, hide, bellows. (बाल की—=नुक़ते चीनी

ख़ाल—फ़ा॰ तिल, मस्सा; mole on the face. (—ख़ाल, very seldom).

ख़ाला—फ़ा. मामी, मावसी; maternal

aunt, (—आ घर, place of rest)

ख़ालिस—अर. निर्मल, बे मिलाव; pure

ख़ाली—फ़ा. रीता, अकेला, बेकार, ख़ालिस; empty, vacant, pure. (—होना=रीता होना, to be emptied or vacant)

ख़ाविन्द—फ़ा. पति, घर वाला; lord, husband, master.

ख़ाम—फ़ा. कच्चा, हरा; raw, unripe, green. (ख़ामी, deficiency)

खास—हि. सूखे उपलों का ढेर; a bag of dried cow-dung

ख़ास—फ़ा. निज, ज़ाती: private, personal, special.

ख़ासियत—अर॰ स्वभाव, असर: nature.

खिचना—हि. तनना, ऐंठना: (बचना) to be drawn (to escape).

खिचड़ी—हि. एक प्रकार का भोजन; a kind of food. (—होना=भिन्न २ चीज़ों का मिलना, a mixture of different things)

खिचाई } हि॰ खिचापन; pulling,
खिचाव } dragging. (खिचाव=तनाव, drawing)

खिच्चर } हि. टट्टू, टटुवाना: pony,
खिचरा } mule. (खचरी, f. mule)

खिजना—हि. चिढ़ना; to be troubled, to be teased, to be irritated.

खिजाना—हि. चिढ़वाना, चिढ़ाना; to vex, to trouble, to tease.

ख़िज़ाब—अर. वस्मा, बालों का रंग; dyeing of the hair.

ख़िजालत—फ़ा. शरम, नदामत; shame.

खिड़की—हि. छोटा दरवाज़ा, दरीची; a window, wicket.

ख़िताब—अर॰ पदवी, लक़ब; a title, (—करना, मुख़ातिब होना to address)

ख़िदमत—फ़ा॰ टहल, चाकरी; service. (—गार=दास, a servant)

खिरनी—हि॰ एक फल और पेड़ का नाम; a kind of fruit or tree.

ख़िरद—फ़ा. बुद्धि, अक़्ल; sense, wisdom, intellect, understanding (—मन्द =अक़लमन्द, wise)

ख़िराज—अर. ज़मीन का महसूल, लगान; revenue, tax, duty. (—लगाना=टेक्स लगाना, to tax)

ख़िलअत—अर॰ पोशाक जो बादशाह इनाम देता है; a robe of honor.

खिलखिलाना—हि॰ बहुत हंसना; कहकहा मारना; to laugh heartily.

खिलना—हि. फूलना, खुलना, हंसना; to blow, (flower), to laugh.

खिलाड़ } हि॰ चंचल, खिलाड़ी, चपल;
खिलार } playsome, sportive.

खिलाना } हि. भोजन कराना, खेल
खुलाना } खिलाना, to feed, to cause to play, to amuse.

ख़िलाफ़—अर॰ विरुद्ध, उलटा, बरअक्स; opposed, against.

खिलारी } हि. खेलने वाला ; sportive,
खिलाड़ी } playsome.

ख़िलाफ़—अर॰ पराजय, हार, (खेल में) defeat (in game).

खिलौना—हि. खेलने की चीज़ ; a toy.

खिल्ली—हि॰ ठट्ठा, उपहास्य ; jest, joke. (—बाज़=हंसो बाज़, playsome, humorous) (—क. ठट्ठा क. to jest)

खिसकाना हि॰ } हटना, बचना ; to slip,
खिसक जाना } to stir, to move.

ख़िसारा—हि॰ टोटा, घटति, हानि; loss, damage. (—दे. to pay damage)

खिसियाना—हि॰ खिजाना, चिड़चिड़ाना खिजना; to put to shame, to grin.

खींचना—हि. तानना ; to draw, to pull. (खींचाना, to cause to draw)

खीर—हि॰ दूध चावल का भोजन, तस-मई ; the food made of rice and milk. (—चटाना, weaning)

खीरा—हि. एक प्रकार का फल ; a cucumber. (ख़ीरा, फ़ा॰ dark)

खील—हि. भुना हुआ धान ; (भुन कर खिली हुई चीज़) लावा ; parched grain. (—खील होना=टुकड़े २ होना, to be broken to pieces)

खीस—हि. व्याहे हुए ढोर का जमा हुआ दूध, पेवसी ; the milk of a cow some days after cowing. (—का ढ़ ना=खिजाना, grinning the teeth), to grin.

खीसा—हि.. जेब, ख़लीता, थैली ; a pocket, purse, a small purse.

खुजली—हि॰ खाज, ख़ारिश ; the itch.

खुजलाना—हि॰ सहलाना, नोचना ; to itch, to tickle.

खुजलाहट—हि. खुजली, सरसरी, गुद-गुदी ; the itch, tickling.

खुड्डी—हि. क़दम्चा ; the spaces in a privy between the brick partitions. (सिर में—shaven hair)

ख़ुतबा—अर॰ जुमअ की नमाज़ के बाद धर्मोपदेश ; a sermon delivered after service every Friday.

ख़ुद—फ़ा स्वयम्, आप ; self, own, personal. (—बदौलत=आप, महा-शय, श्री महाराज, श्री महाराजाधि-राज, you, your honor, sir, his majesty, your majesty) (—बख़ुद=अपने आप, of itself, voluntarily) (—ग़ र्ज़=स्वार्थी, selfish) (—मुख़तार=स्वतंत्र, in-dependent) (—रौ=जंगली, wild)

खुदना—हि॰ ज़मीन फाड़ना, लकड़ी पर नक़्श होना ; to be dug, to be engraved, to excavate.

ख़ुदा—अर॰ परब्रह्म, परमेश्वर ; God (—का घर=आकाश, मन्दिर, heaven, place of worship) (—ख़ुदा कर के=कठिनता से, with difficulty) (—ना ख़्वास्ते=ईश्वर

न करे, God forbid) (—तर्स, ईश्वरसे डरनेवाला, fearing God) (—ई=ईश्वरता, Godhead) (—वन्द=मालिक, God, master)

खुनको—हि॰ सरदी, ठंड ; coldness.

खुनस—हि॰ द्वेष, जलना, दुश्मनी ; enmity, anger. (नफ़रत, dislike) (खुनसाना, गुस्सह होना to be angry) (खुनसी, जिद्दी, spiteful)

खुफ़ियह } अर॰ गुप्त, छिपा हुआ, पोशीदा ; hidden, secret, concealed. (—खबर, private news)
खुफ़िया

खुबना—हि॰ चुभना, बिंधना ; penetrate, to stick into.

खुमार—फा॰ नशा, ऊंघ, एक बीमारी ; the effect of drinking, nodding, sickness. (—आलूदा, intoxicated)

खुर—सं॰ सुम, ढोरों के नाखून, खांसी ; hoof, coughing. (खुरी, a cloven foot, the heal of a shoe.

खुरचन—हि॰ खोया, जली मलाई या मावा ; milk pot-scrapings.

खुरचना—हि॰ कोरना, नोचना ; to scrape, to scratch, n. scratcher.

खुरजी—हि॰ टाट की थैली ; a wallet, a sack, a saddle bag.

खुरपा—हि॰ घास खोदने का औज़ार ; an instrument for scraping grass. (खुरपी=छोटा खुरपा, a grass-cutter's knife)

खुरमा—हि॰ एक प्रकार की मिठाई ; (बालूशाही) a kind of sweetmeat

खुरमा—फा॰ छुआरा ; a date fruit.

खुराक } फा॰ भोजन, सीधा ; food, one meal, one doze (of medicine)
खूराक

खुराफ़ात—अर॰ क़िस्सा, गाली ; fables, tale, indecent speech (—बकना =वाहियात कहना, to use indecent language)

खुर्द—फा॰ छोटा, कम ; small, minute.

खुरैरा } हि॰ घोड़े का मैल साफ़ करना ; a curry comb.
खरैरा

खुर्रांट—हि॰ बूढ़ा, तजर्बेकार ; very old, experienced.

खुलना—हि॰ प्रकट होना, साफ़ होना ; to be opened, clear up. (खुल खेलना=प्रत्यक्ष में बुरा काम करना =a practice vice openly)

खुलासह } अर॰ संक्षेप, छटाव, साफ़ ; conclusion, inference, brief, moral, (—क. to abstract)
खुलासा

खुश—फा॰ आनन्दित, प्रसन्न, अच्छा नेक ; pleased, good, cheerful, glad, happy. (—आवाज़=मीठी बोली, a sweet voice) (—बू=सुगंध, fragrant) (—बूदार=सुगंधित odoriferous) (—दामन=सास, mother-in-law) (—दिल=मग्न happy) (—नवीस=सुन्दर लेखक, a fine writer) (—नुमा=सुन्दर

beautiful) (—पोशाक=सुन्दर वस्त्र वाला, well dressed)

खुशामद—फ़ा. चापलोसी, लल्लोपत्तो; flattery. (खुशामदी=चापलोस=flatterer).

खुशी—फ़ा. आनन्द; pleasure, happiness. (—करना, to rejoice)

खुश्क—फ़ा॰ सूखा; dry, withered.

खुश्का—फ़ा॰ उबले चावलों का भोजन; boiled rice, a dry pulao.

खुश्की—फ़ा॰ सूखी ज़मीन; dry land, dryness, dandrifis.

खुसर—फ़ा॰ ससुर, ससरा; father-in-law. (—खुसर, whispering)

खुसरपुसर | खुसरखुसर } हि. कानाफूसी, ससरपसर; whispering.

खूंट—हि॰ कोण, कोना, गोशा; a corner, an angle.

खूंटा—हि. डेरे की मेख; a tent-peg, a peg, (the handle of a mill)

खूंटी—हि. दीवार की मेख; a peg, a pin, a wall-peg.

खूंदना—हि. रूंदना, मसलना, ढूंढना; to bruise, to crush, to break, to search, to dig up.

खून—फ़ा॰ लहू; blood. (खूनी=खून करने वाला, bloody, murderer) (—करना=जान से मारना, to murder(—का प्यासा,जान लेनेवाला blood-thirsty)

खेचर—सं॰ आकाश में चलने वाले, तारा गण, पक्षी, प्रेत; the stars, birds, evil spirit.

खेट—सं. ग्रह, पक्षी, अधम, भय, खेत शिकार; a plant, a bird, low, fear, field chase.

खेड़ा—हि. पुराना गांव; an old village. (—उलटा खेड़ा=खंडरात ruined village) (—पती, head man)

खेड़ी—हि॰ खालिस देशी लोहा; a kind of steel or iron.

खेत—हि॰ किसानी, काश्तकारी, क्षेत्र; ground, a field, soil (—छोड़ना=लड़ाई से भागना, to flee from battle) (—रहना=मारा जाना, to be killed in a battle) (लड़ाई का—, a field of battle) (—वाला=किसान, a husbandman) (—काटना, to reap a field)

खेती—हि॰ जोतने बोने की जगह, पवित्र जगह; husbandry, agriculture. (—बाड़ी=agriculture) (—करना=जोतना बोना, to till to cultivate.) (पछेती—late crop)

खेद—सं॰ कष्ट, दुख, पीड़ा, तकलीफ, रंज; distress, affliction. (खेदित=दुखी, sorrow)

खेदना—हि. भगाना, हटाना; to run after, to drive away.

खेप—हि॰ बोझा, बहुत सा बोझ; load

खिमक़ायल—फा॰ (क्षेमकुशल सं॰). राज़ी खुशी ; health, safety.
खिमह् } अर॰ शिविर, डेरा ; a tent,
खिमा } pavilion. (खिमहदार, डेरे-दार, tent master)
खिल—हि॰ क्रीड़ा, मन बहलाव, विहार; play, game, fun. (—ना=क्रीड़ा करना, to play) (—बिगाड़ना= काम बिगाड़ना, to spoil one's business) (—समझना=सुगम जानना, to regard as easy)
खिवट—हि॰ पटवारी का एक कागज़ ; a paper of Patwari.
खिना } हि॰ नाव चलाना; to row,
खिवना } to paddle.
खिवा—हि॰ नाव की उतराई ; crossing a river. (—पार होना, to succeed)
खिस—हि॰ एक कपड़े का नाम ; a kind of cloth. (खिस—फ़ा॰ sun-in-law)
खैंचना—हि॰ तानना, ऐंचना ; to pull, to draw. (तसवीर—, तसवीर उतारना, to draw pictures)(खैंचाखांची =ऐंचा तानी, struggle).
खैर—हि॰ एक वृक्ष का नाम ; a tree.
ख़ैर—फा॰ ख़ैरियत, भलाई ; *good*, best, well. (—ख़्वाह=शुभ चिन्तक, a well-wisher) (—ख़बर= राज़ी खुशी, news) (—मांगना= भला चाहना, to pray for one's *safety*)(—है?शुभ है?*is it well?*)
ख़ैरात—फ़ा॰ दान, पुण्य ; alms, charity, (—ख़ाना, alms-house)
ख़ो } फ़ा॰ आदत ; habit, nature,
ख़ू } (बद—, बुरी आदत, bad habit) (—पड़ना=ख़ो डालना, habituate)
खोआ—हि॰ पका जला दूध ; milk inspissated by boiling.
खोखला—हि॰ ख़ाली, पोला ; hollow.
खोखा—हि॰ वह हुंडी जिस के रुपये दे दिये हों ; a bill of exchange. (सड़ा हुआ, decayed)
खोज—हि॰ ढूंढ भाल, तलाश, पता ; search, inquiry. (खोजी=खोजने वाला, inquisitive person)
खोट—हि॰ दोष, भूल, क़सूर ; mistake, fault. [खोटा=खोट करने वाला, having defect)
खोड़—हि॰ देवता का रूठना ; the wrath of a god or spirit (—होना =देवता के रूठने से बीमार होना, suffering by a disease by the wrath of a god or spirit)
खोदना—हि॰ कुरेदना, उपाड़ना ; to dig. (खोद डालना, to dig up)
खोना—हि॰ गंवाना, उड़ाना, बेजा ख़र्च करना ; to lose, to part with, to throw away, to fail.
खोप—हि॰ छेद, फाड़ ; hole, rent.
खोपरा } हि॰ गोला, नारियल की गिरी
खोपा } a coccanut-kernal.

खोपड़ी } हि. चांद, सिर की हड्डी,
खोपरी } कपाल; the skull. (—गंजी करना=ऐसा मारना कि चांद पर बाल न रहना, to beat one's skull bare) (—खाजाना=दिक़ करना, torment, worry)

ख़ोर—फ़ा॰ खाने वाला ; (in compound) eater. (हलाल—, हलाल का खाने वाला, sweeper)

ख़ोल—फ़ा॰ खोखला, ख़ाली; a hollow, a case, a cover.

खोलना—हि. बन्द छुड़ाना, आज़ाद करना; to open, to untie, to loose, to uncover. (छिपी बात—, ज़ाहिर करना, to display, to explain).

खोह—हि. गुफ़ा, कंदरा; a cave. (भुस की—, भुस, husk) (गन्ने की—, गन्ने का छिलका, the refuse of sugarcane after the juice has been pressed).

खौड़—हि. त्रिपुण्ड, तिलक ; the mark which Hindus make on their forehead. (—लगाना, चंदन चढ़ाना)

ख़ौफ़—फ़ा॰ भय, डर ; fear, terror.(—करना=डरना, to be afraid) (—नाक=भयङ्कर, frightful)

खौलना—हि॰ बहुत गरम होना, उबलना ; to boil. (—ता हुआ=उबलता हुआ, boiling)

खंकार—हि. थूक, कफ़ ; phlegm.

खंकारना—हि॰ थूकना, खों खों करना to hem, to hawk.

खंगर—हि॰ जली ईंट, अध पकी ईंट burnt brick, (—होना, to harden

खंगालना—हि॰ धोना, साफ़ करना to wash. (—डालना, to wash)

ख़ंजर—फ़ा॰ तलवार ; dagger, swor

खंजरी—हि. डफड़ी; a small tambourine, a small drum.

खंड—प्रा. भाग, टुकड़ा, देश; division, quarter, country, part.

खंडन—सं. रद्द, तरदीद ; breaking, refuting of an argument. (—करना=रद्द करना, to refute)

खंडर—हि. टूटा फूटा घर; ruinous or broken down building.

खंडित—सं॰ टूटी हुई चीज़; broken

ख़ंदक़—फ़ा॰ शहर या क़िले के चारों तरफ़ खुदी हुई खाई; ditch, moat, trench. (गहरी—deep ditch)

ख़्वान—फ़ा॰ काठ की परात, थाल ; a tray, a dish. (ख़्वानचा=छोटा ख़्वान, a tray)

ख़्वाब—फ़ा. स्वपन, सपना, नींद; sleep, a dream, vision. (—देखना=सपना देखना, to dream)

ख़्वाजा—फ़ा॰ नपुंसक, हीजड़ा, नामर्द nutter, eunuch. (—सरा=महल में रहने वाला ख़्वाजा, eunuch)

ख़्वांदगी—फ़ा. शिक्षा प्रणाली, पढ़ाई ;

course of study, reading. (.ख़्वांदह=पढ़ा हुआ, educated)

.ख़्वारी—.फ़ा. बुराई; meanness.

.ख़्वाहं—.फ़ा॰ चाहे, याती; either, whether. (—ना—, —म—, चाहे बिना चाहे, ज़बरदस्ती, willing or not willing, by force)

.ख़्वाहिश—.फ़ा. इच्छा, रुचि, चाह; wish, desire. (—मन्द=चाहने वाला, desirous).

# ग

गगन—प्रा॰ (गगण सं.) आकाश, आसमान; the sky, firmament.

गगरी } प्रा॰ (गर्गरी सं.) मटकी, ठिलिया, कलसी, गगरा, गागर,
गागरी } गगरिया; a water pot, pitcher.

गङ्गा—सं॰ गङ्गा नदी; the Ganges. (—जल, the water of the Ganges)

गच—हि॰ गट्टा चूना; mortar, cement.

गचपच—हि॰ भीड़ भाड़, धमाधमी, खचमकच; crowded, stuffed thick

गज—सं॰ हाथी, हस्त, फ़ील; an elephant. (—पति=राजा, a Raja) (गजानन=गणेश जी, the god Ganesh) (—राज, 1. elephant)

गज़—फ़ा॰ दो हाथ, या ३६ इन्च या १६ गिरह का एक गज़; a yard.

गज़क—फ़ा॰ शराब के साथ जो चीज़ खाई जाती है; a relish (eaten with wine) (गज्जक=एक तिल की मिठाई, a sweetmeat)

ग़ज़ब—अर॰ .ग़ुस्सा, ख़फ़गी, रंज; rage, anger. (—नाक क्रोधित, furious, frantic) (—इलाही=क़हर ख़ुदाई, *divine vengeance)* (—करना=अचंभे का काम करना, to work wonders) (—टूटना=आफ़त आना, to meet with calamities) (—ग़ज़ब, dreadful)

गजर—हि॰ घंटा बजने की आवाज़ जो ४, ८, १२ बजे पीछे सुनाई देती है; the repetition of the strokes of the gong at 4, 8, 12 o'clock.

गजरदम—हि. भोर ही, बहुत सवेरे; very early in the morning.

गजरा—हि. गाजर की डाली वो पत्ते, फूलों का गहना; the stalks of carrot, the ornament of flowers.

ग़ज़ल—अर॰ एक छन्द, नज़्म; an ode

गज़ी—फ़ा॰ मोटा देसी कपड़ा; the coarse country cloth.

गञ्ज सं. } भंडार, ढेर, ख़ज़ाना; granary,
गंज प्रा } heap, treasury. (—बाज़ार=market*)* (सिर का —, baldness)

गञ्झा—प्रा. दौलत, ढेर; wealth, heap. (—मारना=किसी का माल दबा बैठना, to obtain fraudulently.

गटपट—हि. गड़बड़; confusion. (—होना=मिल जाना, to be mixed

up with, to embress)

गट्ठा—हि॰ गांठ, एक मिठाई; a joint, a sweetmeat. (हाथ का —, हाथ की गांठ, the joint of a hand). (पांव का —, पांव की गांठ, the ankle) (हुक्के का —, गुड़गुड़ी के ऊपर गांठ, the joint with lower part of a Huqqa)

गठड़ी } गठरी } हि॰ गांठ, पोट पोटली; a bundle, parcel. (—करना=जोड़ना, to save) (—मारना=लूटना, to plunder)

गठबन्धन—सं॰ गांठ बांधना, विवाह होना; tying the marriage knot.

गठिया—हि॰ गठड़ी, गांठ, एक बीमारी का नाम bag, sack, pains in the joints) (—वाव=वजअ मफ़ासिल, rheumatism)

गठीला—हि॰ गांठदार, मज़बूत; knotty, robust. (गांठ—जिस में बहुत गांठ हों, knotty)

गट्ठा } गट्ठड़ } हि॰ गांठ, पोट, पोटली; a large bundle, a bale, a pack. (प्याज का —, गट्ठी, the root of onion) जरीब का—, जरीब का बीसवां भाग, 20th part of a jarib=chain)

गड़गड़ाना } गुड़गुड़ाना } हि॰ गर्जना, भारी शब्द, होना, to thunder, to make a noise.

गड़ना—हि॰ धरती में दबना, घुसना; to be burried, to be driven into earth (गड़ोना=गाड़ना; to penetrate, to prick, to bore)

गड़बड़—हि॰ अस्त व्यस्त, उलट पुलट; higgledy, piggledy, confusion.

गड़वाना—हि॰ धरती में दबवाना; to cause to be burried or driven into the earth. (गड़ंत, दबा हुआ, burried)

गड़हल—हि॰ एक प्रकार का फूल; name of a flower.

गड़रिया—हि॰ चरवाहा; a shepherd.

गड़ुवा—हि॰ लोटा; water pot.

गड्डा—हि॰ गट्ठा, ढेर; a bundle.

गड्डी—(पंजाबी) गठड़ी, गाड़ी; a bundle, a cart (काग़ज़की—half a ream)

गढ़ } गढ़ी } हि॰ दुर्ग, कोट, क़िला, बुर्ज; fort, a castle.

गढ़वार—हि॰ गाढ़ा या दबीज़ कपड़ा; coarse or thick cloth.

गढ़वाल—हि॰ पश्चिमोत्तर का एक पहाड़ी ज़िलह; hilly country in the north of N. W. P.

गढ़ा—हि॰ नीची धरती, ग़ार; a pit, a cavity. (—भरना, to fill up a pit, to make up deficiency)

गण—सं॰ शिव के दूत, सेना; multitude, troop, shiva's attendance.

गणना—सं॰ गनना, गिन्ती, संख्या, शुमार; calculation, counting.

गणनाथ—सं. गण नायक, गणपति, इत्यादि और भी गणेशजी के नाम हैं; the name of a Hindu diety (Ganesh son of Shiva).

गणिका—सं. वेश्या पातर, कंचनी रंडी; harlot, a courtezan.

गणित—सं. हिसाब ; Arithmetic.

गणितज्ञ—सं. जोतषी ; astrologer.

गणेश—सं. गणों का ईश, ज्ञान देनेवाला देवता ; master of all, god of wisdom. (गोबर—, मूढ़, fool, a blunderhead)

गत—सं॰ बीता हुआ ; past, gone.

गत } हि. राग, चाल चलन, दशा, गति } मोक्ष ; tune, state, condition, salvation. (—बजाना=बाजे में स्वर निकालना, to play an air) (—करना=मारना, to beat) (—कु—करना=खराब करना, to spoil)

गदकाफरी—हि. पटा खेलने की शस्त्र; the mace and shield.

ग़दर—अर॰ बलवा, बग़ावत ; mutiny, disorder. (—करना=बग़ावत करना, to rebel) (सन् सत्तावन का —, जो सन् १८५७ ई॰ में हुआ, the mutiny of 1857.)

गदराना—हि. कुछ पकना ; to be half ripened, to bloom.

गदा—सं॰ सोंटा, लाठी, चोब ; a mace, a club. (—धर=विष्णु का नाम, name of Vishnu)

गदा—फ़ा॰ भिखारी ; a beggar, a poor

गदला—हि॰ मैला, गलीज़; muddy, turbid, dirty. (—पन=मैलापन, muddiness) (—ई, muddiness).

गदेला—हि. रुई दार मोटा बिछौना ; a thick bedding.

गद्गद्वाणी—सं॰ प्रसन्नता से बात चीत; rejoicing or joyful, conversation

गद्दी—हि॰ बिछौना, पद्दी, सिंहासन, (तख़्त) ; a seat, a pad, a throne.

गद्य—सं॰ छन्द रहित वाक्य, नस्र ; prose. (पद्य=नज़्म, poem)

गधा—हि. खर, सीतला का वाहन, मूर्ख, an ass, a fool. (—गधी=लड़कों का एक खेल, a sport among children) (गधी=गधा स्त्री.she ass)

ग़नी—अर॰ धनी, दौलतमन्द, बेपरवाह; rich, wealthy, independent,

ग़नीम—अर॰ शत्रु, लूटने वाला, दुश्मन; a robber, an enemy.

ग़नीमत—अर॰ लूट, धन्य, शुक्र ; plunder, good fortune.

गन्ना—हि. ऊख, नैशकर ; sugar-cane.

गन्ध—सं. बास, बू ; perfume, smell, सु—, खुशबू, sweet smelling)

गन्धक—हि. पीले रंग की धातु ; sulphur, brim-stone.

गन्धर्व—सं॰ स्वर्ग का गवैया ; a celestial musicion. (—विवाह=क़रार)

गन्धार—सं. एक राग का नाम, कन्धार देश; a musical mode, Qandhar country in Afganistan.

गन्धारी—कन्धार देश के राजा की बेटी, दुर्योधन की मा; the mother of Durayodhan, daughter of k. Q.

ग़प—अर. बक, झूटी बात, क़िस्सा, कहानी; prattle, tattle, a story. (—मारना=डींग मारना, to prattle) (गपड़शपड़=अनाप शनाप, nonsense) (गपड़चौथ,गड़बड़, दंगा confusion, mess) . (ग़प्पी=गप मारने वाला, a tattler) (—शप=बकवाद, chit-chat)

गंफ़—फ़ा. गाढ़ा, मोटा, मज़बूत; close-woven, stout, thick.

ग़फ़लत—अर. भूल चूक, बेहोशी, बेखबरी; negligence, carelessness.

ग़फ़ूर } अर. दयालु, रहीम, ईश्वर; ग़फ़्फ़ार } merciful, forgiving, God Almighty, pardoner

ग़बन—अर. खुर्द बुर्द, चोरी; fraud, deciet, stealth, grass fraud.

ग़बी—अर. कम अ.क़्, कुन्दज़ेहन; weak in mind, forgetful.

गभरु—हि. जवान; an adult.

ग़म—अर. दुःख. रंज; *grief*, sorrow. (ग़मी=मौत, death) (—ख़ोर=संतोषी, patient)

गमन—सं.. चलन, यात्रा; the act of going, going. (गमना—, आनाजाना, coming and going)

गम्भीर—सं. गहरा, अथाह, धीर, सुशील; deep, profound, impervious.

गमला—हि. थांवला; a flower pot.

गया—हि. चला गया; went. (—गुज़रा=निकम्मा, worthless) (—वक़्त=बीता समय, past time)

गया—सं. हिन्दुओं का एक तीर्थ; a celebrated place of pilgrimage of Hindus, a city in Behar.

ग़रज़—अर. प्रयोजन, मतलब, मक़सद design, wish, object. (—मन्द=हाजित मन्द, needy) (बे—, बे परवाह, disinterested)

गरज—हि॰ बादल वा सिंह का शब्द; thunder, roar, bellowing.

गरजना—हि॰ घड़घड़ाना, गूंजना, चिंघाड़ना; to thunder, to roar, to bellow, to cry loud.

गरदन—हि॰ गला, नाड़; neck. (गरदनी, horse cloth)

गरां—फ़ा. अकरा, मंहगा, भारी; dear, burdensome(—गरानी=मंहगापन dearness) (—निर्ख़, raised price).

ग़रीब—अर॰ हीन, निर्धन, नेक, नम्र; अजनबी; poor, mild, humble, meek, a stranger (—ख़ाना=मेरा घर, my house) (—मार=ग़रीबों का सताया जाना, oppression of

the poor) (—परवर=दीन पालक, charitable) (—गुरबा, poor men)
गरुड़—सं॰ नीलकंठ, विष्णु का वाहन ; an adjutant bird.
गरुड़ध्वज—सं. विष्णु; Vishnu.
ग़रूब } अर॰ सूरज का छिपना; setting
ग़ुरुब } (of the sun &c.) (—आफ़ताब =सूर्यास्त, the sun set)
ग़रूर } अर॰ अभिमान, घमंड; pride.
ग़ुरूर } (—करना=अभिमान करना, to be proud) (मग़रूर, proud)
ग़र्क़—अर. डूब जाना ; immersed. (ग़र्क़ाब होना=पानी में डूबना, to sink, to drown)
गर्ग—सं॰ ऋषि का नाम ; a celebrated one of the ten saints.
गर्द—हि॰ धूल, मिट्टी, ख़ाक; dust.
गर्दिश—फ़ा॰ चक्कर, दौरा ; revolution.
गर्व—सं. घमंड; pride. (गर्वित=घमंडी, proud) (गर्ब फ़ा॰ पश्चिम, west)
गर्भ—सं॰ पेट, कोख, हमल ; pregnancy belly. (-वती, हामिला, pregnant)
गर्म—हि॰ तत्ता, तेज़, गरम स्वभाव ; hot, worm, passionate. (—बाज़ारी=बाज़ार में बहुत बिक्री, a good business in a market) (—होना=तेज़ होना, to be hot, to be angry) (—मिज़ाज,कैड़ास्वभाव, passionate) (—सर्द=गर्म. ठंढा, hot and cold) (गर्मागर्म=ताज़ा hot, fresh) (गर्माई=कुछ गर्मी, heat) (गर्माना=गर्म होना, to become warm) (—क. तत्ता क. to warm)
गर्मी—हि. गर्मी का मौसम, गरमी ; the hot season, heat. (—की बीमारी=आतशक, venereal disease)
गल—सं. गला, गरदन; neck, throat. (—बहियां=गले में हाथ, hand around the neck) (—देना=फांसी देना, to put to dead by hanging) (—माला, हार, a garland)
ग़लत—अर. अशुद्ध, भूल से भरा हुआ ; wrong, erroneous, full of mistakes (ग़लती=भूल, mistake, error) (—नामा=शुद्धाशुद्ध पत्र, errata)
गलना—हि॰ पिघलना, सड़ना, बिगड़ना ; to melt, wasted. (गलाना=पिघलाना, to dissolve)
ग़लबह } अर॰ हमला करना, ग़ालिब
ग़लबा } आना ; conquest, to overcome. (—क. हमला क. to invade)
गलफड़ा—हि. मछली के दम लेने का स्थान ; gulls, the jaws
गलमूछ—हि॰ गालों तक मूछें; whiskers
ग़ल्ला—अर. नाज, नाज का ढेर, जेब; corn, grain, pocket.
गल्ला—फ़ा. रेवड़, बकरियों का झुंड ; flock, a herd. (—बां, shepherd)
गला—हि. नाड़, गरदना, सड़ा हुआ, पिघला हुआ; the throat, neck,

rotten, melted. (—पकड़ना=गरदन पकड़ना, to seize one by the neck) (—से लगाना=छाती से लगाना, to embrace) (—का हार होना=किसी के पीछे लगना, to persue one persistently) (—घोटना=—दबाना, to throttle, to choke) (—काटना=गरदन काटना, to cut the throat) (—पड़ना, to be hoarse)

गलाना—हि. पिघलाना, सड़ाना; to melt, to soften, to waste away.

गली—हि. कूचह, तंग रास्तह; a lane, a narrow-lane. (—गली=कूचह कूचह, from street to street) (—कूचह=गली गली, every lane)

ग़लीज़—अर॰ गंदा, नापाक, मैला; dirty, filthy, refuse, dung.

गवर्नमेन्ट—अंग॰ राज्य, बादशाहत; Government.

गवर्नर—अंग॰ राजा, हकूमत करनेवाला Governor. (लफ़टिनेन्ट—, छोटा-लाट, Lieutenant-Governor)

गवर्नरजेनिरल—अंग. बड़ा लाट; Governor-General.

गवाह—हि. साची भूत, उगाह, शाहद; witness. (गवाही,साची, evidence)

गवैया—हि. गाने वाला; a singer.

गव्य—सं. गऊ का दूध दही आदि; the milk of a cow.

ग़श—अर. मूर्छा, बेहोशी; fainting, stupor. (—पड़ना=मूर्छित होना, to be fainted)

गश्त—अर॰ फिरना, घूमना; walking, going round.

गस्तांगर—हि. मूर्ख, बेवक़ूफ़; ignorant, foolish, awkward.

गहन—प्रा॰ (ग्रहण सं॰) चांद सूरज पर छाया होजाना, पकड़ना; eclipse. (चांद—, ज़मीन और सूरज के बीच में चांद का आना, eclipse of the moon) (सूरज—, ज़मीन और चांद के बीच में सूरज का आना, eclipse of the sun) (—चूड़ा, beggar)

गहना—हि. आभूषण, ज़ेवर, पकड़ना, चांद सूरज पर छाया होना; ornaments, to catch, to take, to be eclipsed. (—रखना, to pawn)

गहरा—हि. गम्भीर, अथाह, अमीक़; deep. (—रंग=गाढ़ा रंग, deep colour) (—दोस्त, intimate friend)

गहराव—हि. निचाव; depth, cavity

गांगन—हि. एक प्रकार का फोड़ा; kind of a boil, a blind boil.

गांजा } हि. नशे की चीज़; the leaves
गांझा } smoked for intoxication.

गांठ—हि. गिरह, जोड़; the hemp plant, knot, a joint. (मन में—पड़ना=विरोध हो जाना, to arise) (—का पूरा=दौलत मन्द, rich) (—का, one's own, private) (

दार=गांठ गंठीला, knotty) (—में रखना=अपने पास रखना, to put in pocket) (—काटने वाला=गंठ कटा a cut-purse) (गांठी=गिरह, a knot) (—जोड़ना=विवाह में गंठ बंधन की रस्म, विवाह, to tie nuptial knot)

गांठना—हि॰ जोड़ लगाना, तावेदार बनाना ; to tie, to knot, to cobble

गांड—हि॰ गुदा, मिक़द ; anus, privities

गांडल } हि॰ एक घास जिस का साग
गांडर } होता है ; a kind of grass.

गांडा—हि॰ गन्ना ; sugar cane.

गांव } प्रा॰ (ग्राम सं॰) छोटी बस्ती,
ग्राम } छोटा खेड़ा ; a village. (—का गंवार=ग्रामीण, a villager)

गागर } हि॰ गगरी, मटकी, कलसी ;
गागरी } water vessel, pitcher.

गाजना—हि॰ गर्जना, चिल्लाना ; to sound, to thunder, to cry aloud.

गाजर—हि॰ एक पौदे की जड़ ; a carrot. (—मूली, तुच्छ चीज़, worthless stuff) (गजरा, गाजर के पत्ते)

गाजाबाजा—हि॰ कई बाजों का एक शब्द, आनन्द का शब्द ; the sound of various musical instruments.

ग़ाज़ी—अर॰ काफ़िरों को फ़तह करने वाला ; a conqueror, a hero. (—मर्द=मुसलमान फ़तह मन्द, a bold, hero Muhammadan)

गाड़ना—हि॰ दबाना, मट्टी देना, समाधि बनाना, दफ़न करना, जमाना ; to bury, to set, to sink. (कील—, कील गाड़ना, to drive a nail)

गाड़ी—हि॰ बहली, बग्घी ; a cart, a carriage. (रेल—, रेलवे ट्रेन, railway train) (डाक—, मेल ट्रेन, mail train) (माल—, गुड्स ट्रेन, goods train)

गाड़ीवान—हि॰ सारथी, गाड़ीवाला, a carter, a coachman.

गाढ़ा—हि॰ एक कपड़ा, मोटा, पक्का, मज़बूत कपड़ा ; thick, close, dense, a kind of coarse cloth.

गात—प्रा॰ (गात्र सं॰) शरीर, देह, अंग, तन, बदन ; the body.

गाती—हि॰ शरीर पर कांधों तक कपड़े की लपेट ; a piece of cloth worn round the shoulders.

गाथा—हि॰ गीत, कथा, छन्द ; a song, story, verse.

गाद—हि॰ तलछट, निचोड़, कीच ; lees, sediment, dregs.

गाना—प्रा॰ (गान सं॰) अलापना, रागना ; to sing, to chant.

गान्धर्व—सं॰ गीत, गाना ; a song, singing. (—विवाह=मियां बीवी राज़ी, क्या करेगा क़ाज़ी.)

गान्धार } सं॰ कंधार देश, गाने का एक
कन्धार } स्वर ; a country between

the north of India and Persia, a note of music.

गान्धारी—सं॰ गान्धार राजा की बेटी, धृतराष्ट्र की स्त्री; the daughter of Raja Gandhar.

ग़ाफ़िल—अर. अचेत, बेख़बर; careless, negligent, senseless.

गाय—प्रा. (गौ सं.) गैया, गाव, ग़रीब, निर्बल; cow, poor, meek.

गायत्री—सं. एक मंत्र, वेद माता, हिन्दू कलमा; a sacred verse, (from the Vedas repeated mentally)

ग़ायब—अर. छिपा हुआ, ग़ामौजूद; invisible, absent, concealed. (—गुल्ला=गुम, to be lost)

ग़ार—अर॰ गढ़ा; a pit, a cavern.

ग़ारत—अर. नष्ट, बरबाद, तबाह; plunder, rapine.

गारद—अंग. गार्ड, सिपाहियों का पहरा, भ्रुण्ड; a guard.

गारा—हि. गार; सनी मट्टी, गौंदा; mud, prepared clay.

गारी—हि॰ गाली, दुश्नाम; a buse.

गाल—हि. कपोल; the cheek. (—बजाना=बकवाद करना, to talk nonsense) (—फुलाना, to be displeased)

गाला—हि. धुनी रुई का एक हिस्सा; a ball of carded cotton.

ग़ालिब—अर. ज़बरदस्त; over coming (—आना=जीतना, to over come, to defeat) (ग़ालिबन=अधिक संभावना in all probability)

गाली } गारी } प्रा. (गाली सं.) गारी, दुश्नाम; a buse. (—देना=कोसना, to abuse) (—गलौज=गाली गुफ़तार, mutual abuse)

ग़ालीचह } ग़ालीचा } अर. ऊनी बिछौना; a wool-bedding, carpet.

गावदी—हि॰ भोला, मूर्ख, बेवक़ूफ़; a simpleton, blockhead.

गावज़ुबां—फ़ा. एक बूटी, एक दवाई का नाम; name of a medicine. (गावतकिया=बड़ा तकिया, a large pillow or bolster) (गावदुम=मोटे से पतला. thick at one end thin at the other) (गाव=गौ, cow)

गावाघी—हि. गौ का घी, मक्खन; cow's charified; butter.

गाह—प्रा॰ (ग्राह सं.) मगर, नाका; an alligator, a shark.

गाह-ब-गाह—फ़ा. कभी, कभी; now and then, sometimes.

गाहक—प्रा॰ (ग्राहक सं.) सौदा मोल लेने वाला, ख़रीदार; a purchaser.

गाहना—हि॰ उभारना, कुचलना, खोजना, अनाज फटकना; to seek, to thrash or tread out.

ग़िज़ा—अर॰ भोजन, ख़ूराक; food diet, aliment. (—लतीफ़, light food)

गिजाई—हि॰ एक कीड़ा; an insect.

गिड़गिड़ाना—हि. बिन्ती करना; to beseech, to implore earnestly and humbly.

गिद्ध—पा: (गृध्र सं०) एक पखेरू, खगराज; a vulture.

गिनना—हि. गिन्ती करना, शुमार करना; to count, to reckon.

गिन्ती—हि० संख्या, गिनना, हिसाब, शुमार; number, reckoning, account, the first date.

गिमटी—हि० एक कपड़े का नाम; a kind of cloth.

गिरगट } हि. छपकली जैसा एक कीड़ा;
घिरगट } a lizard, a chameleon. (—कैसे रंग बदलना=गुस्से में लाल पीले होना, to turn red and pale with rage)

गिरजाघर—हि. ईसाइयों की इबादतगाह, साहब लोगों का प्रार्थना स्थान a Church. (—क. prayers)

गिरना—हि. पड़ना, लोटना; to fall, to drop, to be degraded.

गिरफ़्तार—फ़ा. पकड़ा हुआ, कैदी, असीर; captive, prisoner.

गिरवी—फ़ा. कोई चीज़ धर के रुपया क़र्ज़ लेना; mortgage. (—नामा=तमस्सुक, a deed of mortgage)

गिरह—हि. जोड़, गांठ, गज़ का सोलहवां भाग; joint, a knot, 16th part of a yard.

गिरादेना—हि. फेंक देना; to throw down, to degrade.

गिरेबान—फ़ा० गला, पट्टा; collar, cape. (—में मुंह डालना=शर्मिन्दा होना, to be ashamed himself)

गिरोह—फ़ा० झुंड; a party, a gang.

गिरा—सं. वाणी, सरस्वति, कविता; a name of a goddess, tongue, poem. (—ना=डालना, to fall)

गिरि—सं. पहाड़, पर्वत, (दश में से एक प्रकार के सन्यासी) a mountain, a hill, one of the ten kinds of Sannyasees. (गिरिजा=पार्वती, the wife of Shiva) (—धर=श्रीकृष्ण, Krishna) (गिरीश=महादेव, Shiva) (—वर=पहाड़, a hill)

गिर्द—फ़ा० आस पास; round, circuit. (गिर्दावर, a Superintendent)

गिल—फ़ा. मट्टी; earth, clay. (गिली बर्तन=मट्टी का बर्तन, an earthen pot)

गिलट } हि. गांठ, सूजन, फोड़ा, कु-
गिल्टी } लई; a protuberance, a tumour. (—करना=चांदी चढ़ाना, to guilt) (—निकलना, to swell)

गिलह } फ़ा० शिकायत, गिला; com-
गिला } plaint, lamentation.

गिलहरी—हि० कटो; a squirrel.

गिला—हि. शिकायत, कुड़कुड़ाहट; complaint, lamentation.

गिलाफ़—अर० ऊपर का कपड़ा, ढकन;

a cover, a sheath, a case.

गिलावां—हि. मट्टी का गोंदा; prepared, mud for plaster.

गिलास—हि॰ आबखोरा, a mug. (ग्लास—अंग॰ शीशा, कांच; glass)

गिलौरी—हि॰ पान की बीड़ी या बीड़ा; betel-leaf prepared and folded up. (—दान,पानदान, betel box)

गिल्ली—हि. बच्चों के खेल की चीज़; a short stick in the game of the tip-cot, (—डंडा=बच्चों का खेल; to play at tip-cot).

गीत—सं. गान, भजन, राग; a song, an ode, a hymn. (—गाना, to sing)

गीता—सं॰ एक पुस्तक; a name of a book. (भगवद् गीता=गीता, a book whose author is Shri Krishna, see Mahabharat)

गीदड़—हि॰ शृगाल, सियाल; a jackal (—बोलना=चिल्लाना, बदशगूनी, to howl, bad omen) (—भभकी=शेखी, धमकी, pride, threat).

गीदी—फ़ा॰ बेवकूफ़, मार गीदा; a block head, stupid. (—या, डाकू, robber)

गीबत—अर॰ चुगली, बुराई; any thing whispered. (—क. evil-speaking)

गीला—हि. भीगा; moist, damp.

गुइयां—हि. सहेली, सहेली; female companion of a woman.

गुच्ची—हि॰ गढ़ा, लड़कों का खेल; a pit, a boy's game.

गुच्छा—हि. समूह; a cluster, a bunch, a skein of thread.

गुंचा } फ़ा. फूल की कली; a bud. (—
गुन्चा } दहन=कली जैसा मुंह, माशूक, mouth like a bud, beloved)

गुंजान } फ़ा. घिनका, पास २, मिला
गुन्जान } हुआ; thick, close.

गुंजायश } फ़ा॰ सामर्थ, जगह, तौफ़ीक़;
गुन्जायश } room, capacity. (—रखना=सामर्थ होना, to be capable).

गुज़ारा—फ़ा॰ रोटी, भोजन; subsistence, livelihood, (—करना=दिन काटना, to get along with difficulty, barely subsisting.)

गुज़रानना—हि. भेट करना; to offer, to present. (—क. to pass time)

गुज़ारना—हि॰ काटना; to bring, to pass, to pass one's time.

गुटकना—हि॰ निगलना, कबूतर बोलना; to swallow, to coo.

गुटका—सं. छोटी पुस्तक, जेबी पुस्तक; a small book, a pocket-book.

गुटिका—सं॰ गोली, दवाई की गोली; a pill, a bolus, a small ball.

गुठली—हि॰ गिरि के ऊपर छिलका; a kernel, a stone.

गुड़—सं॰ कच्चा मीठा; raw sugar, molasses, treacle.

गुड़म्बा—हि. गुड़ में पका हुआ कच्चा

आम; mangoes boiled with flour and sugar. (गुड़, अंबा=गुड़म्बा)

गुड़गुड़ाना—हि. हुक्के का शब्द; sound of smoking-pipe.

गुड़गुड़ी—हि. छोटा हुक्का; a small Huqqa, (a smoking pipe)

गुड़िया—हि. पुतली, लड़कियों का खिलौना; a doll. (गुड़ियों का ब्याह =छोटी मोटी शादी, a poor man's wedding) (गुड़ियों का खेल=एक बहुत सुगम काम, an easy matter)

गुड्डी—हि. छोटा पतंग, तुक्कल, गुड़िया; a child's kite, a doll.

गुण—सं. (गुन मा॰) स्वभाव, तारीफ़, हुनर, विद्या; quality, attribute. (सतोगुण, रजोगुण, तमोगुण यह भी तीन गुण हैं) (—मानना=अहसान-मन्द होना, to be grateful) (गुणी =गुणवान, learned) (गुणज्ञ=गुण जानने वाला, wise) (—ना=ज़रब देना, to multiply) (गुणक=मज़रूब-बफ़ियह, multiplier) (गुणनफल= हासिल ज़रब, product) (गुण्य= मज़रूब, multiplicand)

गुथना—हि. पिरोया जाना; to be threaded

गुदड़ी—हि. बाज़ार, फ़क़ीर का पुराना कपड़ा; a market, a old garment or rags.

गुदगुदा—हि॰ मुलायम; soft, plump,

गुदगुदी—हि. खुदखुदाहट; titilation.

गुदा—सं. पायखाने की जगह, मिक़द; the anus. (—ई, खुदाई, digging)

गुद्दा—हि॰ टहना, तना,; a thick bough or a branch of a tree.

गुद्दी—हि. गर्दन; neck. (—पकड़ना= गर्दन पकड़ना, to catch the neck)

गुनगुना—हि॰ थोड़ा गर्म, नाक में बोलने वाला; a little warm, snuffing.

गुनाह—फ़ा. पाप, क़सूर, जुर्म; fault, sin, crime. (—गार=मुजरिम, a criminal) (—बे लज़्ज़त=बिना रस का गाना, singing without pleasure) (—क., पाप करना, to sin)

गुनिया—हि॰ राज और बढ़ई का एक राज़; a mason and a carpenter's square or right-angle.

गुप—हि. अंधेरा; dark. (—अंधेरा= बहुत अंधेरा, very dark)

गुपचुप—हि. चुपचाप, ख़ामोश; silent, mute. (boy's game)

गुप्त—सं. छिपा हुआ; hidden, concealed. (—पुलिस=ख़ुफ़िया पुलिस, detective police)

गुप्ती—हि॰ लाठी के भीतर छोटी किच, छिपी तलवार; a hidden sword.

गुफ़तगू—गुफ़तार, गुफ़तओगू, गुफ़तओ शुनीद, गुफ़तओशनूद—फ़ा. बात चीत; conversation, discourse, chit-chat.

गुफा—हि॰ खोह, कंदरा; a cave.

गुवार—अर. मिट्टी मिली हुई हवा; dust, clouds of dust. (गुब्बारा=बुर्ज, विमान, a kind of fire work balloon) (दिल का—, गुस्सा, passion)

गुम—फ़ा॰ गायब; lost, missing. (—नाम=बिना पते, obscure) (—बज़=बुर्ज, a dome) (—राह=भूला हुआ, depraved) (—होना=गायब होना, to be lost)

गुमसुम—फ़ा. चुपचाप; still, quiet.

गुमाश्तह—फ़ा. कारिन्दह; an agent.

गुमान—फ़ा. भरम, ख़याल, गुरूर; doubt, suspicion, pride.

गुम्मा—हि. बड़ी ईंट; a large brick.

गुर—हि. मुंह ज़बानी हिसाब करने की रीति, सूत्र, सूक्ष्म रीति; formula, a short method.

गुरगा—हि. चेला, तावेदार; a servant-boy scullion.

गुरगाबीजूता—हि॰ अंग्रेज़ी जूता; a kind of slipper.

गुरदा—फ़ा॰ जिगर; kidney. (दिल—=हिम्मत, courage)

गुरु—सं. पांच प्रकार के गुरु हैं १ धर्म्म—, मन्त्रोपदेशक) २ (शिक्षा—, पढ़ाने वाला) ३ (स्वयं—, माता पिता आदि) ४ (देव—, बृहस्पति देवता) ५ (पिंगला—, दो मात्रा का अक्षर) a teacher, a master, a tutor, an instructer, father and so on. (—वार=बृहस्पति वार, Thursday) (—घंटाल=बुरी बातें सिखाने वाला; leader in wickedness) (—यानी=गुरु की स्त्री, Guru's wife)

गुल—फ़ा॰ पुष्प, फूल; a flower. (गुले गुलाब=गुलाब का फूल, a rose) (बत्ती का—, चिराग़ का गुल, the snuff of a candle) (हुक्के का—, burnt tobacco) (गुलाब=गुलाब के फूलों का अर्क़, rose water) (—दस्ता=फूलों का गुच्छा, nosegay) (—नार=अनार का फूल, the flower of the pomegranate (—खिलाना=झगड़े का बीज बोना, to sow dissension) (—क़न्द=गुलाब का मुरब्बा, conserve of roses) (—ज़ार=बाग़, a garden) (—बदन=एक कपड़े का नाम, गुलाब के फूल जैसा शरीर, a sort of silk cloth, handsome) (गुलिस्तां=पुष्प वाटिका, a rose garden) (—गुला=पूड़ा, sweet cakes fried in butter) (—क. बुझाना, to put out)

गुलाई—हि. गोलाई गोलापन, सुडौल; roundness, circumference.

गुलाब—फ़ा एक फूल जो बहुत काम में आता है; the rose. (गुलाबी=गुलाब जैसे रंग का, pink) (—जामन=एक प्रकार की मिठाई, a sweet-meat)(गुलाबी जाड़ा=हलका जाड़ा

a slight cold, spring season)

गुलाम—अर. सेवक, नौकर; a slave, a servant. (—क. to enslave)

गुलाल—हि॰ लाल आटा जो होली में उड़ाया जाता है; a red powder which Hindus throw on each other in the Holi.

गुल्ली—हि॰ मकी की कुकड़ी का कूच; an ear of Indian corn. (—डंडा =लड़कों का खेल, a play at tip-cot) (—ठोकना=गाली, abuse)

गुलेल—अर॰ गुल्ला मारने की कमान, कमान, कमंट्टा; a pellet-bow. (—गुल्ला=गोली, a pellet)

गुस्ताख़ी—फ़ा॰ अक्खड़पन, नाशायस्तगी; arrogance, rudeness, insolence. (गुस्ताख़,अक्खड़, insolent)

गुस्सह } अर. ख़फ़गी, क्रोध, ग़ज़ब;
गुस्सा } anger, passion, rage. (—मारना=गु़स्सा पीना, to suppress one's anger) (—से भूत होना= to rage like a fiend)

ग़ुसल—अर॰ स्नान, नहाना, तमाम बदन को धोना; bathing, ablution.

गुसाईं } हि. स्वामी, मालिक,ऋषि, मुनि
गोसाईं } a saint, a holy person, a priest, the deity.

गुसैंया } हि. मालिक, ईश्वर; a master
गोसैंया } a husband, God.

गुह—हि. पाखाना, फ़ुज़ला; human excrement, ordure.

गुहाई—हि॰ अजनहारी,—आंख की फुंसी; meconium, a sty.

गूंगा—हि: जो बोल न सके; dumb.

गूंज—प्रा. भुनभुनाहट, खलटी आवाज़; an echo, resounding, hollow, noise, buzzing, roar.

गूंजना—प्रा. (गुञ्ज सं॰) भिनभिनाना, घूं घूं शब्द होना; to resound, to echo, to buz, to roar.

गूंझा—हि. एक मिठाई का नाम; a sort of sweetmeat. (गुंझिया= बहुत छोटा गूंझा, a very small Gunjha) (मीठी—, a sweetmeat)

गूंथना—हि॰ पिरोना, गांठना; to thread to string, to stitch.

गूंदना—हि. मांडना गूंथना; to knead, to plait, to twist, to braid.

गूगल—हि. एक दरख़्त का गोंद, पूजा की धूप; a kind of gum.

गूजर—हि॰ एक राजपूत जाति; a caste of Rajputs. (गूजरी=गूजर स्त्री, a Gujar woman)

गूढ—सं. कठिन, छिपा हुआ; difficult, obscure(-आशय, difficult subject)

गूदड—हि. फटे कपड़े, चिथड़े; rags.

गूदा—हि. सार, मग्ज़, भेजा; brain, marrow, kernel.

गून—हि. डबल बोरा; double bag.

गूनडा—हि॰ एक प्रकार का फोड़ा; a

hump, a swelling, a protubrance (गूमड़ी=छोटा फोड़ा, a pimple)

गूलर—हि. देशी अंजीर; a wild fig.

गृध्र—सं० गीध, गिद्ध; a vulture.

गृह—सं. घर; a house, dwelling.

गृहस्थ—सं. घर; house-keeping. (गृहस्थी, घरबारी, a house-holder)

गैंडा—हि. एक जानवर, जिस के पुट्ठों की ढाल बनती है, rhinoceros.

गेंद—हि० कपड़े या चमड़े की बनी हुई खेल की गोल चीज़; a play ball. (—घर=गेंद खेलने का स्थान, a racket court) (—खेलना=to play rounders)

गेंदा—हि० एक फूल; marigold.

गेहूं—हि. एक नाज, गंदुम; wheat, (गेहुंवा=गेहूं जैसा रंग, the colour of wheat, brownish yellow)

गेगला—हि० भोला, बोदा, कमगो; simple, silly, soft, weak.

गेरना—हि० डालना, फेंकना; to throw, (नीचे—नीचे डा. to throw down)

गेरू—हि. पहाड़ी लाल मिट्टी; a kind of red earth. (गेरुआं=गेरू का रंग, coloured like Geru)

गेसू—फ़ा० ज़ुल्फ़, बाल; a ringlet. (—दार, ज़ुल्फ़दार, having ringlet)

गैया—प्रा. (गो सं०) गाव; a cow.

ग़ैब—अर. छिपा हुआ पोशीदह; concealed, latent. (—दां=अन्तर्यामी omniscient, knower of secrets)

ग़ैर—अर० अन्य, पराया, दूसरा; a stranger, other, foreign. (—हाज़िर=अनुपस्थित, absent) (—वाजिब, नामुनासिब, wrong, unjust)

ग़ैरत—अर० शरम, नदामत; jealousy, modesty. (—मन्द=शरमिन्दा, modest, bashful) (—खाना=शरमिन्दा होना, to blush with shame)

गैल—हि० मार्ग, साथ, केले की फली; a road, with, a bunch of plantains

गो—सं. (८ अर्थ) १ गौ, २ स्वर्ग, ३ किरण, ४ धरती, ५ पानी, ६ बाणी, ७ इन्द्रिय, ८ वज्र; a cow. (—मेधयज्ञ =अन्न जल का यज्ञ, corn-sacrifice) (—स्वामी=गुसाईं, a priest)

गो—फ़ा० कहो, बोलो, अगर; speak to me, if. (—इन्दा=मुख़बिर, a spy) (—म—, मिला हुआ, mixed)

गो—अंग. जाओ, चले जाओ; go you, go on. (—इन=अंदरजा, go in)

गोंद—हि. चिपकनी चीज़; gum. (—दानी=गोंद का बरतन, a vessel for holding gum)

गोंदनी—हि. पटेर जिस की चटाइयां बनती हैं; a reed of the leaves of which coarse mats are made.

गोकुल—सं. ब्रज में एक गांव, श्रीकृष्ण का जन्म स्थान; a village. (—से मथुरा न्यारी, जुदा रहना, to remain.

separate) (गोकुल=cow-house).

गोखरू—हि. एक कांटेदार पौदा, गुंदा-गोटा, कान का एक गहना; a plant, an ornament, twisted lace.

गोचर—सं. जो गुण इन्द्रियों से जाना जाय, (जैसे रूप, रस, गन्ध, शब्द, स्पर्श); perception, perceptible

गोट—हि० संजाफ़, कोर; the hem of a garment. (चौसर की—, a piece in Choussar or Choupar)

गोटा—हि. सोने चांदी के तारों की बुनावट, किनारी; lace, (gold or silver lace) (edging of lace)

गोड़ } हि. पैर टांग; the leg, the foot.
गोड़ा } (—पड़ना, to touch one's feet)

गोत हि. } कुल, वंश, जाति; pedigree,
गोत्र सं. } parentage, lineage. (गोती भाई, एक गोत के, family tribe)

गोतम—सं. न्याय शास्त्र का कर्त्ता ऋषि (बुद्ध) the author of Nyaya philosophy of logic. (Boodha)

गोतह } अर० डुबकी; a plunge, a
गोता } dip, a dive. (—मारना=डुबकी लगाना, to dive) (—ख़ोर =गोतह मारने वाला, a diver)

गोदना—हि. खोदना, उपाड़ना; to prick, to tattoo.

गोद, गोदी—हि. बग़ल के नीचे का हिस्सा; the lap, bosom, embrace. (—लेना, मुतवन्ना करना, to adopt) (a child) (—पसारना, मांगना, to ask)

गोदाम—हि० माल घर; godown, store-house, a heap.

गोदान—सं. गौ पुन्य करना; the presenting, or giving of a cow (a kind of gift to a Brahman)

गोदावरी—सं. एक नदी का नाम (जो दक्षिण में है); the name of a river.

गोधूली—सं. गौ के पैरों की धूल, संध्या समय; evening, twilight.

गोप—सं० अहीर, घोसी; herds man, milkman. (गोपी=घोसन, milk-maid) (गोपीनाथ, श्रीकृष्ण, Krishna) (गोपाल=ग्वाला, Krishna)

गोफिया—हि. गोफन, ढेल; sling.

गोबर—हि० ढोरों का मैला; cow-dung (—गणेश=मोटा और सुस्त आदमी, a fat and lazy man).

गोभी—हि. एक तरकारी, करम कल्ला; cabbage, a herb.

गोमती—हि० लखनौ के नीचे बहनेवाली नदी का नाम; name of a river. (—का पानी पीना=एक चिढ़ाने की गाली; an abuse)

गोमय—सं. गोबर; cow-dung.

गोमुखी—सं० जपस्थली, गंगोत्री; a cloth-bag of worship to count the beads, the chasm in the Himalay mountains. (गोमुख, cow-mouth)

गोमेध—सं. एक यज्ञ का नाम; a sacri-

fice. (श्रीधर भाषा कोष से,— गोवली यत्र) (सत्यार्थ प्रकाश से,— अन्त, इन्द्रियां, किरण पृथिवी आदि को पवित्र रखना)

गोरकधन्धा—हि॰ एक खिलौना, पेचीदा बात; a play thing, an intricate affair, a labyrinth.

गोरखर—फ़ा॰ जंगली गधा; the wild ass, zebra.

गोरखा—प्रा॰ पहाड़ी आदमी, नेपाली पुरुष; a tribe of men living in Nepal, a short man.

गोरस—सं॰ दूध, दही, मट्ठा, माखन आदि; milk, cardled milk, butter-milk, butter, &c.

गोरा—हि॰ उज्वल, स्वेत, गौरांग, युरोपियन सिपाही; handsome, white, fair, a European soldier.

गोल—हि॰ चक्र, चक्कर, घेरा, मटका; a circle, a ball, a water jar (any thing round or globular) (—मोल=गड़बड़, confusion)

गोलक—सं॰ मट्टी या काठ की वस्तु जिस में रुपये पैसे डाले जाते हैं; a closed-box, a treasure-pot.

गोला—हि॰ मण्डल, वृत, घेरा, तोप का गोला, नारियल का गोला, गोलाकार, गोल वस्तु; a globe, a sphere, round, globular, a cannon-ball, the kernal of a cocoanut.

गोली—हि॰ छोटा गोला, बन्दूक की गोली, चूरन की गोली, खेल की गोली आदि; a bullet, a ball, a pill, marble. (—चलाना=गोली मारना, to fire, to shoot). (गोलन्दाज़=गोली या गोला मारने वाला, a gunner) (—खेलना, to play marbles)

गोवर्द्धन—सं॰ वृन्दावन में एक पहाड़; a hill in Vindraban.

गोविन्द—सं॰ गो चराने वाला, श्रीकृष्ण का नाम; name of Krishna.

गोश—फ़ा॰ कान, कर्ण; ear. (—गुज़ार करना=इत्तलाअ देना, to inform)

गोश्त—फ़ा॰ मांस, मास; flesh, meat.

गोशह—फ़ा॰ कोण, कोना, ज़ाविया; a corner, an angle. (—नशीं, retired)

गोशवारह—फ़ा॰ हिसाब का खुलासा कागज़; an abstract of account.

गोशाला—सं॰ गावख़ाना; a cow-house.

गोह—हि॰ छपकली की जाति का एक जानवर; name of an animal of lizard kind. (पटरा—, गोह की दूसरी क़िस्म, an iguana)

गौ—प्रा॰ (गो सं॰) गाय, गाव; cow.

गौं—हि॰ प्रयोजन, मौक़ा; advantage, opportunity. (—का यार, selfish)

गोंद } हि॰ चेपदार चीज़ जो वृक्षों से
गौंद } निकलती है; gum.

गौंदा—हि॰ मट्टी का लौंदा; lump.

गोग़ा } अर॰ शोर,गुल, रौला; noise,
गोग़ा } disturbance, clamour.

गौड़—सं॰ ब्राह्मणों की १० जातियों में से एक जाति, बंगाल देश के ब्राह्मण, वैश्यों के पुरोहित; a caste of Brahamans. (sub-divison)

गौण—सं॰ जो ठीक नहीं; secondary.

गौन—अंग॰ मेम साहब का कपड़ा, साया; gown.

गौन—हि॰ नाज का बोरा; sack, a bag.

गौना—प्रा॰ (द्विरागमन सं॰) विवाह के पीछे बहू आने की रस्म, चाला; bringing home a wife, (second time) (गौनयाई, बधु, the wife)

गौर—सं॰ गोरा, श्वेत, उज्वल; fair complexioned. (—पूजा=पार्वती पूजन, the worship of goddess Parbati) (गौरां, पार्वती, Parbati)

ग़ौर—अर॰ ध्यान, तवज्जह; consideration, reflection, deep thought.

गौरव—सं॰ गुरुता, बड़ाई, बज़ुरगी; reputation, respect.

गौरी—सं॰ पार्वती, एक रागिणी का नाम, इस कोषके कर्त्ता का नाम; the goddess Parbti, a musical-mode. (गौरीदत्त, name of the compiler of this work, Dictionary)

गौहर—फ़ा॰ मोती, दुर, लूलू; pearl.

गंगा—प्रा॰ (गङ्गा सं॰) गंगा नदी; the river Ganges. (—जल=गंगा का पानी, the water of the Ganges) (—जली=गंगा जल का बर्तन, a vessel of Gangajal) (—द्वार=हरिद्वार Haridwar) (—सागर=जहां गंगा समुद्र में गिरती है)

गंज—प्रा॰ ढेर, ख़ज़ाना, नाज की खत्ती; treasure, ganary.

गंजफह—फ़ा॰ गोल ताश; a pack of cards, a game at round cards.

गंजा—हि॰ खल्वाट, जिस के सिर में बाल गंज हो, चंदला; scallheaded, bald.

गंडा—प्रा॰ (गण्डक सं॰) घेरा, तावीज़, चार कौड़ी; a ring, a thread of charm, four Kouries.

गंडासा—हि॰ फरसा, तबल; a sort of axe, a chopper, battle-axe.

गंडेदार—हि॰ चित्तीदार, चितकबरा; spotted, striped, irregular.

गंडेरी—हि॰ गन्ने का छोटा भाग; a cut portion of sugar cane.

गंदा—हि॰ मैला, ग़लीज़; filthy, rotten. (गंदगी=मैलापन, filth) (—करना=मैलाकरना, to dirty, to defile)(-काम, मैलाकाम, dirty work)

गंदुम—फ़ा॰ गेहूं; wheat. (गंदुमी रंग =गेहूं जैसा रंग brown colour)

गंध—सं॰ बास, बू; perfume, scent, (सु—, ख़ुशबू, fragrant) (दुर—, बदबू, bad scent) (गंधी=इत्र बेचने वाला, a perfumer)

गंवाना—हि॰ वृथा खर्च करना, खोना, उड़ाना; to spend in vain, to lose, to throw away, to waste.

गंवार—हि॰ ग्रामीण, गांव का रहनेवाला, मूर्ख; a country man, a villager, an uneducated.

ग्याभन } हि॰ पेट से, हमल से; (पशु) गाभन } pregnant (animal).

ग्यारह—हि॰ दस और एक; Eleven.

ग्रन्थ—सं॰ पुस्तक, किताब, गिरह; a book, a code, a knot (—कार=ग्रन्थ कर्ता, author)

ग्रन्थ साहब—हि॰ सिक्खों की धर्म्म पुस्तक: the book of the Sikh religion, (composed by Guru Nanak Shah) the sacred book.

ग्रन्थि—सं॰ गांठ, जोड़; the joint, the knot. (—बंधन, to tie a knot)

ग्रह—सं॰ संस्कृत के ज्योतिषियों ने नौ ग्रह लिखे हैं, अंग्रेज़ों ने दो और मालूम किये हैं (१ जोनो २ वेष्ट्रा) सैयारे; a planet or planets. (—देखना=ग्रहों का फल देखना; to consult one's horoscope).

ग्रहण—सं॰ पकड़ना, लेना; an clipse, taking, seizing. (सूर्य—, धरती और सूर्य के बीच में चन्द्रमा का आना, the eclipse of the sun) चन्द्र—, सूर्य और चन्द्रमा के बीच में धरती का आना, the eclipse of the moon) (—क॰ to accept).

ग्राम—सं॰ गांव बस्ती; a village.

ग्रास—सं॰ गस्सा, लुक़मा; a mouthful.

ग्राह—सं॰ मगरमच्छ, घड़ियाल, नाका; the water elephant, crocodile.

ग्राहक—सं॰ गाहक, खरीदार; purchaser, one who seizes.

ग्रीवा—सं॰ गला, कण्ठ, गर्दन; the neck, the nape, (back part)

ग्रीष्म—सं॰ गर्म्मी का मौसम, (वैशाख जेठ) the hot season of two mths.

ग्लानि—सं॰ घिन, घृणा, नफ़रत; disgust (—आना=नफ़रत करना, to feel nauseous) (ग्लान, adj. languid)

ग्वाल } हि॰ ग्वालिया, अहीर; a ग्वाला } cow-herd, a milk-man.

## घ

घघरा—हि॰ घाघरा, घघरिया, लहंगा, दामन; a petticoat.

घचाघच—हि॰ घिनका, मिला हुआ; thick. (खचाखच, sword-cuts)

घट—सं॰ घड़ा, देह; a water pot, body. (—२ व्यापी, हाज़िरनाज़िर)

घट—हि॰ अन्तःकरण, कण्ठ, मन; mind, heart. (—में बैठना=मन में आना, to dwell in the heart)

घटना—हि॰ कम होना, वारदात; to decrease, to abate, affrays. (दुर्घट-

ना=घटना, incedents) (घटती=टोटा, abatement)

घटवालिया—हि० गंगा पुत्र, घाट का ब्राह्मण; a Brahman of ghat.

घटा—हि. बादल, हानि; cloudiness, clouds, loss. (काली—, काले बादल, black clouds) (—घूम=बादल छाना, a cloudy-day) (—होना=घटा उठना, उमंडना, to be cloudy) (–छाना, to lower as clouds)

घटाटोप—हि. पालकी या रथ ढकने का कपड़ा; a covering for a palki or carriage, a large cap.

घटाना—हि० व्यवकलन, कम करना, तफ़रीक़ या तफ़रीक़ करना; subtraction, to decrease, lessen.

घटिया—हि. हलके या सस्ते मोल की चीज़; low-priced, low quality.

घटिका—सं. घड़ी, साठ पल; 24 minutes.

घटी—हि. घाटा, नुक़सान; loss

घड़ना—हि० बनाना; to make. (बात—=बात बनाना, to invent)

घड़ा—हि० कलश, कुम्भ, गगरा, गगरी a water pot, a pitcher. (घड़िया=छोटा घड़ा, a small pitcher)

घड़ियाल—हि० घंटा, थाली, मगरमच्छ; a plate of brass for beating times, crocodile.

घड़ी—हि. समय देखने का एक यन्त्र, साठ पल की एक घड़ी; a machine to see times, (24 minutes=1 ghari) घंटा—, क्लाक, a clock) (जेबी—=वाच, a watch) (धूप—, सन्डायल, sundial) (—घड़ी=बारम्बार, again and again) (—कूकना=ताली देना, to wind a watch) (रेत—, कांच घड़ी, an hour glass) (—साज़=घड़ी बनाने वाला, a watch-maker) (कोई—साम्रत का होना=होंठों पर दम, to be at the point of death) (रात—, रात्रि समय यन्त्र, star watch) (जल—, पानी घड़ी, वाटर क्लाक, water clock) (—भर में, in a moment)

घड़ौंची—हि० घड़े रखने की चौकी; a stand for water pots.

घण्टा } प्रा० गोल घंटा, घड़ियाल,
घंटा } बैलों के गले की घंटी, ढाई घड़ी का एक घंटा, घंटा घड़ी; a bell, clock, an hour. (—बजाना=घंटे में टंकोर देना, to strike a bell). घंटी=छोटा लोटा, a small water pot) (—घर, a clock-tower)

घन—सं. बादल; clouds. (लुहार का—, जिस पर लोहा कूटता है, a sledge hammer) (हिसाब का—, =क्राव, मुक्राव. solid, cube) (—मूल=जज़उलक्राव, cube root).

घनघोर—सं० गहरी घटा thick clouds.

घनचक्कर—हि० मूर्ख; fool, stupid.

घननाद } सं. रावण का बेटा मेघनाथ;
मेघनाद } the son of Ravana (king of Ceylon) (घननाद=मेघ जैसा शब्द)

घनस्याम—सं॰ श्रीकृष्ण, काली घटा; Krishna, black clouds.

घना—प्रा. (घन सं॰) बहुत ढेर, गहरा; much, many, thick. (घनेरा, घनेरी=अधिक, much, many)

घबराना—हि॰ व्याकुल होना, परेशान होना; to be confused, agitated. (घबराहट=बेकली, agitation)

घमंड—हि. अभिमान, गरूर; pride, conceit. (—क. to be proud).

घमंडी—हि. अभिमानी, मग़रूर; proud, arrogant.

घमसान—प्रा. (घोर श्मशान सं॰) घोर संग्राम, भारी लड़ाई; battle, engagement. (घनश्याम, black clouds)

घर—प्रा. (गृह सं.) रहने का स्थान; कोठा, खाना; house, apartment, partition. (—बिगड़ना=बरबाद होना, to be ruined) (—घालना=बिगाड़ना, to destroy) (—करना=घर बनाना, to fix, to settle, to establish a family) (—के लोग=स्त्री, a wife) (—खोना=घर बिगाड़ना, to reduce a house) (—सिर पर उठाना=रौला करना, to make a dreadful noise) (—बंद होना=नाश होना, to be destroyed (family) (—वाला, पति, husband).

घरनई—हि. घड़ों की नाव, घड़ों का बेड़ा; raft made with pots, a float. (of pots)

घरबार—हि. कुटुम्ब, कुनबा घराना; family, household. (घरबारी=गृहस्थी, a family man)

घराना—हि॰ कुनबा, खानदान; family, household. (बड़ा—, बड़ा घर)

घरामी—हि॰ छप्पर बंध, कुली; a hut builder, a thatcher.

घरेलु } हि॰ घर का, खानगी; domestic,
घरेला } tame. (—बिल्ली, tamed cat)

घर्रा } हि॰ मौत के समय के सांस, जांकंदनी;
घेड़ा } the death rattle, agony.

घसियारा—हि. घासकट; a grass cutter.

घसीटना—हि. खवेड़ना, खींचना; to drag, to pull. (घसीट, खवेड़, pulling)

घांटी—हि. घेंटवा, नरेटी; the throat.

घाई—हि॰ उंगली या अंगूठे के बीच की जगह; a space between finger or toes.

घाघ } हि. बूढ़ा, तजरबेकार, मक्कार;
घाग } an aged, experienced, sly.

घाघरा—हि. लंहगा, दामन; a petticoat. (—नदी=सरजू नदी, the river Ghaghara).

घाट—हि॰ कम, नदी का किनारा, बन्दरगाह; abated, landing or bathing place on the bank of a

river, a port. (—र, bathing places)

घाटा—हि॰ हानि, नुकसान, पहाड़ का रास्ता; diminution, a valley. (—बैठना=घाटा होना, to make a loss or damage).

घाटिया—हि॰ गंगा पुत्र, घाट का ब्राह्मण; a Brahman of ghat (who keeps the bather's clothes).

घाटी—हि॰ पहाड़ी गली, दर्रा; valley.

घात—सं॰ मारना, दांव, मौक़ा; killing, opportunity. (—करना=खून करना, to kill).

घात—हि॰ दाव, पेंच, इरादा; ambush, design, (—में, in ambush).

घाती—प्रा॰ (घातक सं॰) घात करनेवाला, a murderer.

घान—हि॰ कढ़ाई, चक्की आदि में जो एक बार गेरा जाय; as much as is thrown at one time into a pan or mill &c. (—डालना, कढ़ाई में छोड़ना)

घाम—प्रा॰ (घर्म सं॰) धूप, गर्मी; sunshine, sunbeams.

घामड़—हि॰ भोला, सीधा, उल्लू; simple, blockhead.

घायल—हि॰ घाव लगा, ज़खमी; wounded (—क॰ ज़ख़्मी क॰ to wound).

घालना—हि॰ भरना, अंदर डालना; to thrust in, to put in (घाल मेल =गड़बड़, jumbled).

घाव—हि॰ चोट, चोट, ज़ख़्म; sore, wound (—क॰ to inflict a wound)

घास—हि॰ तृण, चारा, दूब; grass. (—फूस=भूसा, straw) (—पात= बुहारन, sweepings).

घिघियाना—हि॰ डर कर मुंह से बोल न निकलना; to falter, to appear very humble, to coax.

घिग्घी बंधना—हि॰ घिघियाना; to falter, to be unable to speak.

घिन—प्रा॰ (घृणा सं॰) ग्लानि, नफ़रत; disgust, bashfulness. (घिनौना= मैला, dirty) (—क॰ to be disgusted)

घिचपिच—हि॰ भीड़, घिनचा; thick.

घिया—हि॰ एक तरकारी का नाम; pumpkin (vegetable) (—तोरी =बड़ी तोरी, vegetable).

घिरना—हि॰ फंसना, बन्द होना, घेरे में आना; to be surrounded.

घिरनी—हि॰ चर्खी; a pully. (—खाना =चक्कर खाना, to go round)

घिसना—हि॰ रगड़ना, मलना; to be rubbed, to rub (घिसना to be rubbed)

घिस्सा—हि॰ रगड़, दलन मलन; rubbing, friction.

घी—प्रा॰ (घृत सं॰) रोग़नज़र्द; butter, clarified butter.

घीकुआर—हि॰ एक औषधी का पौधा; a medicinal plant.

घुटना—हि॰ गोड़ा, ठेवना, रगड़ा जाना the knee, to be rubbed. (घुटनों

चलना=घुटनियों चलना, to crawl about) (घुटनों में सिर देना=सोच में होना, to hang down one's head) (सिर—, to be shaved)

घुंडी—हि. बटन, बोताम, एक बूटी का का नाम; the button, a flower used as a medicine. (दिल की—, संदेह, doubt)(-खोलना, to unbutton)

घुड़चढ़ा—हि. सवार; a horse man, (घुड़चढ़ी=विवाह की रस्म, a marriage ceremony)

घुड़दौड़—हि. वाजी वद कर घोड़े दौड़ाना; a race-course, horse race.

घुड़बहल—हि॰ घोड़ों का रथ, मट्टी का खिलौना; a cart yoked by horses, an earthen play thing.

घुड़मुंहा—हि—घोड़े जैसे मुंह वाला, लम्बे मुंह वाला; a horse-faced.

घुड़साल—हि. तबेला, स्तबल, गावखाना; a stable.

घुन—प्रा. (घुण सं.) पाई, लकड़ी खाने वाला; a weevil, rancour.

घुप—हि. अंधेरा, अंधेरी; dark. (अंधेरा—, बहुत अंधेरा, very dark]

घुमंडना—हि. बादलों का घिरना; gathering of clouds.

घुमाना—हि. फिराना, गोल फिराना; to turn round. (घुमवाना=फिरवाना, to cause to turn)

घुरकना—हि॰ धमकी, झिड़की; to brow-beat, to scowl, to chide.

घुरकी—हि॰ धमकी, झिड़की; brow-beat, to frown at, rebuke.

घुरीना—हि. क्रोध से घूरना और टरीना; to look at angrily.

घुर्राटेलेना—हि. गहरी नींद में मुंह से घुर घुर शब्द निकालना; uttering ghur ghur in sleep.

घुलना—हि॰ पिघलना, हल होना; to melt, to be dissolved. (आपस में—, लड़ना, to fight)

घुसना—हि. अंदर जाना, पैठना; to enter, to thrust in

घुसगुस } हि. घुसर पुसर, काना फूसी,
घुसपुस } सरगोशी; n. whispering, v. घुसर पुसर करना, to whisper.

घुंगरू—हि॰ छोटी घंटियां, एक बजना जेवर; small bells, an ornament worn round the ankles.

घूंघट—हि॰ परदा, बुरका; a veil. (—काढ़ना=मुंह छिपाना, to conceal the face with a veil) (—मारना मुंह ढकना=to draw a veil over the face) (—वाली, a veiled woman)

घूंट—हि. मुंह भर पानी; a gulp, a draught. (लहू का—, सहन, forbearance)(हुक्के का—, a pull at a pipe)

घूंटी—हि॰ नये पैदा हुए बच्चे की दवा; a medicine consisting of aloes, spices and borax given to new

born infants, to clear out the meconium, (a child's medicine).

घूंस—हि. ज़मीन खोदने वाला जानवर; a bandicote rat.

घूंसा—हि. बंधी हुई मुट्ठी ; a blow of the fist, the clenched fist. (घूंसमघांसा=घूंसों की लड़ाई, boxing)

घूरना—हि॰ ताकना, देखना, खफ़ा होना ; to stare at, to stare, to fix the eyes on, to look at angrily.

घूरा—हि. ताका, कूड़ा; looked at, angrily, sweepings, dunghill.

घूस—हि॰ रिश्वत, bribe. (—खाना=रिश्वत लेना, to take bribes)

घृणा—सं॰ ग्लानि, घिन, नफ़रत; disgust, bashfulness.

घृत—सं॰ घी, घीव, रोग़नज़र्द ; clarified butter, boiled butter.

घेंटा—हि॰ सूअर का बच्चा ; a pig.

घेतला—हि. ऊंची नोक का जूता ; a kind of shoe.

घेर—हि. मण्डल, घेरा, अहाता ; round, surrounding, compound. (—घिराली=जलेबी, a sweetmeat)

घेरना—हि. घेर लेना, रोकना ; to surround, to enclose.

घेरा—हि॰ मंडल, घिराव, अहाता ; round, surrounded, a circle, compound. (—देना, to lay a siege)

घेवर—हि. एक तरह का पकवान मीठा या फीका ; a sweetmeat.

घोंघा } हि. एक जानवर, कौड़ी, कोघोंगा } कला; a snail, a shell, a cockle.

घोंसला—हि. खोंता, पखेरू का घर ; nest, bird's nest.

घोकना—हि. कण्ठ करना, याद करना, हिफ़्ज़ करना ; to repeat, to iterate, to speak aloud.

घोटना—हि. चमकाना, रगड़ना, पीसना, हल करना ; to polish, to plod. (सिर—, मूंडना, to shave).

घोटा—हि. घोटने की चीज़, पट्टी घोटने के लिये कांच का चक्कर ; a rubber, a glass rubber.

घोड़ा—हि. अश्व, अस्प (बन्दूक़ की टोंटी ; a horse, a cock of a gun.

घोड़ी—हि. घोड़ा स्त्री ; a mare.

घोर—सं॰ ढोल जैसा शब्द, भयानक शब्द ; the sound of a drum, horror. (—निद्रा=गहरी नींद, sound sleep) (बादल की—, बादल का शब्द, thunder of clouds (—नर्क=जहन्नुम, hell)

घोलना—हि. मिलाना, आमेज़ करना ; to mix with a liquid, to dissolve.

घोलमेल } हि. गड़बड़, मेल झोल ; घालमेल } mixture, mixing.

घोसी—हि. ग्वाला, अहीर, गद्दी ; milk man, a cow-herd.

घंटा—हि॰ गोल २ घंटा, घंटा घड़ी,

ढ़ाई घड़ी का घंटा ; a bell, a clock, an hour (—घर, clock-tower)

घ्राण—सं० सूंघना, खुशबू लेना, ; smell, smelling (घ्राणेन्द्रिय=नाक, the nose) (घ्राण शक्ति, कुव्वत शाम्मा)

# ङ

ङ—सं. सानुनासिक, किसी शब्द के आदि में नहीं आता किन्तु बीच में आता है और व्याकरण की रीति से अनुस्वार का ङ् होजाता है. (जैसे संकल्प=सङ्कल्प, मन का विचार)

# च

चक—हि. जागीर, जोती बोई धरती ; landed property, a farm.

चकई—हि. लड़कों का एक खिलौना ; a toy, a whirligig.

चकचूंदर—हि. एक छोटी सी आतिशबाजी, एक जानवर का नाम ; a very small fire work ; an animal of mouse kind.

चकनाचूर—हि. छोटे २ टुकड़े, किर्च २ पारा २ ; scraps, small pieces. (—होना=चूर २ होना, to be shattered) (—करना=टुकड़े २ करना, to shatter).

चकमा—फ़ा. धोका, छल, फ़रेब ; deceit, deception, hesitation.

चक़माक़—फ़ा० पथर काला, पथरी ; a kind of gun, a flint for smart.

चकरवा—हि. भीड़ भाड़, चकचक, बकबक ; noise. (—मचाना=चकचक करना, to make a noise)

चक्कर—प्रा. (चक्र सं.) कुण्डल, दायरा, गिरदा ; a circle, circumference. (—की सड़क=गोल सड़क, a circular road) (हवा का—, बगूला, a whirl wind) (समयका—, ज़माने का दौर the course of time). (सिर का—, सिर घूमना, giddiness) (—आना =गश पड़ना, to swoon) (—देना =घुमाना, to turn round) (—खाना=घूमना, to go round) (—खाकर जाना=घूम के जाना, to take circuitous road) (—की सड़क= घूमदार सड़क, a circular road). (—में आनो=मुश्किल में पड़ना, to be involved in difficulties) (—में डालना=मुश्किल में डालना, to involve one in difficulty)

चकराना—हि. घबराना ; to be confused, to feel giddy.

चकला—हि. रंडियों का मुहल्ला, रोटी या पूरी बेलने का राछ, देश का भाग, एक रेशमीन कपड़ा ; a lane of horlots, a brothel, a wide broad, round, a district, a kind of silk (cloth) (—दाल दलने का—, छोटी चक्की, a mill for

for grinding pulse) (चक्लेदार=सूबेदार, the superintendent of a province) (चक्लेदारी, हकूमत)

चकवा—हि. एक पक्षी का नाम; the ruddy goose.

चकाचौंध—हि. चौंधी, आंखों में तिरमिरे; the state of the eyes being dazzled, radiance.

चकित—सं. घबराया हुआ, डरा हुआ timid, fearful, astonished.

चकोआ } चकोतरा } हि. एक फल का नाम, नींबू की किस्म) a fruit of the lime kind.

चकोर—सं. एक पक्षी का नाम; the Greek partridge.

चक्का—प्रा. (चक्र सं.) कोई गोल चीज़, जमा हुआ दूध; anything round, congulated milk. (दही का—, जमा दही, thick curd)

चक्की—हि. चाकी, आसियां; a mill, a millstone, a hand-mill. (छोटी—, चकला, a hand mill) (पन—, पानी से फिरनेवाली चक्की, a water-mill) (हवा—, हवा से फिरनेवाली चक्की, wind mill) धुंआ—, धुंए से फिरनेवाली चक्की, a steam mill) (—भीना=लंबी वात या कहानी कहना, to spin a long yarn) (—पीसना=कठिन काम a tiresome task or occupation) (—का पाट, a millstone) (—पीसना, to grind)

चक्कू } चाकू } हि., फ्रा. छुरी, क़लम तराश; a knife, a pen-knife.

चक्र—सं. घेरा, पहिया, चाक; a circle, a wheel, a circular weapon. (—पाणी=विष्णु भगवान, Vishnu) (—वर्ती=सारी पृथ्वी का राजा, an emperor) (—मा. to wheel)

चक्षुः—सं. आंख, चश्म; the eye, the eyes. (चख हि. आंख, the eye)

चख—फ्रा. झगड़ा, लड़ाई, तकरार; quarrel, strife, contest.

चखना—हि. स्वाद लेना, ज़ायक़ा लेना; to taste, to enjoy, to relish. (चखाना=स्वाद दिखलाना, to cause to taste) (मज़ा चखाना=बदला लेना; to take revenge)

चचा } चाचा } हि. बाप का छोटा भाई; a paternal uncle. (—बनाना=बदला लेना, to chastise) (चचेरा भाई=चाचा का बेटा, cousin) (चचेरी बहन=चाचा की बेटी uncle's daughter) (चाचा ताऊ=क़रीब रिश्तेदार, relatives)

चची } चाची } हि. चाचा की स्त्री; an aunt, the wife of father's brother.

चचोड़ना—हि. चूसना; to suck, to scratch. (आम की गुठली—, चाटना)

चञ्चल—सं. चपल, खिलाड़ी, चालाक; active, playful, hasty.

चट—हि॰ तुरन्त, झटपट, उसी दम; quickly, instantly. (—करना= to eat with zest).

चटक—हि. तड़ाका, चमक; a crash, glitter (—मटक=तड़क भड़क, glitter, splendour) (—ना=चटखना, to crack) (चटकाना=तड़काना, to crack) (उंगली चटकाना= उंगलीखेंचना, to snap the fingers) (चटकीला=भड़कीला, splendid) (—नी=दरवाजे की बिल्ली, bolt) (चटका या चटखा देना=भगा देना, to let any one be off).

चटपट—हि॰ तुरन्त, झटपट, फ़ौरन; instantly, quickly, in a hurry.

चटपटी } हि॰ नोन मिर्च पड़ी हुई,
चटपटा } लगी हुई चीज़, तेज़, मुंह जलानेवाली; anything tasteful.

चटनी—हि. चाटने की चीज़; a sauce, a kind of acid.

चटशाला—हि. छोटे बच्चों की पाठशाला infant school, Juvenile school.

चटाई—हि. बोरिया, फ़र्श; a mat.

चटाका—हि. कड़ाका, धड़ाका; a crash, an explosion. (—मारना=थप्पड़ मारना, to give a blow)

चटान } हि॰ पाषाण, पत्थर, संग;
चट्टान } rock, block of stone.

चटाना—हि॰ जीभ से लगाना; to make to lick or to make to lap up.

चटापटी—हि॰ जल्दी, मरी; quickness great mortality (death).

चटोरा—हि॰ चट्टू, चाटने वाला, चाट खानेवाला; a glutton, an epicure. (—पन=चाट, greediness)

चट्टा—हि॰ छोटा विद्यार्थी, चटशाला का विद्यार्थी; a little school boy, a student of an infant school.

चट्टू—हि॰ चटोरा, हलवाई का एक राछ a glutton, an instrument of sweetmeat seller.

चट्टेबट्टे—हि॰ बच्चों का खिलौना; a wooden toy for babies.

चड़चड़होना—प्रा॰ (चड स॰.) चड़चड़ होना, खाट मचकना; chattering, to be cracked, to be sputtered.

चढ़ना—हि. ऊपर जाना, सवार होना; to ascend, to mount. (लड़ने को —, हमला करना, to attack).

चढ़ाई—हि. चढ़ाव, धावा; ascent, attack, acclivity.

चढ़ाना—हि. सवार करना, भेट देना; to make to mount, to offer up oblations or sacrifice.

चढ़ाव—हि. चढ़ाई, उठाव, उंचाव; ascent, rise, acclivity. (—उतार =नीचे ऊपर, ascent and descent) (चढ़ावा=देवता की भेट; an offering to diety).

चण्ड—सं. भयानक, तेज़, गर्म; fierce,

violent, hot. (प्र—, बहुत तेज़, excessively hot or burning).

चण्डाल } चाण्डाल } सं. नीच, पापी; merciless, wretch, sinful, (the man whose father is Sudra and mother Brahmni).

चण्डिका } चण्डी } सं॰ दुर्गा, (देवी) क्रोध करने वाली स्त्री, the goddess (Durga) a passionate woman. (—चढ़ना=क्रोध में भर जाना, to become angry).

चण्डू—प्रा. (चण्ड सं॰) अफ़ीम पीने का हुक्का; smoking pipe of opium. (—बाज़=चण्डू पीने वाला, the opium smoker)

चण्डूल—प्रा. एक पक्षी; a lark.

चतुर्—सं. चार; four. (चतुर्थ=चौथा, the fourth). (चतुर्दश, fourteen)

चतुर—सं॰ बुद्धिमान, होश्यार, मक्कार; clever, intelligent, wise, cunning. (—ता=दानाई, wisdom)

चतुर्दशी—सं॰ चौदस तिथि; the 14th day of fortnight.

चतुर्भुज—सं॰ विष्णु, चार हाथ वाला, चौ खूंटा, चार किले की शकल; Vishnu, (having four hands) a figure of four sides)

चतुर्मुख—सं॰ ब्रह्मा, चार मुख का; Brahma, (having four faces)

चतुर्वर्ग—सं. धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, यह चार वर्ग कहलाते हैं; virtue, wealth, love, salvation, these all four are human wishes).

चतुराई—हि. बुद्धिमानी, अ.क़मन्दी; cleverness, wisdom, slyness.

चतुरानन—सं. ब्रह्मा, चार मुख वाला; an epithet of Brahma, (having four faces, four mouths).

चतुष्पद—सं. पशु, चौपाया, मवेशी; a quadruped, an animal, having four legs). (चतुष्पद, four feet)

चना—प्रा. (चणा सं.) बूट, छोला, नखूद; gram. (चने भुनाना=चने भुनवाना, to cause to roast grain) (चने भुनना=भारी ज्वर होना, to be in a high fever).

चन्द—प्रा. चन्द्रमा, चांद; the moon.

चन्द—फ़ा॰ कुछ, कितने एक, थोड़े; few, a few. (—दर—, कई बार, many times) (—रोज़ा=थोड़े दिन का, of a few days).

चन्दन—हि॰ गन्धसार, सुगन्धित लकड़ी sandal wood. (—लगाना=चन्दन चढ़ाना, to colour with sandal).

चन्दा—फ़ा॰ बाच, उगाही; subscription, contribution.(—क. to subscribe)

चन्द्र, चन्द्रमा—सं॰ चांद; the moon. (—मुखी=जिस का चांद जैसा मुख हो, the face beautiful as the moon) (—वंशी=एक क्षत्री जाति,

a class of Kashhatriyas).

चन्द्रिका—सं॰ चांदनी ; the moonlight

चपकन—हि॰ बालेबर अंगरखा ; a kind of vest, a sort of coat.

चपेट } चपेंट } हि॰ धक्का, अचानक हानि, सदमा ; slap, a sudden misfortune, blow.

चपटा—हि॰ चौरस, चौड़े मुंह का मट्टी का बरतन ; flat, a vessel of broad mouth. (—क॰ चौड़ा क॰ to flatten)

चपड़ा—हि॰ लाख की क़िस्म ; a kind of lac. (चपड़ाना, to seal).

चपत—हि॰ धौल, थप्पा, थपेड़, थप्पड़ ; a rap or raps, a slap.

चपना—हि॰ लाज खाना, शरमाना, झेंपना; to be ashamed, to be abashed

चपनी } चप्पन } हि॰ ढकनी, ढपनी, ढक्कन, पाली ; a lid or cover.

चपराना—हि॰ मुकरना, बहाना करना, बात बनाना ; to deny, to desist.

चपरास—हि॰ सिपाही का निशान, नौकर की अलामत ; a buckle, a breastplate, a badge. (चपरासी= चपरास पहने हुए नौकर, the servant wearing Chapras)

चपल—सं॰ चञ्चल, तेज़, फुरतीला ; active, wanton, trembling. (चपला=चपल स्त्री, an active woman)

चपाती—हि॰ पतली रोटी ; a thin cake.

चपाना—हि॰ लजाना, झेंपाना ; to abash, to blush.

चपेट—सं॰ धौल, थप्पा, धक्का ; a slap, a blow, a sudden misfortune.

चप्पन—हि॰ ढकना, ढप्पन, सरपोश ; a lid or cover of a pot.

चप्पा—हि॰ चौथाई ; the fourth part.

चबक—हि॰ हूल, (फोड़ा र दर्द का ठहर र कर दर्द); thrust, stab, sickness at the stomach, qualm.

चबाना—हि॰ दांतों से कुचलना ; to chew, to gnaw &c.

चबौना } चबेना } हि॰ भुना नाज ; parched grain. (चबौनी=मिठाई का पकवान, a sweetmeat)

चबूतरा—हि॰ चौकी, थाना, चौतरा ; a custom house, police station, a terrace, a platform.

चभोना } चुभाना } गड़ोना, धसोना, तकलीफ़ देना ; to pierce, to stab, to prick. (चुभना, to be thrust into)

चमक हि॰ झलक, दमक, चटक ; glitter, splendour. (—दमक=तड़क भड़क, glitter) (चमकीला=चमक.दार, glittering) (चमकाव=चमकाहट, glitter, splendour, brightness).

चमकना—हि॰ झलकना, दमकना, चौंकना ; to shine, to startle. (चमकाना, झलकाना, to brighten)

चमगादड़, चमगीदड़—हि॰ दिन का अंधा पक्षी ; a bat.

चमचा फ़ा० } कफ़्छी, डोई, कफ़गीर; चमची हि० } a spoon, (—भर=करछी भर, a spoonful)

चमचमाहट—हि० चमक, दमक, चमकाहट; brightness.

चमड़ा—हि० चाम, ख़ाल, पोस्त; a hide, leather, a skin. (चमड़ी उधेड़ना=सज़ा देना, to chastise)

चमत्कार—सं० प्रकाश, शोभा; splendour, bright. (चमत्कारी=शोभा =brightness)

चमन—फ़ा० फुलवाड़ी, क्यारी; a bed in a garden, a small garden.

चमर } सं० चंवर, सुरह गाय की पूंछ चामर } के बाल की चौरी; a fly-flaper, (made of Tibet cow's tail)

चमार—हि० मोची, जूता बनानेवाला; a cobbler, a shoe maker, a tanner, a currier. (—स्त्री, चमारी)

चमोटा } हि० चमड़े का टुकड़ा जिस चमोटी } पर नाई उस्तरा तेज़ करता है; a strop.

चम्पतहोना—हि० भाग जाना, छिपना; to vanish, to disappear, to run away, to scamper away.

चम्पा—हि० एक फूल का नाम; name of a flower. (—कली=गले का एक गहना, an ornament for the neck) (—चमेली=फूलों के नाम, name of the flowers) (—केला, a plantain)

चम्बेली—हि० एक फूल का नाम; name of the flower. (the jessamine)

चर—हि० ढोरों के पानी पीने का एक चौबच्चा; a ford, a shoal.

चरक—सं० वैद्यक शास्त्र की एक पुस्तक the Sanscrit treatise on medicine

चरकटा—हि० हाथी का चारा काटने वाला; the person who cuts forage for elephants, elephant-keeper.

चरख़ } फ़ा० लोहा साफ़ करने का चौचर्ख़ } ख़ार, आसमान, फिरनी; a wheel, circular, heavens.

चरख़ा } फ़ा० कातने की कल, फिरनी, चरख़ी } रहट; a spinning-wheel, a reel. (—कातना=सूत कातना, to spin thread) (—पूनी=कातना तूम्बना, spinning and carding).

चरचना } हि० पूजना, चन्दन चढ़ाना, चर्चना } छ'गली से छींटा देना; to worship, to sprinkle with sandal.

चरण—सं० पद, पैर, पांव; the foot (—लेना=पैर छूना, to touch the feet) (चरणामृत=चरणोदक, पैर धोने का जल, water in which the feet of idols, and priests are washed)

चरना—हि० घास खाना, चुगना; to graze

चरनी—हि० खोर, ढोरों के खाने की नांद feeding trough, manger.

चरंद—हि० चरने वाले पशु; quadrupeds. (—परंद=पशु पक्षी, beasts

and birds) (चरिन्दा, चरने वाला पशु)

चरपरा } हि॰ कड़वा, तेज़; acrid,
चरपरी } hot, smart, pungent, (as pepper) (—ना, चर्चराना, to smart)

चर्बी—फ़ा॰ जिस्म की चिकनाई; fat, grease. (—दार=मोटा, fat (not lean) (—की झिल्ली, n. caul)

चरवाहा—हि॰ गडरिया, रखवाला; a shepherd, a grazier.

चरस—हि॰ नशे की एक चीज़, चमड़े का बहुत बड़ा डोल; an intoxicating drug, a large leather vessel used for drawing water.

चरसिया—हि॰ चरस पीनेवाला, नशेबाज़; a Charas-smoker.

चराई—हि॰ चरना, चरवाई; price paid for pasturage. (चरागाह=रमना, meadow, pasture)

चराचर—सं॰ सृष्टि के सब पदार्थ; all wordly things, adj. movable.

चराना—हि॰ चुगना, घास खिलाना; to graze, to feed, to pasture.

चरित्र—सं॰ कथा, बात, लीला; story, adventure, history.

चर्चरी—हि॰ चरपरी, तेज़; acrid, hot (as pepper) (चर्चरा=चरपरा)

चर्चा—सं॰ प्रस्ताव, तर्क, वितर्क, बहस; talking, mentioning, debating. (—करना=विचार करना, to talk, to debate) (—चलाना, to mention)

चर्म—सं॰ चमड़ा, खाल, पोस्तीन; leather, skin, hide. (—कार=चमार, shoemaker) (चर्म—प्रा.)

चर्वण—सं॰ चाबना, दांत से पीसना; chewing, masticating.

चलन—सं॰ व्यवहार, चाल चलन, रस्म-ओ-रिवाज; habit, custom, ceremony. (नेक—, good behaviour)

चलना—हि॰ गमन, फिरना, हरकत होना; to move, to go, to walk. (हवा—, to blow) (बन्दूक—, to be fired) (चल बसना=मरना, to die) (चले—, रुकना नहीं, to go along, going on) (चलेजाना=to depart) (बढ़ कर—, आगे बढ़ना, to proceed) (तोप चली, the gun fired) (काम—, जारी होना, to be current) (—है, रहना नहीं, must die)

चलनी } हि॰ छननी, छानने का सा
चलना } ग़िरबाल; a sieve.

चलपूंजी—सं॰ जायदाद मन.कूला, चलने वाली जायदाद; movable property.

चलित—सं॰ प्रचलित, चलता हुआ, व्यवहार; current, usual.

चश्म—फ़ा॰ आंख; the eye. (—नुमाई=धमकी, rebuke) (—पोशी=चमा turning away the eyes, excuse).

चसका—हि॰ चाट, मज़ा, ज़ायका, आदत; a relish, love, desire, habit

चश्मा—फ़ा॰ ऐनक, कुण्ड; spectacles,

a fountain.

चह } फ़ा. कुआ ; well. (—बचा= चौबच्चा, a vat, a cistern)
चाह }

चहकना } हि. चिड़ियों का बोलना, गाना ; to whistle, to chirp, singing of birds.
चहचहाना }

चहचहेमारना—हि. हंसना, खिल खिलाना ; to laugh.

चहला } हि॰ कीचड़, दलदल, पानी से भरा हुआ गढ़ा ; wet, miry, marshy.
चिहली }

चहार—फ़ा॰ चार ; four. (चहारुम= चौथा, चौथी, the fourth).

चहुं } हि. चार, चारों ; four, all four. (—ओर=चारों तरफ़, all four sides)
चहुं }

चांगला—हि. चलता हुआ; तन्दुरुस्त ; active, healthy, smart.

चांटा—हि॰ धौल, थप्पड़ ; a rap, a thump, a slap. (—मारना, to slap)

चांद } हि. चन्द्रमा, टटरी ; the moon the crown of the head. (—रात=महीने का अंत, the night of the new moon) (—मारी= निशाना लगाने का अभ्यास, place of target practice) (—सा मुंह= चन्द्र मुखी, moon faced) (नया—, दूज का—, the new moon) (—का टुकड़ा, एक सुन्दर मनुष्य, a beautiful person).
चंदा }

चांदना—हि॰ प्रकाश, तेज़ ; light.

चांदनी—हि॰ चन्द्रिका, चांद का प्रकाश, एक फूल का नाम, सफ़ेद कपड़े का फ़र्श ; the moon light, name of a flower, a white cloth spread over a carpet. (—चौक=दिल्ली के बीच का बाज़ार, name of a market in Delhi)

चांदी—हि॰ एक धातु, रूपा, सीम ; silver plate. (—का वर्क़=चांदी का पन्ना, a silver leaf).

चा } हि. उबाल कर पीने की पत्ती; tea, green tea, b. tea.
चाय }

चाक—हि. मट्टी के बरतन बनाने की एक कल, चरस खींचने का एक पहिया ; a potter's wheel, the wheel for drawing Charas.

चाककरना—(फ़ा. हि.) फाड़ना ; to tear, to trip, to rend.

चाकर } हि. दास, नौकर, ख़िदमतगार ; servant. (चाकरी= नौकरी, service) (नौकर—, servants)
चाकरिया }

चाकचौबन्द—हि. चुस्त, चालाक ; tight, smart, active.

चाकी—हि. चक्की ; a mill, a hand mill, grindstone.

चाकी चाकी सब कहैं ।
मानी कहै न कोय ॥
जो मानी से लग रहा ।
बाल न बाँका होय ॥

चा.क़ू—फ़ा॰ छुरी, क़लमतराश ; a knife, a pen-knife.

चाचा—हि॰ चचा, काका ; paternal uncle. (चाची=चाचा की स्त्री, aunt) (चाची ताई=घर की सब स्त्रियां, all women of the family)

चाट—हि॰ रुचि, चसका ; wish, relish, taste, habit. (—लगना=मज़ा पड़ना, to acquire a taste).

चाटना—हि॰ जीभ लगा कर खाना, जायक़ा लेना ; to lick, to taste. (—जाना=खाजाना, to consume, to devour). (चाटी,हांडी,a churn)

चाणक्य—सं॰ चाणक मुनि का नीति ग्रन्थ ; the work of Chanaikya.

चाण्डाल—सं॰ नीच, पापी, कंजूस ; a wicked man, wretch, a miser.

चातुर } सं॰ स्याना, अ.क़लमन्द, चालाक ; clever, ingenious, cunning. (चातुरी=चतुराई, दानाई, wisdom) (चातुर्य, cleverness)
चतुर

चातुरवर्ण्य—सं॰ चार वर्ण ; (ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, शूद्र) the four castes among the Hindus.

चादर—हि॰ ऊपर ओढ़ने का कपड़ा ; a sheet. (पलंग की—, a bed sheet) (—जोड़ा=दुशाला, a shawl) (—डालना=to marry a widow)

चान्द्रायण—सं॰ एक प्रकार के व्रत जिन में एक ग्रास से प्रति दिन पन्द्रह दिन तक बढ़ाते हैं फिर इसी प्रकार घटाते हैं, और कुछ नहीं खाते ; the religious course of fasting.

चाप—सं॰ धनुष, कमान, क़ौस ; a bow.

चापलोसी—हि॰ खुशामद, मीठी बातें ; flattery, wheedling.

चावना—हि॰ दांतों से चबाना, धमकाना to chew, gnaw, to bite.

चाबी—हि॰ कुंजी, ताली ; key.

चाबुक—फ़ा॰ कोड़ा हंटर ; a whip, a scourge. (—मारना=कोड़े मारना to lash to whip) (—फटकारना, to crack whip)

चाम—हि॰ खाल, चमड़ा ; hide, skin, leather. (कच्चा—, खाल, hide)

चामुण्डा—सं॰ चंड मुंड राक्षसों के मारने वाली देवी ; a *goddess*.

चार—हि॰ दो दूनी=४ ; four.

चारख़ाना—हि॰ ख़ानेदार कपड़ा ; cloth ornamented with squares.

चारजामा—(हि॰ फ़ा॰) घोड़े का ज़ीन ; a kind of saddle.

चारण—सं॰ भाट ; bard, reciter.

चारतु.ख्म हि॰ } दस्त बंद करने की एक औषधी, चार प्रकार के बीज (१ तु.ख्म रेहां २ इस्पगोल ३ वालंगा ४ खुरफ़ा) ; a mixture of four kinds of seeds used as a cure for dysentery.
चहारतु.ख्म फ़ा॰

चारपाई—हि॰ खाट, पलंग ; cot,

a bedstead, a bed, a couch.

चारयार—हि॰ मुहम्मद साहेब के चार चेले (१ अबूबकर २ उमर ३ उसमान ४ अली); the four successors of Muhammad sahab.

चारा—हि॰ पशुओं का खाना, इलाज, बस; forage, fodder, food for cattle. (ढोरों का—, forage for cattle)

चारा—फ़ा॰ इलाज, सहायता; remedy cure, help, aid.

चाल—हि॰ गति, चलना, रफ़तार; motion, movement, pace. (—ढाल=चाल चलन, manners) (—चलन=रीति भांति, conduct) (—करना=धोखा देना, to deceive)

चाला—हि॰ द्विरागमन, गौना; the second time coming of the bride, a lucky time.

चालाक—फ़ा॰ चुस्त, होशियार; active, expert. (हाथ—, चोर, thief,

चालान—(हि॰ फ़ा॰) भेजना, रवानगी; despatch. (आसामी का—, bringing a criminal before the magistrate) (—क॰ भेजना, to despatch)

चालिया—हि॰ चालाक, मक्कार; deceitful, treacherous.

चालीस—हि॰ चार के ऊपर बिन्दी=४०; forty=40.

चाव—हि॰ उतकण्ठा, चाह, शौक़; eagerness, pleasure, desire. (—में आना=प्रेम होना, to be an object of love. (—निकलना=इच्छा पूरी करना, to satisfy)

चावल—हि॰ एक प्रकार का नाज; rice. (—चबाना=चुराई हुई चीज़ डाल देने के लिये डर दिखाना)

चाशनी—फ़ा॰ बखखर, खांड का पानी, सोने चांदी का पानी; syrup, melted gold or silver.

चाह—(हि॰ फ़ा॰) इच्छा, इश्क़, पत्ती, (उबाली हुई) कुआ; desire, (wish) love, boiled leaves, want, affection, choice, n. a well.

चाह पर हम बैठे थे।
चाह मन के बीच थी॥
चाह में हम गिर पड़े।
चाह, थी या कीच थी॥

चाहना—हि॰ याचना, मांगना, ख़्वाहिश करना, प्यार करना; to desire, to wish for, to love.

चाहिये—हि॰ अवश्य, लाज़मी; must, should. (नहीं—, should not)

चाही—हि॰ कुए के पानी से पैदावार ज़मीन; relating to a well, irrigated from well.

चाहे—हि॰ वा, या, यातो; either, or.

चिंगारी—हि॰ छोड़ी आग; a spark or coal. (—देना, आग दे॰ to burn)

चिंघाड़—हि॰ हाथी का शब्द; screem, screech, clamour v. to roar.

चिया—हि॰ इमली का बीज; a seed of tamarind. (तिमिर हिन्द—फ़ा.)

चिक—हि. बांस या सरकंडे का बना हुआ परदा; a screen made of split branches.

चिक—अंग॰ हुंडी, रुक्का, रसीद; check.

चिकना—प्रा॰ (चिक्कण सं॰.) तेल लगा, घुटा हुआ, साफ़, चर्बीदार; oiled, polished, clean, smooth. (—घड़ा =बेशरम, shameless person) (—चांदना=खूबसूरत, beautiful) (—हट=चिकनापन, smoothness) (—ई=घुटाई, सफ़ाई, soft).

चिकित्सा—सं॰ औषध करना, दवाई देना, इलाज; the practice of medicine, healing, curing.

चिकित्सक—हि. वैद्य, तबीब, डाक्टर; a physician, a practiser in medicine. (a doctor in general)

चिट—हि॰ टुकड़ा, लीर, धज्जी; a rag, scrap, (—लगाना=कागज़ का टुकड़ा लेई से चिपकाना, to paste a slip) (—जोड़ना, to patch)

चिट्टा—हि॰ गोरा, सफ़ेद; white. (एक —, एक रुपया, a rupee).

चिट्ठी—हि॰ पत्रिका, पाती, ख़त; a note, a letter. (चिट्टा=हिसाब का काग़ज़, an account-paper) (—पत्री=ख़त, a letter) (—रसा=डाकिया, peon). (—नवीस, letter writer)

चिड़—हि॰ खुनस, झुंझल, नफ़रत; abhorrence, dislike, vexation.

चिड़चिड़ा—हि॰ कर्कश, रिसाहा, बदमिज़ाज; cross, peevish.

चिड़ना—हि॰ खिसियाना; to be vexed, to be irritated. (चिड़ाना=चिढ़ काढ़ना, to mock)

चिड़िया—पक्षी, पखेरू, परंद; a bird. (चिड़ीमार=अहेड़ी, a fowler) (—खाना=चिड़िया घर, an aviary)

चित—प्रा. (चित्त सं॰.) मन, दिल; heart, mind. (—चोर=मन हरने वाला, the heart thief) (—देना=ध्यान देना, to pay attention) (—लगाना, मन लगाना, to give mind) (—चलना=पागल होना, to be mad) (—करना=कुश्ती मारना, to throw on one's back) (—लेटना=सीधा लेटना, to lie on one's back) (—पट=एक खेल, a kind of game).

चितकबरा—हि॰ चित्तीदार, कई रंग का gray. (of various colours)

चितवन—हि॰ कटाक्ष, नज़र; a leer, a glance or side look.

चिता—हि॰ मुर्दे जलाने की आग, मुर्दे की आग; a funeral pile. (—पिण्ड=चिता का पिण्ड दान, offering of cakes of Chita).

चिताना—हि॰ जताना, याद दिलाना;

to caution, warn, advise.

चितेरा—हि॰ चित्रकार, नक़्क़ाश ; a painter, a person who paints.

चित्त—सं. मन, बुद्धि, अन्तः करण, दिल; the mind, the attention, memory.

चित्ती—हि. दाग़, धब्बा ; scar, a spot, a freckle. (—दार=धब्बेदार, spotter) (—लगाना, दाग़ लगाना, to scar)

चित्र—सं. बेल बूंटा, तसवीर ; a picture painting. (—कार=मुसव्विर, painter) (—कारी=बेल बूंटा, painting) (—विचित्र=रंग बरंग, of various colours) (चित्राङ्ग=चित कबरा, piebaled, speckled)

चित्रकूट—सं॰ बुन्देल खंड में यह वह पहाड़ है जहां श्रीराम चन्द्रजी बन बास को जाती समय ठहरे थे ; the hill Chitrakut. (see Ramayan)

चित्रगुप्त—सं. यमराज का मुन्शी, (कायस्थों की उत्पत्ति का आदि मूल) chief reader of Maharaja Dharmraj, the ancestor of the Kayasths

चित्ररेखा—सं. उषा की सहेली ; female friend of Ukha.

चित्रा—सं. चौदहवां नक्षत्र; the name of the fourteenth mansions of the moon

चिंथड़ा—हि. फटा कपड़ा, गुदड़ा, लत्ता ; a rag, tatter.

चिनचिनाना—हि॰ चीं चीं करना चिल्लाना; to scream, to squall.

चिन्तन—सं॰ स्मरण, याद ; study.

चिन्ता—सं. ध्यान, सोच विचार, फ़िक्र ; reflection, anxiety. (—मणि=एक क़िस्म का जवाहर, a gem)

चिन्ह—सं. संकेत, निशान, पहचान ; mark, sign, symbol, signature.

चिपकना } हि. चिमटना ; to stick,
चिपटना } to adhere, to cohere.

चिबल्ला—हि॰ चञ्चल, बेतमीज़ ; boyish, childish, unpolite.

चिबुक—सं. ठोड़ी, जनखुदां ; the chin

चिमटना—हि. चिपटना, लिपटना ; to adhere, to stick, to cohere.

चिमटा—हि. नोचना, दस्त पनाह;tongs

चिमटाना—हि॰ चिपटाना ; to adhere, to cling to, to clasp.

चिमटी—हि॰ छोटा चिमटा ; the small tongs. (—लेना, नोचना, to pinch)

चिर—सं॰ बहुत समय ; a long time.

चिरकीन—फ़ा॰ मैला, ग़लीज़ ; filthy.

चिर जीव } सं. बड़ी उमर, बहुत जी-
चिरन्जीव } ना ; long lived.

चिरना—हि॰ फटना ; to rend, to split.

चिराग़—फ़ा॰ दीपक, दीया ; lamp (—बढ़ाना=चिराग़ बुझाना, to put out, to extinguish (lamp) (—बत्ती=दीवा बत्ती, to prepare the lamps for lighting)(—जलाना=दीवा बालना, to light the lamp) (चिराग़ी=पीर पूजा, an

जाली—हि. जालदार, एक कपड़ा, धोखेबाज़ ; deceptive, net work.

ज़ालिम—अर. निर्दयी, बेरहम; tyrant, an oppressor.

ज़ाविया—अर. कोण,गोशा ; an angle.

जाल्म—सं० (ज़ालिम फा.) अत्याचारी, धूर्त ; cruel, harsh, severe.

जावित्री—प्रा० (जावित्री सं०) एक प्रकार का मसाला ; mace.

जासु—(पूर्वी भाषा) जिस से, जिस का ; from whom, from which.

जासूस—अर. भेदी, मुख़बिर ; a spy, an emissary.

जाहिं—(पूर्वीभाषा) जिस को; to whom to which.

ज़ाहिरा—अर० प्रत्यक्ष में; apparently. (ज़ाहिर=प्रत्यक्ष= apparent).

जाहिल—फ़ा०मूर्ख, उजड्ड, नाख्वांदा; ignorant, illiterate. (जाहिली=मूर्खता=ignorance).

जान्हवी—सं० गंगाजी दरयायगंग ; the river Ganges.

ज़िक्र—अर. चर्चा, वर्णन ; mention, remembrance.

जिगर—फ़ा० मन, कलेजा, दिल ; the liver, vitals, heart, mind, (लख्ते——=बेटा=a son) (जिगरीदोस्त=दिली दोस्त=hearty friend).

जिज्ञासा } सं. जानने की इच्छा, चाह,
जिगीषा } ख्वाहिश;empulation, wish, asking, inquring, to know. (जिज्ञासु=पूछने वाला=inquirer).

जित—हि. जहां, जिधर, हारा हुआ; where, defeated, subdued.

जितना—हि. इतना, इस क़दर ; so much, as much as.

जितेन्द्रिय—सं० ऋषि, मुनि, जती, योगी, जिस ने इन्द्रियों को जीत लिया है ; a sage (who has competely subdued his passions).

ज़िद्द—अर० विरुद्ध, हट ; opposite, perversity. ( ज़िद्दी = हट्टी = perverse, unmanageable).

जिधर—हि० जिस ओर, जिस तरफ़ ; where, whither. (—तिधर=यहां वहां=hither & thither).

जिन }
जिन्हे } हि. जिन को ; whom, what.

ज़िना—फ़ा० व्यभिचार ; adultery, fornication. (—कारी=व्यभिचार=adultery).

जिन्न—फ़ा० भूत, प्रेत; genius, spirit.

ज़िन्दा—फ़ा.जीता हुआ; alive, living. ज़िन्दगी=जान=life) (ज़िन्दादिल=आनन्दी=happy, lively).

ज़िबह—अर. क़ुरबानी, क़त्ल; sacrifice, slaughter.

जिमाना—हि० भोजन कराना, खिलाना; to feed, to entertain. (ब्राह्मण——=ब्राह्मणों को भोजन कराना=to feed Brahmans).

ज़िम्मेदार—फ़ा. उत्तरदाता, जवाबदेह ; responsible. (ज़िम्मेदारी=जवाबदेही=responsibility).

जियरा—प्रा. (जीव सं.) आत्मा, रूह ; life, soul, spirit, mind.

ज़ियादह—फ़ा. अधिक, विशेष ; more, excessive. (ज़ियादती=सताव, अधिकता ; oppression, excess).

ज़ियाफ़त—अर. दावत, न्योता ; feast, invitation. (—क. to feast).

ज़ियारत—अर. तीर्थयात्रा; pilgrimage.

जियाना } प्रा. (जीवन सं.) जिलाना,
जियांना } पालना ; to give life, to recover any thing almost dead.

ज़िला } अर. खण्ड, भाग ; district, di-
ज़िलअ } sivion. (ज़िलेदार=एकअफ़सर =an officer in charge of a district).

जिलाना—क्रि. जीता रखना जानदेना ; to give life, to vivify.

ज़िल्लत—अर. न्यूनता, ख्वारी; meanness, dishonour, baseness.

जिल्द—अर. खाल, जिल्दपुस्तक ; skin, the binding of a book, a volume. (-बंदी=जुज़बंदी=book binding).

जिस—क्रि. जो, कोई ; that, what, who, which. (—जिस, whichever).

जिस्म—अर. शरीर, तन, बदन; body.

ज़िहन—अर. समझ, याद, बुद्धि; understanding, memory, genius.

जिहि—क्रि. जिनको, जिसको, जिसके ; to whom. (used in poem).

जिह्वा—सं. रसज्ञानेन्द्री, जीभ, ज़ुबान ; tongue.

जी—प्रा. (जय सं.) अजी, हां, महाशय, साहब ; yes, sir, master madam.

जी—प्रा. (जीव सं.) प्राण, आत्मा, रूह; life, soul, spirit, mind. (—बहलाना=मनबहलाना=to amuse one's self). (—भर जाना=मन संतुष्ट होना=to be contended) (—चुराना =सुस्ती से काम करना=to do work lazily and carelessly) (—तरसना=जी लुभाना=to yearn for) (—धड़कना=जी धप २ होना=to have a palpitation of the heart) (—घबराना=बेचैन होना=to be restless ) ( —हां साहब=बहुत अच्छा=yes-sir) ( —जलना=जी फुकना=to be vexed in mind) (—करना=इच्छाहोना=to desire) (—खोल कर=दिल खोल कर= freely) (—की—में रहना=इच्छा पूरी न होना=to remain unsatisfied) (—लगना=प्रेम होना=to love) (—लगाना=ध्यान देना=to fix the mind) (—मतलाना= जी बिगड़ना=to feel nausea) (—में—देना=निश्चयकराना=to convince)(—में—आना=चैन पड़ना= to come into the mind) जीते—

=जब तक जीवें=in life).

जीजा—हि. बहनोई. बहन का खाविन्द; sister's husband, brother-in-law. (जीजी=बहिन=sister).

जीत-भा. (—जित सं.) विजय, जय, फ़तह; victory, winning. (—ना, फ़तह करना=to win, to conquer)(जीता, विजयी=prosperous, alive).

जीतब-भा. (जिवितव्य सं.) जीना, जीवन, ज़िन्दगी; life, existence.

ज़ीन—फ़ा. काठी, saddle. (—पोश=ज़ीन का कपड़ा=sadde-cloth).

जीना—हि. जीतारहना; to live.

ज़ीना-फ़ा.सीढ़ी,सीढ़ियां; stairs, steps.

जीभ—भा. (जिह्वा सं.) रसना, ज़ुबान; the tongue. (—बढ़ाना=निन्दा करना=to be loquacions (—पकड़ना=बात काटना=to speak with reverse. (—निकालना=हांपना,प्यासा होना = to be extremely, fatigued or thirsty).

जीमना—हि. भोजन करना, खाना; to eat, to take food.

ज़ीरा—फ़ा.एकमसाला; cummin-seed.

जीर्ण—सं. मुर्झाया हुआ, पक्का हुआ, बूढ़ा; withered, decayed, an oldman.

जीर्णोद्धार—सं. सफेदजीप, मरम्मत; white washing, repair.

जीव—सं. प्राण, जी, आत्मा जानवर, जीवधारी; soul, life, animal. (जीवात्मा=रूह=soul) (निर्जीव=बेजान=lifeless).

जीवन—सं. जीना, जीतब; life, existence (—चरित्र=सवानहउमरी=biography, life).

जीविका—सं.जीनेका उपाय,वृत्ति,रोज़ी, नौकरी; livelihood, profession, occupation, pension.

जुआ—हि. बैलों का जुआ, बाज़ीबदना, yoke, gambling.

जुआर हि.ज्वारभाटा, एक मिस्सानाज; flood-tide, Indian-millet.

जुआरी—हि. जुआ खेलने वाला; a gambler.

ज़ुकाम—सर्दी, नज़ला; cold, rheum, defluxion, catarrh.

जुग—भा. (युग सं.) सत्य, त्रेता, द्वापर, कलि, यह चार युग हैं, बहुत बड़ा समय,जोड़ा; the four great Hindoo periods, ages of ages, a pair. (—जुग जीना=सदैव जीना= to live for ever)(—जुग= सदा=eternally)

जुगत—भा. (युक्ति सं.) चतुराई, हिकमत,बनावट; wit, pun, contrivance. (—लगाना=ढब लगाना = to contrive) (जुगती=जुगत लगाने वाला=artful).

जुगनी—हि. एक गले का गहना; an ornament worn round the neck.

जुगनू—हिं॰ पटबीजना, चमकनेवाला कीड़ा, किरमशबताब एकगहना; firefly, a jewel worn about the neck.
जुगराफ़िया—अर॰ भूगोल; Geography.
जुगल—प्रा॰ (युगल सं॰) जोड़ा, दो, जुफ़्त ; two, a pair, a couple.
जुगालना—हिं॰ जुगाली करना, पागुर ; to chew the cud. (जुगाली=गालन=the cud).
जुज़—फ़ा॰ भाग,हिस्सा; part, portion.
जुज़रस—फ़ा॰ कमखर्च, किफ़ायतशआर; sagacious, frugal.
जुज़ाम-फ़ा॰ कोढ़; leprosy. (जुज़ामी=कोढ़ी =leper). (-ख़ाना, lazaretto).
जुटना—हिं॰ भिड़ना, सामने होना, गुत्थमगुत्था होना; to close, to join, to engage in close, to fight.
जुड़ना—हिं॰ मिलना, सटना ; to be joined. (जुड़वाना=जोड़ लगवाना =cause to join).
जुतना—हिं॰ जुआ रक्खा जाना, खेत जुतना, गाधाजाना ; to be yoked, to be ploughed.
जुदा—फ़ा॰ न्यारा, अलग, अलहदा ; separate, distinct, away, aside. (—जुदा=अलग २=one by one). (—ई=विछोह=separation).
जुद्ध—प्रा॰(युद्ध सं॰) लड़ाई,जंग; battle. war, fight, (—क॰,making war).
ज़ुन्नार—फ़ा॰ यज्ञोपवीत, जनेऊ; sacred thread, the Brahmanical thread).
जुफ़्त—फ़ा॰ जुगल,जोड़ा, दो; a couple, a match. (जुफ़्ती, जुफ़्तीखाना=जुड़जाना=to pair).
ज़ुबान—फ़ा॰ जीभ, बोली ; tongue, language. (ज़ुबांदराज़ी=गाली=abuse) (-पकड़ना=बोलनेसे रोकना =to prevent one from speaking). (—पलटना=बदलना=to retract) (ज़ुबानी=मुंह के बोल=spoken language). (-पर लाना, to speak)
जुमअ । जुमा } अर॰ शुक्रवार, Friday. (जुमेरात =बृहस्पतिवार=Thursday).
जुमलह । जुमला } अर॰ तमाम, फ़िकरा, वाक्य ; whole, clause.
जुरअत—अर॰ वीरता,दिलेरी, बहादुरी; courage, boldness, bravery.
जुराब—फ़ा॰ मोज़ा; a sock, stocking.
जुर्म—अर॰ दोष, क़सूर, ख़ता; offence, crime. guilt. (मुजरिम=दोषी=a criminal) (-का क़ानूनcriminalact)
जुर्माना—हिं॰ अर्थ दण्ड ; a fine, forfeit, penalty. (—करना=अर्थ दण्ड देना=to fine). (—अदा करना=अर्थ दण्ड चुकाना=to pay fines).
जुरी । जुर } प्रा: (ज्वर सं॰) ताप, बुख़ार ; fever. (जाड़े से जुरी=जाड़े का बुख़ार=an ague).
जुलाहा—हिं॰ कपड़ा बुनने वाला, मोमि

न ; weaver. (जुलाही, f. weaver).

जुलाब } अर. रेचन, मुसिल, दस्तों की
जुलाव } दवा ; purgative medicine, a purge. (—देना=to purge).

ज़ुल्फ़—फ़ा. बालों की लट ; curling lock, a ringlet.

ज़ुल्म—अर. अन्याय, बेइन्साफ़ी; injustice, tyranny. (-करना=सताना= to oppress). (-से, unjustly).

जुस्तोजू } फ़ा. तलाश, तहक़ीक़ात, ढूंढ
जुस्तजू } भाल ; searching, inquiry. V. to seek.

जुहार—हि. जैनियों का शिष्टाचार, दुआ सलाम; Jaini salutation, compliments. (जुहारना, to salute).

जूं—हि. कपड़े या सिर का जीव, ढेरा ; a louse. (—की चाल चलना=बहुत धीमा चलना=to walk very slowly) (—मारना=खाली बैठना =to sit without work) (कानों पर—न चलना=ध्यान न देना, टाल जाना=to turn heed, to turn a deaf ear) (मरी जूं=मोटा सुस्त=a slow, a drone).

जूट—सं. बालों का जूड़ा, जुट्टा, जटा ; the matted hair, the clotted hair. (जटा—=सिर के लंबे लंबे बाल= the braided hair).

जूड़ा—हि. बंधे हुए बाल, चोटीके बाल; the hair done up in a knot.

जूता } चर्मपादुका, पनही, पापोश, जोड़ा ; shoe, a slipper. (—चलना
जूती } =जूतों की लड़ाई=to have a fight with shoes ) ( चांदी का— =रिश्वत=a money bribe) (—कारी=जूतों से पिटना=act of beating with slippers) (—खोर =जूतियों से पिटा=beaten with slippers) (—मा॰=जूतियों से पीटना, to beat with a shoe or slippers) (जुतियाना=जूतियों से मारना=to beat with shoes) (जूतियें चटखाते फिरना=बेकार घूमना =to wander about in poverty). जूतियें उठाना=नीच काम करना= to do menial service).

जून—प्रा. (योनी सं.) जन्म, दूसराजन्म, समय; birth, transmigration. (— पलटना=जून बदलना=V. transmigrate).

जूही—हि॰ एक फल का नाम; jasmine.

ज्यं—हि॰ जिसतरह, जितना, जब, जैसा; so, how much the more, when, as, as if.

जेट—हि. ऊपर नीचे लगे हुए बर्तन ; a heap of vessels. (—मटके=बर्तन भांडे=earthen vessels.

जेठ—प्रा॰ (ज्येष्ट सं॰) तीसरा महीना, पति का बड़ाभाई; the third lunar month, husband's elder brother.

जेठा—हि॰ पहलौठा, बड़ा; first born, elder. (—बेटा, first born son).
जेठानी—हि॰ जिठानी, जेठकी स्त्री; the wife of husband's elder brother. (जेठौत=जेठ का बेटा=son of husband's elder brother).
जेना } हि॰ भोजन करना, जीमना, नोजेवना } ता खाना; to eat, to take food.
ज़ेब—फ़ा॰ सुन्दरता, खूबसूरती; beauty. (फ़ो बायश=सजावट=adorning)
जेब—हि॰ प्राकट ; Pocket, (—कतरा =उचक्का=a pick pocket). (—खर्च=चुटपुट खर्च=pin money).
जेमनहार } हि॰ जौनार, दावत, ज़ियाफ़त;
जेवनार } a treat, a feast.
ज़ेर—फ़ा॰ नीचे, तहत; under, below. (—बार=भारी ख़र्च से हानि=to undergo a great expense). (—तजवीज़=लटकाव=pending).
जेल—हि॰ लड़ी, रस्सी; a row, a string, line. (—खाना=कारागार=a jail) (—दरोग़ा=दरोग़ाजी=jailer).
जेवड़ी } हि॰ रस्सी, डोरी; a cord, a
जेवरी } string.
ज़ेवर—फ़ा॰ आभूषण, गहना; jewels, ornaments. (—पहनना, to adorn).
जेहलम—हि॰ पंजाब की पांच नदियों में एक नदी; one of the five rivers of Panjab.
जै—प्रा॰ (जय सं॰) जीत, जीतता, एकनाज; triumph, as much as, a corn.
जैन—सं॰ जैन धर्म्म, बौद्धमत; Jain religion, Baudha's principles.
जैनी—हि॰ सरावगी, जैनधर्म्म का पैरोकार; a follower of Jain religion.
जैयंद—हि॰ बड़ा, मज़बूत; strong, powerful, large.
जैसा—हि॰ जिस प्रकार; as, such as, (—चाहिये=यथोचित=as it ought). (—कातैसा=ज्योंकात्यों=unaltered)
जैहि—हि॰ (व्रजभाषा) जायगा, जावेगा, जावेंगे; will go.
जों } जैसे, जिस प्रकार; as, when. (—
ज्यों } का त्यों=वैसाही=in the same way as it was). (—त्योंकरके=किसी तरह से, by some way).
जोंक } हि॰ जल का कीड़ा; a leech.
जौक }
जोंही } हि॰ जब, कभी, तुरन्त; as
ज्यंही } soon as, the moment.
जो—हि॰ जौन, who, what, which. (—(—हो सका हो=सम्भव=what can be done).
जोखना—हि॰ तोलना, नापना; to weigh.
जोखो } हि॰ शंका, डर; risk, peril,
जोखिम } danger. (—उठाना=खतरे में पड़ना=to suffer loss). (—का काम=खतरे का काम=dangerous affair).
जोग—प्रा॰ (योग सं॰) मेल, जपतप, यो

ग्य; junction, religious, devotion, fit. (जोगी=faqir) (—जोगनी=देवी, भूतनी=female deities, spirits).

जोगिया—प्रा. (योगिया सं) लाल पीला रंग ; reddish yellow, ochre.

जोट—हि. जोड़ी, दो बराबर ; a pair, two equal.

जोड़—हि॰ संकलन, जमा, मिलाना, मिलाव, मीज़ान; joining, joint, total, addition. (—देना=जोड़ना=to add the sum) (—जोड़=शरीर का हर एक जोड़=every joint of the body) (—तोड़)=यत्न=contrivance). (—जाड़=savings)

जोड़ना—हि॰ मिलाना, जमा करना, गिनना, बचाना ; to join, to mend, to add together, to reckon, cement, to save.

जोड़ा—हि॰ (युग्म, सं.) दो चीज़ का एक जोड़ा ; a couple, a pair.

जोत—प्रा. (ज्योति सं॰) प्रकाश, तेज चमक ; brilliancy, light. (जोतवत्ती=झाड़फूंक=enchantment).

जोतना—हि॰ जूए में जोतना, गाड़ी जोतना, हल चलाना, खेत जोतना ; to yoke, to plough, to till.

जोता—हि. खेत जोतने वाला, किसान, काश्तकार ; cultivator, ploughman, husbandman.

जोतिष—प्रा. (ज्योतिष, सं.) ज्योतिषविद्या, ग्रहविद्या ; astrology, astronomy.

जोतिषी—प्रा. (ज्योतिषी सं॰) ज्योतिष जानने वाला, दैवज्ञ, नजूमी ; astrologer, astronomer.

जोतिस्वरूप प्रा. (ज्योतिस्वरूप सं.) प्रकाशरूप ; self-resplendant.

जोधा प्रा. } वीर, बहादुर ; a warrior,
योद्धा सं॰ } a combatant, hero.

जोवन—प्रा॰ (यौवन सं.) जवानी, तरुणाई ; puberty, prime youth.

जोय } प्रा॰ (जाया सं॰) स्त्री, लुगाई, जोरू } जुरू ; a wife.

जोया फ़ा. ढूंढ़नेवाला, तलाशी; seeker.

ज़ोर—फ़ा. बल, ताक़त; force, strength, power. (—दार=बलवान=strong) (—देना=सहायताकरना=to aid, to support) (—मा : to endeavour).

जोरी } हि॰ जोड़ा, दो एक से ; a pair,
जोड़ी } a couple, two equal.

जोश—फ़ा. उबाल, खलबलाव, गरमी, ग़ुस्सा, कामदेव; ebullition, effervescence, heat, passion, lust.

जोशांदा—फ़ा. क्वाथ, काढ़ा; decoction.

जोसी—प्रा. (ज्योतिषी सं. ). भडुली, (ब्राह्मणों की एक जाति) ; astrologer, a stronomer, (a tribe of Brahmans).

जोहना—हि॰ ढूंढ़ना, खोजना, तलाश करना ; to look out for.

जौं लौं | हि॰ जबतक ; until, as long
जौं लग | as, whilst.
जौज—फ़ा॰ पति, ख़ाविन्द ; husband.
जौज़ा—फ़ा॰ जोरू, स्त्री ; wife.
ज़ौक़—अर॰ ख़ुशी लुत्फ़ ; pleasure, delight. (—से=with pleasure).
जौ—हि॰ एक प्रकार का नाज ; barley, oats. (—जौ हिसाब लेना=बहुत ठीक हिसाब लेना=to take strictly account). (—कोब=दरदरा पिसा, half pounded).
जौन—हि॰ जो, जो कोई ; who, what which. (जौनसा=जो कोई=whatever). (-जौन,=जो जो, whatever).
जौनांहर | हि॰ जेवनहार, दावत ; a
जौनार | feast, invitation.
जौहर—फ़ा॰ निचोड़, सत ; essance, substance, adj, well-tempered. (—दिखाना=भलाई जतलाना=to show, to advantage).
जौहरी—फ़ा॰ जवाहरात बेचने वाला, परखने वाला ; a jeweller.
जंग—फ़ा॰ युद्ध, लड़ाई ; battle, war.
जंगी—हि॰ पहलवान, बहादुर ; combatant, warlike. (—फ़ौज=लड़ाई की फ़ौज=a military force).
जंगल—हि॰ मैदान, वैराना, उजाड़ ; forest, a wood, a wilderness. (—फ़िरना=शौच को जाना=to ease one's self).
जंगली—हि॰ जंगल का, असभ्य, वहशी ; wild, savage.
जंजाल—हि॰ झगड़ा, संदेह ; trouble. difficulty, perplexity. (—में फंसना=झगड़े में पड़ना=to get into difficulties.
जंत्र—सं॰ कल, गंडा, तावीज़ ; an engine, an amulet, juggling.
जंजीर | —फ़ा॰ शृंखला, संकल, लड़ी ;
ज़न्जीर | chain, fetter.
जंत्री—फ़ा॰ (यन्त्र सं॰) तिथिपत्र, सुनार का औज़ार जिस में की चांदी सोने का तार खेंचा जाता है ; calendar, almanac, an instrument for drawing wire.
ज्ञात—सं॰ जानना, जानाहुआ ; known, understood. (ज्ञाता=जानने वाला=acquainted).
ज्ञान—सं॰ समझ, बूझ, बोध, बुद्धि, (जैसा जो पदार्थ है उस को वैसाही जान लेना इस का नाम ज्ञान है) knowledge, understanding intellect, intelligence, wisdom. (ब्रह्म—=ब्रह्मको जानना=to have knowledge of Brahm).
ज्ञानी—सं॰ ज्ञानवान, पण्डित, विद्वान् महात्मा ; knowing, a sage, one who possessing relegious wisdom,
ज्येष्ट—सं॰ देखो (see) जेठ, जेठा.

ज्यैष्टा—सं॰ एक नक्षत्र का नाम ; one of the asterisms.

ज्यों—वि॰ जैसे, जिस प्रकार; as, when. (—त्यों करके=किसी प्रकार से=by some way). (—का त्यों=वैसाही=in the same way as it was).

ज्योति—सं॰ प्रकाश, तेज, चमक ; brilliancy, luster, light.

ज्योतिष—सं॰ गणित विद्या, फलित विद्या, ग्रहविद्या ; astrology, astronomy.

ज्योतिस्वरूप—सं॰ प्रकाशस्वरूप, दीप्तिमान ; self-resplendent (an epithet of God).

ज्वर—सं॰ तप, बुखार ; fever. (जाड़े का—=तपलरज़ा=an ague).

ज्वलन—सं॰ (जलन हि॰) गर्मी, तेजी, तपन; burning, heat, passion.

ज्वार—सं॰ ज्वारभाटा, एक मिस्रानाज; flood-tide, Indian millet.

ज्वाला—सं॰ लौ, लपट, अग्नि. आग ; flame, blaze, fire.

ज्वालामुखी—सं॰ एक पहाड़ जिस में आग निकलती है, कोह आतिश फ़िशां ; a volcano.

# झ

झक—हि॰ क्रोध,बकवाद,लहर; passion, nonsense, rant. (—मारना=वृथा काम करना=to act absurdly) (—झोरी=छीना झपटी=scrambling and wrangling). (—झक=बकबक =to talk nonsensically).

झक्की—हि॰ बक्की,फ़जूलगो; a chatterer, a prater, an useless talker.

झगड़ना—हि॰ विवाद करना, लड़ना, तकरार क॰; to quarrel, to dispute.

झगड़ा—हि॰ विवाद, बखेड़ा ; quarrelling, contention. (—लू=तकरारी=quarrelsome) (—उठाना=तकरार कराना=to make quarrel) (—पाक होना=झगड़े से छूटना, मरना=to be settled, to die).

झगुला—हि॰ बालक का कुरता, ढीला कपड़ा ; a child's frock or shirt.

झज्जर | झंझरी | हि॰ सुराही, गंगाजली; goglet, a latice, a pitcher.

झट—हि॰ तुरंत, तुरत, जल्दी; quickly, instantly. (—पट, झट से, झपाकेसे =quickly, hastily).

झटक—हि॰ एकबारगी खेंच ; twitch.

झटकना—हि॰ खसोटना, झपटना, खेंच लेना ; to snatch to jerk, to pull. (—जाना—दुर्बल होजाना=to become lean).

झटका—हि॰ एक हाथ में जानवर का सिर काटना, झटक, खेंच ; slaughtered by cutting off the head, jerk, shake.

झड़ } हि. झड़ी, लगातार वर्षना ;
झर } heavy rain, continued rain. (पंत—=मौसमखिज़ां =autom). (—लगना =लगातार वर्षना =to rain incessantly) (ताले की—अन्दर की कल=an internal part of a lock).

झड़ना—हि. टपकना, गिरना, चूना ; to fall off, to drop, to fall, to shake). नौबत—=नक्कारा बजना=sonuding, to the kettledrum). (झड़प=लड़ाई=*fighting*).

झड़बेर—हि॰ जंगलीबेर, झाड़ी के बेर ; the wild plum. (झड़बेरी=बेरों की झाड़ी a wild plum tree).

झड़ाझड़—हि॰ जल्दी जल्दी; quickly, hastly, rapidly.

झड़ी—हि॰ झड़, लगातार वर्षना; continued rain. (झड़ा-=लगातार=continually).

झन—हि॰ धातु का शब्द ; the claking *of the metalic bodies.*

झनक—हि. झनझन का शब्द; ringing, tinkling, jingle.

झनैना—हि॰ बारीक, पतला ; thin.

झपकना—हि॰ झलना, हवा करना ; to *fan, to move, to and fro.* (आंख—=जंघना=to sleep, to wink).

झपकी—हि॰ थोड़ी नींद ; drowsiness, a doze.

झपट—हि. लपक, पसीट, लड़ाई ; a snatch, a snap, a spring, a rush. (छीन — =छीनना, झपटना=snatching).

झपटना—हि॰ झपट्टामारना; to snatch, to spring, to pounce upon.

झपटाना-हि॰दौड़ाना; to cause to run or go quickly.

झपट्टा—हि॰ धावा, हमला ; a snatch, sudden attack. (—मारना=झपटलेना=to dart) (चील—=लड़कों का खेल =a play for boys).

झपेट में आना } हो॰भूतप्रेत का असर हो
झपटा होना } ना ; to be bewitched.

झब्बा—हि. फुंदना, लटकन, गुच्छा ; a tassel.

झमझम } हि. छमछम, छमाछम, लगातार
झमाझम } (मेंह);incessantly (raining).

झमझमाना—हि॰ चमकना, झलकना ; to sparkle, to shine, to glitter.

झमरझमर—हि. थोड़ा थोड़ा वर्षना ; drop by drop.

झमाका—हि॰ ज़ोर का मेंह, जल्दी ; a heavy shower, haste.

झमेल—हि. बखेड़ा. अटकाव, देर ; delay.

झर—हि. खिजाना, चिड़ाना; to mock to vex (जैसे टी ली ली ली झर ).

झरना } हि. सोता, चश्मा, चूना, टपक-
झरणा } ना, बहना; a spring, cascade, to flow.

भरोखा—हि॰ जाली, खिड़की, मोखा, दरीची ; a small window.
झलंगा—हि॰ उलझे हुए पुरानेवान ; old and entangled strings,
झल—हि॰ जोश, गुस्सा, passion, anger. (झल बुझाना = जोश मिटाना = to satisfy one's desire). (झल्ली = अधिक जोशवाला = passionate).
झलक—हि॰ चमक, दमक, उजला ; brightness, reflection of light. (—ना = चमकना = to shine). झलका = चमक = a glance). (झलझलाना = जलना = to burn). (झलझलाहट = जलन = burning).
झलना—हि॰ झपकना, पंखा चलाना ; to fan, to move, to and fro.
झल्ला } हि॰ प्रचण्ड जोश वाला, गर्म आदत वाला, टोकरा ; passionate,
झल्ली } fiery, hot, basket.
झांकना हि॰ छिपकर देखना, ताकना, कनअंखियों से देखना ; to spy, to peep. (झांका झूंकी = ताकझांक = peeping).
झांकी—हि॰ देवता की मूर्ति, या स्वांग का परदा उठाकर दर्शन ; a show, exhibition, a scene in a play.
झांजन—हि॰ झांवर ; an ornament round the feet.
झांझ—हि॰ एक बाजा, लड़ाई, झंझट, तकरार ; cymbals, quarrel.
झांझी—हि॰ लड़कियों का एक खेल ; play or amusement of girls.
झांपना—हि॰ ढकना, छिपाना; to cover, to hide.
झांवली—हि॰ हावभाव, आंख मटकाना, ग़मज़ा, किनाया ; wink, agling, affection.
झांवर—हि॰ झांजन ; a kind of foot ornament for women.
झावां } मैल छुड़ाने का औज़ार, जली
झामा } ईंट ; pumice-stone, bricks burnt to cinder.
झांसा—हि॰ छल, फ़रेब दग़ा ; deceit, trick, deception. (—देना=दमदेना=to deceive). (झांसेबाज़=झांसा देने वाला=a deceiver).
झाई—हि॰ शरीर की खाल पर भूरी ; freckles on the skin.
झाऊ—हि॰ खादर की झाड़ी; a tree growing in marshy ground.
झाग—हि॰ फेन, कफ़, उफ़ान ; foam, froth. (—लाना=तकरार करना= to quarrel).
झाड़—हि॰ गुच्छा, झाड़ी; bush thicket, brambles. (बत्तियों का—=रोशनी का झाड़=chandelier). (—बांधना =झगड़ालगाना=to take quarrel) (—झंखाड़=पेड़ों की गिरीडालियां =branches). (—फूंक=टोना, टोटका=conjuring). (—फूंक=सफ़ाई

=dusting, clearing). (—बाक़ी=कुछ न बाक़ी=full payment).

झाड़खण्ड—हि. वन, जंगल; a forest, a bushy place.

झाड़न—हि॰ पूंछन, तौलिया, अंगोछा कूड़ा; a duster, sweeping, towel.

झाड़ना—हि॰ बुहारना, साफ़करना ; to sweep, to brush, to clean. (—फूंकना =भूतउतारना=to repeat. charms).

झाड़ा—हि. मल, शौच, जायज़रूर, पाखाना ; matter, necessary, to go necessary. n. a purge. (झाड़े झपटे जाना=शौच को जाना=to go to privy). (—लेना=तलाशी लेना =to search).

झाड़ी—हि. झाड़ झंकाड़, छोटे २ पिन के पेड़ ; forest, bush, shrub, underwood.

झाड़ू—हि. बुहारी; a broom. (—देना =बुहारना=to sweep).

झाड़ूकश—फ़ा॰ भंगी, मेहतर, हलालखोर ; a sweeper.

झाबा—हि. तेल नापने का बर्तन; मुर्ग़ बन्द करने का टापा; a leather pot for measuring oil or ghee; a cock-house.

झाम—हि. कूआं गालने का फावड़ा ; a large hoe used for excavating earth in well-sinking.

झामा—हि॰ ; जलापत्थर, जली ईंट pumice-stone, bricks burnt to cinder.

झारी—हि॰ टोंटीदार लंबीगर्दन का लोटा, आफ़ताबा ; a pitcher with a long neck.

झाल—हि॰बड़ा टोकरा; a large basket. (पानी की—=ऊंचे से पानी का गिरना=to season (pickles) (झालना=टांका लगाना=to repair vessels).

झालना हि. टांका लगाना ; to season (pickles).

झालर—हि. लटकता हुआ कपड़ा ; fringe. (—दार=झालर लगा, fringed). पंखे की—=कपड़े की चुनी हुई पट्टी=the fringe of a fan).

झिजक—हि॰ चौंक, भड़क ; a start. (—ना=चौंकना=to start).

झिंझोड़ना—हि. हिलना, दांतों से फाड़ना ; to shake, to break or tear flesh with the teeth.

झिड़कना—हि. धमकाना, डराना, घुरकना, डाटना; to threaten, to speak snappishly, to browbeat. (झिड़का =घुरका=threated). (झिड़की=घुरकी=rebuff.).

झिनझिनी—हि. सनसनाहट, झनझनाहट ; the tinkling.

झिरमिर } हि. पतलीधार से बहना, लहझिलमिल } रदार चमक ; the sparkling

of waves or agitated water.

झिरझिरा } हि· झीना कपड़ा ; very
झिलमिला } thin cloth.

झिरी—हि· तड़ेड़, दर्ज, सूराख ; a cricket, a crack.

झिलंगा—हि· खाट के पुराने बान ; old strings of a bed or coach.

झिलम—हि· कवच, शिरस्त्र,ख्तर ; armour.

झिलमिल—हि· पानी या लहरों की चमक ; sparkling of waves or water n. to sparkle.

झिलमिली—हि· जाली, दरवाज़े की झपकी; a shutter.

झिल्ली—हि· पतला चमड़ा; a thin skin, the caul.

झींकना—हि· पश्चाताप, रोना, सिरमारना ; to grieve, to lament.

झींगा—हि· एक तरह की मछली ; a kind of insect, a fish.

झील—हि· सरोवर,बड़ातालाब; a lake.

झुंझलाना—हि· क्रोध करना, गुस्से होना ; to rage, to be peevish, to be fretful.

झुंठलाना—हि· झूंठा करना ; to belie, to falsify. (मुंह झुंठ लाना=मुंह बिटालना=taste some thing with mouth).

झुंड—हि·समूह, भीड़,गिरोह; a crowd, a swarm, a flock. (— के झुंड=बहुत भीड़=dense crowds).

झुनझुना } हि· बालकों का खिलौना ; a
झुन्झुना } child's rattle.

झुनझुनी } हि· नुपुर, घुंघरू, पायजेब,
झुन्झुनी } बेड़ी ; little bells worn on the feet, irons fastened, to the legs (fetters).

झुकना—हि· नवना, न्योड़ना ; to nod to stoop, to be bent, downwards.

झुकाना—हि· झुकादेना ; to bend.

झुटपुटा—हि· दिन निकलने या छिपने का अंधेरा ; dawn, dusk, evening.

झुमका—हि· कानोंका एक गहना ; bell shaped an earring.

झुरना—हि· कुम्हलाना, मुरझाना ; to wither, to fade, to pine

झुरमट—हि· भीड़ कतार, मूंगरी ; a multitude, a crowd, a row, a mallet.

झुरी—हि·चुनट,सकोड़, चसू ; wrinkle.

झुलसना—हि· भुलसना ; to char, to be schorched. (झुलस देना=फूंक देना=to sear, to singe.

झुलाना—हि· डोलाना, हिलाना, झोटा देना ; to swing.

झूंझल—हि· क्रोध, गुस्सा ; rage, petulance. (झुंझलाहट =क्रोध= peevishness).

झूजना—हि· लड़ना, ज़ोरमारना ; to fight, to do hard labour.

झूठ } हि॰ मिथ्या, दरोग़, अशुद्ध भोजन ;
झूठ } a lie, a falsehood, false; defiled food. झूठमूठ=निर्मूल बात a falsehood).

झूठा } हि॰ मिथ्यावादी, दरोग़गो, ग़लत;
झूंठा } a liar, a story teller. (—भोजन या पानी खाकर या पी कर बचा भोजन या पानी=leavings of food or water, refuse, difiled). (—कागज़=जाली दस्तावेज़=a forged document). (—रुपया, खोटा रुपया=false coin).

झूमका—हि॰ कानों का एक गहना; the bell shaped an ear ring.

झूमना—हि॰ हिलना, लहराना ; to move the head up and down, to wave, to slumber.

झूल—हि॰ झूला, झोंटा, चौपायों के उढ़ाने का कपड़ा ; a swing, the body clothes of a cattle.

झूलना—हि॰ झोंटेखाना, हिलाना, एक प्रकार का छन्द ; to swing, to move, a kind of poem.

झूला—हि॰ झूल, पालना, हिंडोला ; a swing. (झुलाना=to swing).

झूसी—हि॰ प्रयाग के सामने पुराना शहर चंद्रवंशियों की राजधानी ; a town opposite Allahabad, the capital of lunar dinesty.

झेल } हि॰ झगड़ा, तकरार ; quarrel.
झमेल } (—क॰, देरकरना, to delay).

झेलना—हि॰ सहना, बरदाश्त करना ; to bear, to suffer.

झोक } हि॰ झुकाव ; a shove or push.
झोक } (झोक मारना=डंडी मारना=to turn the beam of a scale). (झोक देना=जला देना=to burn). (झोकना=जलाना=to burn). (भाड़ झोकना=भाड़ की आग जलाना; वृथा समय खोना=to burn the fire of bhar; to do nothing), (झोका=हवा का झकोरा=a puff or gust of wind).

झोंटा—हि॰ झूले का झोका, रस्सी की लड़ ; the motion of a swing, a rope on which people swing.

झोंपड़ा } हि॰ मढ़ी, कुटी, छप्पर का घर ;
झोपड़ी } a cottage, a hut.

झोटा—हि॰ कटरा, भैंस का नर बच्चा ; a young buffalo.

झोल—हि॰ जानवर का गर्भ, सलवट ; brood, hatch, puckering or wrinkling. (झोलझाल=वृथा=nonsense).

झोला } हि॰ थैला, बेग; a bag, a wallet.
झोली } (—मारना=to palsy.

झौंरा—हि॰ गेहूं वर्ण, सांवला ; simple black, tawny.

झौंसा—हि॰ अत्यन्तजला हुआ; scorched.

झौंड़—हि॰ लड़ाई, झगड़ा, तकरार ;

quarrel, dispute.

झंखाड़—हि. विन पत्तोंका पेड़, ठूंठ, डुंड; a tree without leaves.

झंजोड़ना—हि. दांतों से चबाना, सोते को हिलाना ; to shake, to gnash the flesh with the teeth.

झंझट—हि. झगड़ा, राड़ ; wrangling, perplexity, (—क., to wrangle).

झंझनाना—हि. ठंठनाना, बाजना ; to tinkle, to ring.

झंझरी—हि. जाली, झरोका ; a lattice.

झंडा—हि. ध्वजा, पताका; निशान ; a banner, a flag. (—गाड़ना=—खड़ा करना=to hoist the flag). (झंडे पर चढ़ना=बदनाम होना=to defame, to disgrace). (झंडे पर चढ़ना=सब को मालूम हो जाना=to be exposed).

झंडूला—हि. जिस बालक का मुंडन न हुआ हो ; with a fine head of hair.

## ञ

ञ—सं. सानुनासिक, किसी शब्द के आदि में नहीं आता, किन्तु बीच में आता है और व्याकरण की रीति से अनुस्वारका ञ् हो जाता है.

## ट

टक—हि. ताक, दृष्टि, स्वभाव ; gazing, temper,(—लगाना=to look).

टकटकी—हि. ताक, नज़र ; fixed look. (—बांधना=घूरना=staring).

टकराना—हि. टक्कर मारना, खट खटाना, बेकार फिरना ; to knock against, wandering about, to dash the head, to dash together.

टकसाल—प्रा. (टङ्कशाल सं) वह जगह जहां सिक्का तैयार होता है; a mint.

टका—हि. दो पैसे, पूंजी, दाम ; two pice, money. (बंगाली भाषा में टका रुपये को कहते हैं) (—सा जवाब=साफ़ जवाब=a plain answer). (—भर=दो तोले=weight of two tolas).(एक—,आध आना, 6 Ps).

टकाई—हि. सीनेकी मजदूरी; the price of sewing or stitching.

टकोर—हि. ध्वनि, थाप, दबाव ; sound of a drum pushing, tap.

टक्कर—हि. धक्का, घाटा, मुक़ाबला ; knocking against, loss, competition. (—झेलना=बरदाश्त क. ; to endure hardship). (—खाना=टकराना, to strike against). (—लगाना=धक्का मारना=to knock against) (—लड़ाना=सिर भिड़वाना =to cause to make head against) (—खाना, to dash against).

टखना—(फ़ा. हि.) घुटना; the ankle.

टटड़ी—हि. खोपड़ी, चांद; the crown of the head.

टटपूंजिया—हि॰ थोड़ी पूंजी वाला, दिवालिया ; a man of little means, bankrupt, stingy.

टटवानी—हि॰ छोटीघोड़ी; pony mare.

टटीहरी } हि॰ एक प्रकार का पक्षी ; a
टटीरी } bird, a sand piper.

टटोलना—हि॰ हाथ से ढूंढना, तालाश करना ; to search for by feeling.

टहड़ } हि॰ बड़ी टट्टी ; a matted
टट्टा } shutter. (large one)

टट्टी—हि॰ टटिया, ओट,आड़; a matted shutter, a frame-work of bamboo, a necessary, screen. (—जाना=पखाने जाना=to go to privy). (—की आड़ में शिकार खेलना=छिपकर बुरे काम करना=to do bad secretly). अंगूर की—=अगूरिस्तान, vinery) (खस की—=खुशबूदार टट्टी=bamboo frame covered with fragrant).

टट्टू—हि॰ पहाड़ीघोड़ा, टांगन; a pony,

टन—अं ग॰ अठ्ठाईस मन की अंग्रेज़ी तोल; a weight of 20 cwts. (28Mds)

टनटन—हि॰ घंटे का शब्द, शब्द ; a sound of a bell or bells, a sound.

टपकना—हि॰ बून्द बून्द गिरना, रिसना, चूना ; to drip, to drop, to distil.

टपकाना—बून्द बून्द गीरना ; to cause to drip, to distil.

टपका—हि॰ पानी की बूंद, पक्का आम्र; a drop of rain, a ripe mango fruit.

टप्पा—हि॰ दूरी, गेंद का गट्टा, एक राग; a distance, the bound of a ball, a mode of music.

टमटम—हि॰ चार बैठक की अंग्रेज़ी गाड़ी, बांस गाड़ी ; a small cart, bamboo cart.

टर—हि॰ बे परवाही, मेंडक का शब्द ; a sound of frog, carelessness. (ईद पीछे—=टूक ढाक=nonsense). टर—=बकबक=chattering).

टरखाना } हि॰ टालना, बहाना करना ;
टरकाना } to put off, to evade, to prevaricate.

टरना } हि॰ हटना, बहाने से बचना; to
टलना } flinch, to be away, to pass-away.

टर्रा—हि॰ टर्राने वाला, बक्की, बुरा, बद; a chatterer, a vicious.

टर्राना—हि॰ टें टें करना, बकबक करना; to chatter, to murmur.

टसक—हि॰ पीड़ा, कसक, तकलीफ़ ; shooting pain,

टसर—हि॰ सनसूत का कपड़ा, मोटा रेशम ; the flax and cotton cloth, a kind of coarse silk.

टहनी—हि॰ शाखा, डाली, डाल ; a branch. (टहना=thick branch)

टहल—हि॰. सेवा, खिदमत ; service,

the duty of a servant. (—टकोर =ख़िद्मत=service).

टहलना—हि॰ चलना, फिरना, हवाखाना; to walk, walking, to take the air, to ramble.

टहलवा—हि॰ नौकर, ख़िद्मतगार; a servant. (menial).

(टहलवी) (टहलनी) =दासी=a female servant a house wife).

टहलाना—हि॰ चलाना, फिराना; to lead about, to cause to walk.

टांक—हि॰ चार माशे की तोल, सींवन, मरम्मत; a weight of four mashas, a stitch, repair.

टांकना—हि॰ सीना, तुरपना, दीवार चिनना; to stitch, to build a wall.

टांका—हि॰ सींवन, पिसूज, जोड़ना; a stitch. (—लगाना=to stitch). (—उधेड़ना=to open).

टांकी—हि॰ छेनी; a chisel for stone-work, a specimen, piece of a melon. (—लगाना=मकान बनाना).

टांग—हि॰ टंगड़ी, पिंडली, जिस पर शरीर टंगा हुआ है; the leg.

टांगन—हि॰ पहाड़ी घोड़े की एक ज़ात एक नसल; a kind of horse.

टांगना—हि॰ लटकाना; to hung up.

टांट—हि॰ खोपड़ी, चांद; the crown of the head.

टांडा—हि॰ खेप असबाब; a venture of goods. (the goods of a Banjara).

टाट—हि॰ सन का फ़र्श; sack cloth, canvas. (—उठाना=दिवाला निकालना; to become a bankrupt). (—बाफ़ी=एक किस्म का जूता=a kind of shoe).

टाप—हि॰ घोड़े के पैरों का शब्द; sound of a horse's foot.

टापना—हि॰ बाट देखना, बेचैन होना, कूदना; to wait, to jump, to search in vain.

टापा—हि॰ मुरग़ी का दड़बा; a hen-croop, a large basket.

टापू—हि॰ द्वीप, जज़ीरा; an island.

टालना } टारना } हि॰ हटाना, बहाना करना; to avoid, to put off, to post-pone, to defer.

टाल—हि॰ लकड़ियों की दूकान, बैलों के गले की घंटी; the shop of fuel, or wood, the bell hung round the bullock's neck. (—मटोला=हीला, बहाना = procrastination, evasion) (—मटोल करना=मुलतवी रखना=to put off).

टाला—हि॰ टालमटल; evasion, putting off. (—बाला=टालमटोल=to procrastinate).

टिकट—अंग॰ सनद, काग़ज़, या टुकड़ा; a ticket, a stamp, a pass.

टिकटिकी—ताक, तिपाई; fixed look, a

tripod). (—बांधना=देर तक देखे जाना=to stare).

टिकना—हि. विश्राम लेना, ठहरना, मुक़ाम करना ; to stay, to lodge, to stop, to remain.

टिकस-अंग॰महसूल; tax, income-tax.

टिकाना-हि.ठहराना,रखना; to retain, to lodge. (टिकाव=ठहराव=residence, lodging).

टिकिया—हि. टिकली, गिट्टी, छोटी रोटी, चंद्रिया ; a small cake.

टिटकारना—हि. पशु को चलाना; to urge an animal to move fast.

टिटीहरी—हि॰ एक पक्षी का नाम ; a sand-piper.

टिक्कड़—हि. रामचक्कर, मोटी रोटी, मधुकड़ी, नानपाव ; a thick cake of bread, a thick loaf.

टिड्डा—हि॰ एक पक्षी का नाम ; a grass-hopper.

टिड्डी—हि. एक उड़ना कीड़ा जो नाज के खेतों को खाजाता है ; a locust.

टिमटिमाना—हि. दीपक का थोड़ा जला का देना ; to give a faint light. (टिमटिमाहट=*twinkling*).

टिप्पन—प्रा. (टिप्पणी सं.) टीका, व्याख्या, शरह ; annotation,

टीका—सं. टिप्पणी, व्याख्या, शरह ; a commentary.

टीका—सं. शरह, तिलक, एक गहना ; a commentary, a mark on forehead, an ornament for the forehead. (—भेजना=टीका चढ़ाना=to send nuptial gifts to the bridegroom) (—लेना=सगाई लेना=to accept nuptial gift).

टीड़ी—हि. शलभ, टिड्डी ; a locust.

टीप—हि.रागकी ऊंची अलाप; raising the voice in singing. (—टाप=बनाव=dressing) (—ना=लिखना=to write).

टीला—हि. मिट्टी का ऊंचा ढेर, ऊंची धर्ती ; a rising ground, a small hill, mound, a ridge.

टीस-हि.पीड़ा, चीस, चबक; a shooting pain, a pain (किताबों की—=जिल्दबन्दी=book binding).

टुंटा / टुन्टा } हि.एक हाथ का, एक हाथ कटा; handless.

टुंडी / टूंडी } हि. नाभि, नाफ़, सूखी डाली; the navel, a leafless branch.

टुंडियां—हि. हाथ, बांह ; hands. (—बांधना, कसना, चढ़ाना=मुश्कें बांधना=to tie the hands behind the back).

टुइयां—हि॰ छोटा ; tiny. (—तोता=एक तोते की क़िस्म=a kind of parrot).

टुक—हि. अल्प, थोड़ा, कम, ज़रा ; a little, a moment. (—एक=for

one moment).

टुकड़गदा—(हि॰ फ़ा॰) फ़क़ीर ; a beggar.

टुकड़ा—हि॰ खण्ड, टूक, हिस्सा ; a piece, bit, portion. (टुकड़े २ करना=to cut to pieces).

टुसकना—हि॰ बिलकना, ठिनकना ; to cry, to weep.

टुचा—हि॰ ओच्छा, बेहूदा, वाही ; light, worthless, empty.

टूंगना—हि॰ उरसना, गुमोना, छिपा कर रखना ; to peck, nibble.

टूंडी—हि॰ नाभि, ढूंडी, नाफ़; the navel.

टूट—प्रा॰ (त्रूटन सं॰) फूट ; breaking.

टूटना—हि॰ तुड़ना ; to be broken.

टूटपड़ना—हि॰ एक बारगी गिरना ; to break upon, to rush.

टूटा—हि॰ टूटा हुआ ; broken. (—फूटा=टूटन फूटन=fragments).

टूम—हि॰ आभूषण, ज़ेवर, गहना; the ornament. (टूमछल्ला = सारागहना = all ornaments).

टेंट—हि॰ करील या कपास का फल, आंख की फुली ; the ripe fruit of Karil or raw cotton, a speck on the eye.

टेंटुवा } हि॰ गला, नाड़, गर्दन ; the
टेटुआ } wind pipe, the throat.

टें टें } हि॰ चचे, किलकिल, बकबक; an
टैं टैं } inarticulate sound.

टेक—हि॰ अवलम्ब, टिकाव, सहारा, थूनी, थम्ब; a prop, a pillar. (टेकना = सहारना = to support).

टेढ़ा—हि॰ झुका हुआ, तिरछा, बांका; bent, crooked, awry.

टेर—हि॰ स्वर, प्रार्थना, शब्द पुकार; tune, voice, call.

टेरना—हि॰ अलापना, बुलाना, ज़ोर से आवाज़ देना; to tune, to bawl, to shout, to call loudly.

टेवा—हि॰ जन्मपत्री, ज़ायचा; horoscope.

टेसू—हि॰ ढाक का फूल, एक विख्यात वीर जो हिन्दू से मुसलमान हुआ; the blossoms of the Palas tree, the famous warrior who was converted to Mahomedanism from Hindooism. (a song)

टेहला—हि॰ ब्याह की रीति ; the customs of a marriage.

टेनी—हि॰ वामन, बौना ; a dwarf.

टोंटा—हि॰ बांस का टुकड़ा, आतिशबाज़ी की पोरी हवाई ; a joint of bamboo, a kind of fire-works.

टोंटी—हि॰ नली, पोरी ; a spout.

टोक—हि॰ रोक ; hindrance. (—टाक रुकाव = hindrance) (रोक—= रोक = hindrance).

टोकना—हि॰ रोकना, पीतल का बड़ा मटका ; to prevent, a very large brass vessel.

टोकरा—हि॰ झली, भाजी की टहनियों

की झली ; a basket.

टोकरी—हि॰ छोटा टोकरा, पलिया ; a small basket.

टोटका—हि॰ टोना ; a charm.

टोटा—हि॰ घाटा ; loss, deficiency.

टोना—हि॰ टोटका ; enchantment, witch-craft, sorcery.

टोप | टोपा हि॰ बड़ी टोपी ; a hat, a cap, a helmet.

टोपी—हि॰ छोटा टोप ; a hat, a cap.

टोला—हि॰ मुहल्ला, शहर का एक भाग: a quarter, (-मा॰ to pat the head).

टोली—हि॰ समूह, झुण्ड, गिरगा ; a company, a society, a crowd.

टोह—हि॰ ढूंढभाल, तलाश ; spying, watching. (—लगाना = खोज लगाना = to trace, to find out).

टौनहाल—अंग॰ चौपाल, बैठक town-hall.

ट्रेड—अंग॰ सौदागरी, तिजारत; trade. (ट्रेडमार्क = सौदागरी का चिन्ह = trade-mark).

ट्रेन्सलेटर-अंग॰ उल्था करने वाला, मुतरज्जिम; translator, interpreter.

टंटा—हि॰ झगड़ा तकरार ; strife, wrangling, altercation.

टंगड़ी—हि॰ टांग, पैर, the leg, the foot. (—मा॰ to fell by a leg).

टंगना—हि॰ लटकना ; to be hung.

# ठ

ठकठक—हि॰ कठिन काम, शब्द, आवाज़; hard work, sound.

ठकठकाना—हि॰ ठोकना, ठकठक करना, कूटना ; to tap, to rap, to pat.

ठकुराई—हि॰ ईश्वरता, प्रधानता, स्वामीपन ; Godship, chiefship, mastership, land-holdership.

ठग | ठगिया हि॰ छली, बटमार, चोर ; a robber, a cheater, swindler, an imposter. (—विद्या = मक्कारी = cunning art) (-ना-छल करना = to cheat). (—नी = स्त्री ठग = a female robber.)

ठट | ठठ हि॰ भीड़, हजूम ; crowd, multitude, throng. (ठठ के ठठ = समूह के समूह = a very large crowd).

ठठ्ठा-हि॰ हंसी, दिल्लगी; joking, jest. (ठट्ठेबाज़ = मसखरा = a jester) ठट्ठेबाज़ी = मसखरापन = jest) (ठट्ठेमारना = चुहल करना = to joke) (—करना = खिल्ली करना = to jest) (—में उड़ाना = टालना = to make a jest of).

ठठड़ी | ठठरी हि॰ ढांचा, पींजर ; skeleton. the frame.

ठठकना | ठिठकना हि॰ ठहरना, हिचकना, रुकना to stop, to stagnate, to stand.

ठठेरा हि॰ कसेरा, वरतन वनाने वाला ; a brazier. ठठेरे ठठेरे वदलाई=जैसा लेना वैसा देना=a bargain between two persons equally acute or knowing).

ठठोल } हि॰ रसिक, हंसोड़, ठठ्ठेवाज़ ;
ठठोर } jocular, jester.

ठठोली—हि॰ दिल्लगी, ठठ्ठेवाज़ी ; joking; jesting.

ठड्डा—हि॰ पतंग के वीच की लकड़ी the back of a paper kite.

ठनना—हि॰ निश्चय होना, नियत होना; to be ascertained, to be fixed.

ठन्कार—हि॰ झनकार, ठंकोर, शब्द, आवाज़ ; tinkling, rattle, ringing.

ठप्पा—हि॰ सांचा, मोहर, सिक्का गोटा, किनारी ; mould, stamp, lace.

ठर्रा—हि॰ हिन्दुस्तानी शराव, केड़ा, खराव ईंट; a kind of spirituous liquor, pard, hard brick.

ठवनि—हि॰ चाल, रफ़्तार ; motion, walk. (रामायण का शब्द)

ठस—हि॰ ठोस ; solid, not empty.

ठसक—हि॰ खटक, चोट; an intimative sound, a hurt.

ठसकना—हि॰ मट्टी के वरतन का टूटना; to break or chip earthen ware.

ठसाठस—हि॰ ठंसा हुआ, भरा हुआ ; filled, crowded.

ठस्सा—हि॰घमण्ड, नाज़, नख़रा; pride, vanity.

ठसना—हि॰ भरजाना ; to be stuff.

ठहरना—हि॰ विश्राम लेना, रहना, निर्णय होना, फ़ैसला होना; to rest, to abide, to be fixed, to be settled, to be stopped.

ठहराना—निर्णय करना (मोल), विश्राम को जगह देना, टिकाना ; to fix, to stop for resting, to stop, to settle, to determine, to prove. (ठहराव =टिकाव=settlement).

ठांव—हि॰ स्थान, टिकाव, जगह ; a place, residence.

ठांसना हि॰ दवाकर भरना, ठूंसना, दवाना ; to stuff, to cram.

ठाकुर—हि॰ देवता, मूर्ति, वड़ा आदमी, ज़िमींदार,राजपूत,नाई; a divinity, an idol, a master, a landlord, Rajput, a barber. (—द्वारा=देवमन्दिर=temple) ठाकुरसेवा=ठाकुरों का पूजन=the worship of idols).

ठकुराई—हि॰ सरदारी ; lordliness.

ठकुराइन—हि॰ठाकुर की जोरू या वेटी; Thakur's wife or daughter.

ठाट } हि॰ रचना, सामान, आरायश ;
ठाठ } arrangement, adjustment.

ठाटड़—हि॰ वांस का टट्टा, ढांचा ; a frame of bamboos.

ठाड़ा—वि. बलवान, ज़बरदस्त खड़ा ; stronger, standing.

ठानना—क्रि. निश्चय करना, इरादा करना, ठहराना ; to resolve, to determine, to intend.

ठापना—क्रि॰छापना; the act of setting an imaage.

ठाली—वि. निरुद्यम, खाली, बेकार ; unemployed, a leisure..

ठासना—क्रि. डाटकर भरना, घुसेड़ना ; to stuff, to cram.

ठिंगना | वि. वामन, बौना, नाटा, पस्त-
ठिगना | क़द ; short, dwarfish.

ठिकाना—वि॰ जगह, पता ; place, an address. (ठिकाने लगाना=मारडालना=to put to death).

ठिठकना—क्रि॰ ठहरजाना, रुकजाना, धीमी चाल चलना ; to stop, to stagnate, to delay.

ठिठरना—क्रि. अकड़ना, जाड़े मरना ; to be chill, to be numbed.

ठिनकना—क्रि॰ सिसकना, सिसकी भरना, धीरे २ रोना, सुबकना ; to sob.

ठिया—वि. जगह, ढेर, बैठक ; place, a sitting place.

ठिलिया—वि॰ गगरी, छोटा घड़ा, सबूचा ; a water-pot.

ठीक—वि॰ पूरा, बराबर, सही; exact, accurate, right. (—आना=बराबर होना=to fit) (—ठाक करना=बहुत सही करना=to adjust).

ठीकरा | वि. मिट्टी के बरतन का टुकड़ा,
ठीकरी | कड़िचल ; a broken piece of earthen ware.

ठीठी—वि. हंसने का शब्द ; sounds of laughter.

ठुकराना—वि॰ ठोकर मारना, लात मारना ; to kick, to strike with the toes.

ठुमक—वि॰थिरक; the act of walking, gracefully. (—चाल=थिरक चाल a dignified pace).

ठुमकना—वि॰ थिरकना, नाचना ; to walk with grace, to dance. (ठुमक कर चलना=नाज़ से चलना=to walk with a grace ) ( ठुमकी=नाचने में पैर का गड्डा=a art of dance) (ठुमकी=पतंग की डोर में झटका=a jerk to a paper-kite).

ठुमरी—वि. एक राग का नाम; a song.

ठुसकना—वि॰ सुबकना, धीरे धीरे रोना ; crying slowly (to weep but not aloud).

ठुनकना—वि॰ सुबकना ; to sob.

ठुड्डी | वि. चिबुक, ठोडी, ज़नख़दां ;
ठोड़ी | the chin. (ठुड्डी=अदभुना नाज=half parched grain).

ठूंठ—वि. बिन पत्ते की डाल, कटा हुआ हाथ ; a leafless tree, having the hand amputated.

ठूंसना—हि॰ भक्षण करना, निगलना, गुभोना, वाड़ना; to cram, to stuff, to thrust.

ठेंगा—हि॰ ठोसा, अंगूठा ; the thumb presented in token of denial.

ठेंठी } हि॰ कान का मैल ; a ball of ठेठी } ear-wax.

ठेक—हि॰ अवलम्ब, टेका, नाज का भरा हुआ बोरा; support, a large sack filled with grain.

ठेका—हि॰ इज़ारा, चुकौता ; contract. (ठेकेदार=इजारेदार=a contractor)

ठेकी—हि॰ नाज का बड़ा बोरा, ढेर ; a large sack of grain.

ठेठ—हि॰ निरा, निरी, खालिस, वेमेल ; pure, genuine.

ठेल—हि॰ हाथगाड़ी ; a hand cart.

ठेलना—हि॰ ढकेलना, रेलना, धक्कादेना; to push, to shove, to move forward by hands.

ठेला—हि॰ मालगाड़ी, धकेलगाड़ी ; a loaded cart, a pushing cart. (ठेलमठेला=धक्काधुक्की=the pushing and shoving of a crowd).

ठोंकना } हि॰ पीटना, मारना, थपथपाना; ठोकना } to knock, to beat, to thump, to punish, to tap. (पीठ—=पीठथपथपाना=to tap) (ठोकदेना=पीटदेना=to punish).

ठोठ—हि॰ रूण्डापेड़, मूर्ख मनुष्य ; a leafless tree, uneducated man.

ठोकर—हि॰ एड़, धचका, लात ; clash, a blow, a stroke. (—खाना=धचका लगना=to trip. (ठोकर लगाना=ठोकर मारना=to strike the foot against (any thing).

ठोड़ी } हि॰ चिबुक, ज़नखदां ; the ठुड्डी } chin.

ठोस—हि॰ सपिण्ड, पिण्ड मुनस्सिम, कठोर, सख़्त; solid, compact, firm.

ठोसा—हि॰ कुत्तक, अंगूठा; the thumb. (presented in token of denial). (—दिखाना=अंगूठा मोड़ हाथ दिखाना=इन्कार करना; to deny.

ठौर—हि॰ स्थान, जगह ; place, residence. (कु—=बुरी जगह=a bad place) (—रहना=मारा जाना= to be killed).

ठंठनाना—हि॰ ठनठन शब्द होना ; to jingle, to rattle.

ठंड—हि॰ शीत, जाड़ा, सर्दी ; cold. coldness.

ठंडक—हि॰ शीतलता, सर्दी ; coldness (—पड़ना = चैन पड़ना=to be cooled or refreshed).

ठंडा—हि॰ शीतल, सर्द, सुस्त ; cold, refreshing, cooling, dull. (ठंडा होना= शीतल होना =to become cold, to rest, to die) (—करना= शीतल करना= to make cold, to

extinguish, to pacify) (—पड़ना =कम होना, मरना, सर्द होना=to abate, to die, to be cooled) (—मर्द=नपुन्सक, सुस्त= impotent, dull) (—कलेजा होना=खुश होना =to be pleased) (ठंडेसांस=मरने का समय=dying) (ठंडे सांस भरना=आह भरना=to sigh).

ठंडाई—हि. ठंडा मसाला, ठंडी दवाई, भंग ; refrigerant. (medicine) drug made of Bhang.

## ड

डकराना—हि. फूक मार कर रोना, धाड़ मारना ; to cry bitterly.

डकार—हि॰ ढकार ; (भोजन पचने का शब्द) बैल जैसा शब्द ; a belch, eructation, bellowing. (—ना= खा जाना=to swallow) (—लेना =भोजन पाकर मुंह से शब्द निकलना= to belch) (—ना=चिल्लाना=to bellow).

डकैत—हि॰ बटमार, डाकू, लुटेरा, रहजन ; a robber, a pirate. (डकैती =लूट=robbery).

डकौत—हि. पड़िया, शनिश्चर का दान लेने वाला ; astrologer who subsists on alms on Saturday.

डग } डिग } हि॰ लम्बी चाल, क़दम ; a space, one step.

डगडगाना } डिगमगाना } हि. हिलना, कांपना ; to shake, tremble.

डगर—हि. मार्ग, रास्ता, बटिया, ढंग, तौर ; a road, a highway, a manner, a mode.

डटना—हि. थमना, रुकना, जमजाना ; to stand, to stand still.

डट्ठा, डट्ठल—हि. डाल ; a stalk.

डढ़मुंडा—हि॰ डाढ़ी मुंडा हुआ, बिना डाढ़ी का; beardless, beard shaven.

डढ़ियल—हि॰ लम्बी डाढ़ी वाला ; having a long beard.

डट्टा—हि. डाट, काग; a plug, a cork.

डपटना—हि. डांटना, डांट देना, झिड़कना, घुड़कना ; to rebuke.

डफ़ } ढप } हि॰ ढपड़ा, चंग; a tambourine.

डफ़ली } ढपड़ी } हि. खंजरी, छोटा ढप ; a small tambourine.

डबडबाना—हि. आंखों में आंसू लाना ; to fill the eyes with tears.

डबरा—हि॰ ताल, तलैया, पोखर ; a pond, a tank, marshy land, a puddle.

डबोना } डुबोना } हि. गोता देना, पानी में दबाना, उजाड़ना.बरबाद करना; to drown, to ruin.

डब्बा } डिब्बा } हि॰ बड़ी डिबिया ; (कोई चीज़ रखने का ढक्कनदार बरतन) a

vessel with lid for keeping any *thing*.

डमरू—सं॰ डौरू, a drum beaten by fingers.

डर—हि॰ भय, चिन्ता, खौफ़ ; fear, dread.

डरना—हि॰ भयकरना, खौफ़ खाना; to fear.

डरपोक—हि॰ भीरू, कायर होना, डरनेवाला : a coward, fearful.

डराउ—हि॰ जिसकी सूरत देखकर डर लगे ; terrible.

डराना—हि॰भयदिखलाना; to frighten, to alarm.

डरावना—हि॰ भयभीत, खौफ़नाक ; frightful, terrifying.

डला—हि॰ ढेला; a large lump a clod.

डलिया } हि॰ टोकरी, बोहिया ; a small
डाली } basket. (डला = टोकरा = a basket).

डली—हि॰ छोटा टुकड़ा ; a lump.

डस—हि॰ तराज़ू के पलड़े की डोर ; the strings by which scales are suspended.

डसना—हि॰ साँप का काटना ; a bite or sting of the serpent.

डांक—हि॰ नगीना चमकाने के लिये नीचेकापन्ना; a foil placed under a gem.

डांग } हि॰ पहाड़ की ऊंची चोटी ; the
ढांग } greatest height or summit of a mountain.

डांगर—हि॰ पशु, ढोर, चौपाया ; a cattle, a horned cattle.

डांटना—हि॰ ताड़ना, डपटना, धमकाना; to rebuke, to threaten, to snub.

डांड—हि॰ (दण्ड सं) सज़ा, जुर्माना; punishment, penalty, fine.

डांडना—हि॰ दण्ड देना, सज़ा देना ; to punish, to fine.

डांवाडोल—हि॰ डगमग, तीनतेरह, भटकाना ; wandering. (—फिरना= वाहितवाही फिरना = vagrancy) (दिल——=बेक़रार=unsteady).

डांस—हि॰ मच्छर,या मच्छर की एक जाति ; a large mosquito.

डाक—हि॰ चिट्ठियों का आना जाना ; the post. (—घर=डाकख़ाना= the Post office) (डाक महकमा= the Postal Department) डाक का अफ़सर=the Post Master) (—का सब से बड़ा अफ़सर = the Post Master General) (—महसूल = postage) (डाकिया=a Postman).

डाकरा—हि॰ बड़ी पैदावार धरती ; a strong rich soil.

डाका—हि॰ लूट का धावा, छापा ; an attack by robbers.

डाकिनी—हि॰ पिशाचिनी, डायन, चुड़ैल ; a kind of female, evil being, a witch.

डाकिया—हि॰ चिट्ठीरसा ; a peon.

डाकी—हि॰ जीमतलाना, रद्द, के ; vomitation, sick at stomach.

डाकू—हि॰ लुटेरा, बटमार, राहज़न ; a robber, a pirate.

डाट—हि॰ धमकी, डपट, महराव, काग; threatening, cheking, an arch, cork, brow beating.

डाटना—हि॰ धमकाना, डपटना, भरना ; to threaten, to fill.

डाढ़—हि॰ बड़ा दांत, जबाड़े का दांत; a jaw-tooth, grinder.

डाढ़ी—हि॰ दाढ़ी, रीश ; a beard. (डाढ़ा=बड़ी डाढ़ी=a long beard) (डढ़ियाला=लम्बी डाढ़ी वाला= long beard man).

डाभ—हि॰ कुशा, घास ; a sacrificial grass, *forest grass.*

डायन—हि॰ पिशाचिनी, डाकिनी, चुड़ैल ; a witch, ugly woman.

डायरी—अंग॰ रोज़नामचा ; diary.

डार } डाल } हि॰ डाली, पंक्ति, सतर; branch, line, row, bough.

डारना } डालना } हि॰ उंडेलना, फेंकना, रखना ; to pour, to throw, to cast.

डाली—हि॰ फलों की भेट, फलों का टोकरा, शाखा, शाख ; a present of fruits, a basket of fruits, a branch, a bough.

डिगना—हि॰ हिलना, कांपना, हटना ; to shake, to tremble, to move.

डिगरी—हि॰ (डिग्री अंग॰) दरजा, मरतबा, रुतबा ; degree.

डिगरी—हि॰ जीत, सरकारी हुकम ; decree. (—दार=डिगरी रखने वाला=decree holder). (—इक़बाली =इक़रारी डिगरी=a decree passed on confession of judgment) (—जारी करना=डिगरी इजरा कराना =to enforce a decree) (—पाना =डिगरी हासिल करना=to obtain a decree) (—का ऐब=डिगरी में कमी=default judgment) (—होना मुक़द्दमा जीतना=to decree).

डिप्युटी—अंग॰ उप, नायब मातहत ; deputy. (as Deputy Collector).

डिपार्टमेन्ट—अंग॰ विभाग, महकमा, सरिश्तह . *Department.*

डिसट्रिक्ट—अंग॰ ज़िला ; district.

डिसट्रिक्टबोर्ड—अंग॰ ज़िले की कुमेटी ; District Board.

डिबिया—हि॰ डिब्बी, छोटा डिब्बा ; a very small box.

डिब्बा } डब्बा } हि॰ छोटा गोल संदूक; a kind of round small box.

डींग—हि॰ घमण्ड, शेख़ी; pride boasting. (—मारना=शेख़ी करना=to boast.

डील—हि॰ शरीर, जिस्म ; statue, body. (—डौल=शरीर का ढांचा= the bulk of a body).

डुक—हि. घूंसा; blow, box. (-मारना=घुसामारना=to blow, to box).

डुबकी—हि. गोता ; a dip, a dive.

डुवाना } हि. जल में पैठना, गोता देना
डुबोना } to cause to sink.

डुबावपानी } हि० आदमी से ऊंचा पानी;
डुबाऊपानी } out of man's depthd, deep water. (डुबाव=गहरा=deep) (डुबाई=पानी में डूबना=drowning).

डुलाना—प्रा. (दोलन सं.) हिलाना; to move, to shake, to swing.

डूंडा—हि. एक सींग का बैल ; bullock with only one horn.

डूबना—हि. जल में पैठना ; to drown; (डूब जाना=जल में रह जाना=to be drowned) (डूबमरना=पानी में डूब कर मरना=to drown one self) (चिल्लू भर पानी में डूब मरना=शरम मालूमकरना=to feel shame) (डूब पड़ना=बड़ा पाप करना=to commit a damning sin) (डूबा हुआ रुपया (कर्ज़ा) ना काबिल वसूल =bad debts).

डूम } हि. मिरासी ; a caste of singers.
डोम } (—ढाड़ी=गाने बजाने का पेशा करने वाले=musicians) (डूमनी=डूम की स्त्री=the wife of Dom).

डेढ़—हि. एक और आधा ; one and half=$1\frac{1}{2}$.

डेरा—हि. घर,तंबू ; a dwelling, a tent.

डेला—हि. मट्टी का टुकड़ा ; a lump of earth, a bit of earth.

डोंगा—हि० डोंगा, डोंगी, डोंगी—हि. छोटी नाव ; a trough.

डोंडी } हि. ढंढोरा, मनादी : procla-
डौंडी } mation by beating of drum.

डोई—हि. काठ का चमचा, कफ़गीर ; a wooden spoon, ladle.

डोकरा—हि० बुड्ढा, बूढ़ा आदमी ; an old man, (डोकरी=old woman).

डोना—हि. पत्तों का कटोरा, मुड़ा पत्ता; a cup of leaves, a folded leaf.

डोब—हि० पानी में गोता ; a dip. (V. डुबोना=to dip). (-देना=रंगना=to dip in dye) (—देना=क़लम में स्याही देना=to give a dip) (डोबा लेना=क़लम में स्याही लेना=to take a dip).

डोम } हि. मिरासी ; caste of singers,
डूम } a musician.

डोर } हि. रस्सी, डोरी, जेवड़ी, तागा;
डोरी } string, cord, thread, rope, line,

डोरा—हि. तागा, धागा ; thread.

डोरिया—हि० धारी दार, मलमल; striped muslin.

डोल—हि. पानी भरने का पात्र ; a bucket for drawing water. (फूल—=ठाकुरों का पालना=a swing for Thakurs) (—ची=छोटा डोल a small bucket).

डोलना—हि. (दोलन, सं०) हिलना, झूलना, फिरना, भटकना ; to move, to shake, to roam.

डोला—हि. एक प्रकार की पालकी ; a kind of sedan. (डोला देना=बल हीन होकर बलवान को बेटी ब्याह देना ; (जैसे हिन्दू राजा मुसलमान बादशाहों को डोला दिया करते थे) to give a daughter to a superior by force).

डोली—हि० छोटा डोला ; a kind of sedan, a small Palki.

डोंगा } हि. छोटी नाव ; a small boat.
डोंगी }

डौढ़ा—हि. एक और आधा ; one and half.=$1\frac{1}{2}$.

डौढ़ी } हि० आगे की चौखट, दहलीज़,
ड्योढ़ी } देहली ; door, antechamber.

डौल—हि० प्रकार, रीति, आकार ; manner, method, shape. (डौल—=शरीर=shape) (खेत की—=मेंड़, डौला=fence, enclosure).

डौला—हि० खेत की बाड़, किनार ; enclosure, fence,

डौली—हि. छोटा और पतला डौला ; a small fence.

डंक—हि. कीला ; the sting, (—मारना=कीला चभोना=to sting) (डंक कीला=डंकदार=armed with a sting).

डंका—हि० ढोल या नक्कारे आदि बजाने की लकड़ी ; a kettle-drum, a drum-stick (—बजना=नामी होना=to be famous) (—बजाना=राज करना=to reign, to exercise authority) (डंके की चोट कहना=आम लोगों पर ज़ाहिर करना=to reveal to the public).

डंकनी—हि० बुरी स्त्री, जादूगरनी ; a witch.

डंगर—हि. पशु, ढोर, मूर्ख ; cattle, an uneducated.

डंठल } हि. वे पत्तों की डाली; predicle,
डंठी } foot stalk, straw, stalk.

डंड—हि० कोहनी से ऊपर हाथ का हिस्सा, एक प्रकार की कसरत ; the arm above the elbow, a kind of exercise. (—पेल=डणपेल=one who takes the exercise) (—पेलना=कसरत करना=to take exercise).

डंडा—प्रा० (दण्ड-सं.) सोंटा, लट्ठ ; a staff, a bar, a post.

डंडी—हि० तराज़ू के पलड़े सहारने की लकड़ी, दस्ता ; the beam of a pair of scales, a handle. (—दार=तुलैया=weigher) (—मारना=कमतोलना=to give short weight).

डंडौर—हि. रेखा, लकीर, खत; a line, a stripe.

मुक़व्वी—अर. बलिष्ठ, ताक़तवर ; strengthening.

मुक़ाम—अर. स्थान, जगह; dwelling a place of resting.

मुक़ाबला—अर. विरुद्धता, कागज़ पढ़ कर मिलाना, तकरार ; opposition, comparison, contending.

मुक़ाबिल—अर. विरुद्ध, सामने; opposite.

मुक़िर—अर. इक़रार करने वाला ; confessing, confession.

मुक़ीम—अर. क़याम करने वाला ; resting, stationed.

मुकुट—सं. ताज, कलगी ; a crown, a crest. (—धारी = कृष्ण का नाम)

मुकुन्द—सं. विष्णु ; Vishnu.

मुकुर—सं. दर्पण, आईना ; a mirror, a looking-glass.

मुक्का, मुक्की—हि. घूंसा ; a blow with the first, a thumb.

मुक्त—सं. छूटा हुआ, मुक्ति पाया हुआ; Released, liberated loosned, let go.

मुक्ता—सं. मोती ; a pearl. (मुक्तावली =मोतियों की माला=a necklace of pealrs).

मुक्ति—सं. छुटकारा, गति होना, उद्धार होना, जन्ममरण से छूटना ; final beatitude, the delivery of the soul from the body and exemption from further transmigration.

मुख—सं. मुंह ; mouth, face, countenance.

मुखड़ा—हि. मुंह ; countenance.

मुख़्तार—फ़ा. गुमाश्ता, वकील ; an agent, attorney.

मुख़्तारी—हि. मुख़्तार का इख़्तियार, विकालत ; power, authority, attorneyship.

मुख़न्निस—फ़ा. हीजड़ा ; eunuch.

मुख़बिर—अर. दूत, जासूस, गोइन्दा ; a spy, the bringer of news.

मुखर—सं. कड़वी बात बोलने वाला ; the speaker of hard words.

मुखाग्र—सं. मुंह ज़बानी ; by heart.

मुख़ालिफ़—फ़ा. विरुद्ध ; contrary.

मुख़ालिफ़त—फ़ा. विरुद्धता ; opposition.

मुखिया—प्रा. } प्रधान, बड़ा, ख़ास ;
मुख्य—सं. } chief, primary, principal, head, leader.

मुगदड़ } हि. मूंगरी, जोड़ी, कसरत करने की लकड़ी ; a mallet ; a
मुगदर } club used to exercise with the manner of dumbells.

मुग़ल—अर. मुसलमानों की एक जाति; Moghul, a nation.

मुग्घम—हि. छिपा, पोशीदा, मुहमिल ; secret, & double meaning.

मुग्ध—सं. मूर्ख, बेवक़ूफ़ ; ignorant, stupid, fool, simple (मुग्धा=एक प्रकार की नायका)

मुचलका—(तुर्की) अपनी ज़मानत अपने

आप ; a bond, an agreement.
मुज़क्कर—अर० पुंलिंग ; masculine.
मुज़खरिफ़ात-अर०वाहियात; nonsense.
मुज़तरिब—अर० परेशान ; agitated.
मुज़तिर—अर० बेचैन ; restless.
मुज़दा—फ़ा० खुशखबरी ; good news.
मुजरा—फ़ा० सलाम ; respects. (—करना=सलाम करना=to pay respects) (—करना=रंडी का गाना सुनना=to hear singing) (—लेना=अपना रुपया काट लेना=to deduct, subtract).
मुजरिम—अर० अपराधी, कुसूर वार, पापी ; criminal, sinner.
मुज़ायक़ा—अर० वक्त, नतीजा ; moment, consequence.
मुज़ाहिम—अर० रोकनेवाला; preventer.
मुज़रा—अर० क्रियासंबन्धी; the aorist (in Grammar).
मुज़िर—फ़ा० हानिकारक ; injurious.
मुटाई—हि० मुटापा, मोटापन; fatness, plumpness, bigness.
मुट्ठा—हि० मुट्ठीभर ; handful.
मुट्ठी—प्रा० (मुष्टि सं०) मुक्की, बुगटा ; fist, grasp, handful.
मुठभेड़—हि० सामना होना ; to meet.
मुठियां—हि० मुट्ठीभर ; a handful.
मुड़ना—हि० लौटना; झुकना, टेढ़ा होना; to be turned back, to be bent, to turn, to bend.
मुण्डासा—हि० सिर का दुपट्टा, अम्मामा; a kind of small turban.
मुण्ढ—हि० प्रधान, अगुवा, सरगना ; a chief, head, a ring-leader.
मुण्ड—सं० सिर, (मुंड़ा हुआ) shaved, bald having no hair on the head. (मुण्डा= पंजाबी भाषा में बालक को कहते हैं=a child).
मुण्डन—सं० मुड़ाना, हजामत बनवाना, (एक संस्कार जिस में बालक की पहिली बार हजामतबनती है) shaving, (the first shawing of a child) (मुण्डक मुण्डा=मुंडा हुआ सिर=shaved).
मुण्डना०हि० हजामत होना, धोकाखाना; to be shaved, cheated.
मुण्डवाना—हि० हजामत बनवाना; to cause to be shaved.
मुण्डेर } मुण्डेरी } हि० दीवार का सिर, दीवारकी मग़ज़बंदी ; the coping of the wall. (मुण्डेरा=बड़ी मुण्डेर)
मुतअल्लिक़—अर० सम्बन्धी, लगा हुआ, शामिल ; concerning, connected with, attached to.
मुतअज्जिब-अर० अचम्भित: wonderful.
मुतअल्लिक़—अर० सम्बन्ध रखता हुआ; connected with, attached to.
मुतअस्सिब—अर० पक्षपाती, कट्टर हठधर्मी ; bigoted, prejudiced.
मुतफ़र्रिक़—अर० विविध, मुख़तलिफ़ ;

separate, distinct scattered.
मुतकल्लिम—अर॰ बोलने वाला; speaker.
मुतख़ल्लिस—अर॰ नाम रक्खा गया; name, surnamed.
मुतनफ़्फ़िर—अर॰ नफ़रत करने वाला; dis-gusting.
मुतन्जनपुलाव—अर॰ एक प्रकार का भोजन; a kind of dish.
मुतफ़क्किर—अर॰ फ़िक्रमंद; contemplative, thoughtful
मुतफ़न्नी—अर॰ छली; wicked.
मुतबन्ना॰ दत्तक पुत्र, लेपालक, गोदलिया; an adopted son.
मुतमव्विल—अर॰ धनी; rich.
मुतरज्जिम—फ़ा॰ अनुवादक, तर्जुमा करने वाला; a Translator, an interpreter.
मुतलक़—अर॰ समस्त, बिलकुल, सब; all to gether, not in the least, at all, wholly.
मुतलाशी—अर॰ तलाश करने वाला; inquirer, searcher.
मुतवातिर—अर॰ लगातार, बराबर; successive, successively.
मुतहम्मिल—अर॰ सन्तोषी; patient.
मुता—अर॰ गन्धर्व विवाह; taking a wife for a time.
मुताबिक़—अर॰ अनुसार; agreeable to.
मुताला—अर॰ पढ़ना; study, reading.
मुतास—हि॰ पेशाब की हाजित; disire to piss. (—लगना=पे॰ की हाजितहो॰)
मुतासा—हि॰ पेशाब करने की ख़ाहिश रखने वाला; desirous of pissing.
मुदर्रिस—अर॰ पाठक; teacher.
मुदाम—फ़ा॰ सदैव, हमेशह; always, permanent. (मुदामी=eternal)
मुदित—सं॰ प्रसन्न, ख़ुश; pleased,
मुदिर—सं॰ कामी, मेघ; lust ful, cloud.
मुवक्किल—अर॰ वकील करने वाला; one represented by a Vakil.
मुद्आ—अर॰ } इच्छा, ख़ाहिश; desire,
मुद्दा—हि॰ } wish, meaning.
मुद्आअलह—अर॰ प्रतिवादी, जिस पर नालिश होती है; defendant.
मुद्दई—फ़ा॰ वादी, दावा करने वाला; plaintiff, suitor.
मुद्दत—अर॰ अधिकसमय; a longtime, antiquity. (—गुज़रना=ब॰ स॰ हो॰)
मुद्रा—सं॰ मोहर, मोहर का निशान, छापा, सिक्का, तमग़ा, (रुपया) a seal, sealing, stamp print, coin (a Ruppee).
मुद्रिका—सं॰ (मुन्द्री प्रा॰) नाम खुदी अंगूठी, अंगूठी; a ring, a finger-ring.
मुद्रित—सं॰ छापा गया, छपा हुआ; printed, stamped.
मुनकिर—अर॰ इन्कार करने वाला; one who denies.
मुनक़्क़ा—अर॰ बड़ी किशमिश; a species of raisin.

मुनहनी—अर॰ दुबला ; lean, thin.
मुनाफ़ा—अर. लाभ ; profit, gain.
मुनासिब—फा. उचित, ठीक ; proper suitable, convenient.
मुनासिवत—फ़ा॰ सम्बन्ध ; relation, connection.
मुनि—सं. तपस्वी, ज्ञानी ; sage, a pious, a holy man.
मुनीब—अर. मालिक, मुरब्बी ; master, patron.
मुनीम—हि. हिसाब लिखने वाला ; a clerk. (kept bybankers)
मुन्तकिल—अर॰ दूसरे को देना, नक़ल ; tranferred. (—जायदाद=बेचना)
मुन्तज़िम—अर॰ प्रबन्धकर्त्ता ; manager.
मुन्तज़िर—अर. राह या बाट देखनेवाला waiting, looking.
मुन्द्रा, मुन्द्री—प्रा॰(मुद्रिका सं.) अंगूठी; a finger ring.
मुन्शी—अर. लेखक, मुहर्रिर; a clerk.
मुन्सरिम—अर. बड़ा बाबू; head clerk.
मुन्सिफ़—अर॰ न्यायाधीश, काज़ी ; judge, an arbitrator, just.
मुफ़रद—अर. अकेला ; alone, single.
मुफ़लिस—अर. निर्धन, कंगाल, बेज़र ; poor, wretched.
मुफ़सिद—अर. फ़सादी ; seditious person, indigent.
मुफ़स्सल—अर॰ शहर के आसपास; the country in opposition to the town.
मुफ़ीद—फ़ा॰ लाभदायक, फ़ायदे मन्द ; useful, profitable, beneficial.
मुफ़्त—फ़ा॰ विना मूल्य, सेंत, बेदाम ; for nothing, free of cost.
मुबलिग—अर. पहुंचने की जगह, मुकाम, रुपये; place, sums of money.
मुबारिक—फ़ा. शुभ हो, लहना हो; welcome, blessed, fortunate, happy, congratulation. (—बाद =धन्यवाद=congratulation) (मुबारिकाबाबद=मुबारिक हो.=be it fortunate ! hail )
मुबालिग़ा—फ़ा॰ बात बढ़ा कर कहना, वर्णन करना ; exaggeration.
मुबाहसा—फ़ा॰ बहस, चर्चा ; वादानुवाद, तक़रीर ; dispute, contest debate, discussion.
मुमकिन—फ़ा॰ सम्भव, होनहार ; possible, to be possible. (ना— =असम्भव=impossible).
मुमालिक—अर. देश ; countries. (—मग़रबी-ओ-शिमाली=पश्चिमोत्तरदेश= North,western Provinces.*N.W.P.*)
मुमताज़—अर. रौनक़दार ; illustrious.
मुमानअत—अर. मनाई ; prohibition.
मुमुक्षु—सं. मुक्तिचाहने वाला ; who is trying for his salvation.
मुर—सं. एक राक्षस का नाम ; name of Rakshas (demon).
मुरई—(पूर्वी बाषा) एक जाति, मूली ;

a radish, a cost.

मुरकी—हि॰ कान का एक गहना ; an ornament worn in the ear.

मुरक्कब—फा॰ मिश्र, मिला हुआ ; compounded, mixed.

मुरचंग | (दूवरानी) मुंहसे बजाने का एक
मरचंग | बाजा ; a jew's-harp.

मुरझाना—प्रा॰ (मूर्च्छन सं॰) कुम्हलाना; to wither, to fade.

मुरत्तब—अर॰ तरतीब दिया हुआ ; arranged, prepared.

मुरमुरा—हि॰ भुने चावल; parched rice.

मुरदा—फ़ा॰ मृतक, निर्जीव ; dead, dead body. (—र=हराम=polluted)

मुरब्बा—हि॰ खांड में पगा हुआ फल ; preserved, confection jam.

मुरब्बा—अर॰ समकोण, समबाहु, चतुर्भुज, चौखूंटा ; suqare, four sided.

मुरब्बी—फ़ा॰ बड़ा, तनलगू, सरपरस्त ; parents, guardian, patron.

मुरली—सं॰ वंशी, बांसुरी ; a flute, a pipe. (—वाला=श्रीकृष्ण).

मुरलीधर—सं॰ श्रीकृष्ण जी का नाम ; name of Krishna.

मुरव्वत—अर॰ दया, शीलता ; politeness, kindness.

मुरव्विज—अर॰ रिवाज पाया हुआ ; current, usual.

मुरस्सा—अर॰ जड़ाऊ; set or studed with jewels.

मुराद—अर॰ आशा, मिन्नत, मकसद ; desire, intention, wish purport.

मुराफ़ा— फ़ा॰ फ़िरयादरसी, फ़र्याद, काम ; appeal, action.

मुरारि—सं॰ श्रीकृष्णजी का नाम; name of Krishna. (मुर=दैत्य+अरि=शत्रु)

मुरासिला—अर॰ चिट्ठी पत्री ; letter correspondence.

मुरीद—अर॰ चेला, पैरो ; disciple, a follower, a scholar.

मुर्ग—अर॰ कुक्कुट, पक्षी ; cock, fowl, bird. (—बाज़=मुर्ग लड़ानेवाला)

मुर्गी— अर॰ कुक्कुटी ; a hen.

मुर्दा—फ़ा॰ मरा हुआ ; dead.

मुर्दार—फ़ा॰ हराम, नापाक, मरीलाश, सूखी डाली ; polluted, impure, dried or dead.

मुलज़िम—अर॰ दोषी ; convicted.

मुलतवी—फ़ा॰ ठहराव, रुकाव ; postponed, delayed.

मुलतानी—हि॰ मुलतान की मिट्टी; the earth of Multan.

मुलम्मा—हि॰ झोल, गिलटी ; plated, covered with gold or silver, gilt.

मुलाक़ात—फ़ा॰ भेंट, मिलाप, रब्त ; a meeting, interview, visit.

मुलाक़ाती — फ़ा॰ जानकार ; an acquaintance, friend.

मुलाज़िम—अर॰ दास, नौकर; servant, attendant. (मुलाज़िमत=नौकरी)

मुलायम—अर. कोमल, नर्म, नाज़ुक ; soft, gentle, mild, tender.

मुलाहिज़ा—फा॰ अवलोकन, देखना, मुआयना ; looking at, perused, view. (–क॰ =देखना=to inspect)

मुल्क—फा॰ देश ; country.

मुल्ला—अर॰ पाठक ; School master.

मुश्क—फा. कस्तूरी ; musk.

मुश्किल — अर॰ कठिन, सख़्त ; difficult, intricate, hard. painful.

मुश्की—अर. काला रंग ; dark bay.

मुशर्रह—अर. शहरवार ; explained.

मुशफ़िक़—अर॰ दयालु ; kind, dear.

मुशाहरा, मशाहरा—अर॰मासिक वेतन; monthly salary.

मुश्कें बांधना | मुश्कें कसना } हि. हाथ पीठ पर बांधना ; pinion the hand behind the back.

मुश्त—फा॰ मुट्ठी ; fist.

मुश्तरी—अर. मंगल ; the planet jupiter. (मुश्तरी=खरीदार; अंगूठी)

मुश्तहर—अर॰ प्रकाशित ; proclaimed, advertised.

मुश्तबा—अर॰ संदेह से भरा हुआ ; doubtful, equivocal.

मुश्ताक़—अर. प्रेमी, ख़ाहिशमन्द ; full of desire, longing, desirous.

मुष्क—सं. कस्तूरी, अण्डकोश, मोटा, फोता, खुसिया; musk; the testicle.

मुष्टि—सं. मुट्ठी, मुक्की ; the fiist, the closed hand.(—प्रहार=लड़ाई)

मुसकान | मुसकाना } हि. मुसकराना, तवस्सुम ; a smile, a grin.

मुसन्निफ़—अर॰ कर्ता ; author.

मुसम्मा | मुसम्मी } अर. नाम किया गया, नाम लिया गया ; named, denominated, entitled. (इस्म=नाम=name) (इस्मवा मुसम्मा=जैसा नाम वैसा काम=appropriate name)

मुसम्मात—अर. स्त्री, नाम की गई, नाम लीगई ; a title prefixed to the names of women.

मुसलमान—अर. मुहम्मद साहब पैगम्बर के मत पर विश्वास करने वाला ; a Mahomedon.

मुसलमानी—हि॰ सुन्नत की रस्म, खतना; मुसलमान औरत; circumcision, Musalman woman.

मुसल्लह—अर॰ हथियारबन्द ; armed for war. (—हो॰=to arm.

मुसल्ला-अर.नमाज़ की गद्दी; a carpet to pray on.

मुसल्लम—अर॰ तमाम; entire, whole.

मुसलसल — अर॰ सिलसिलेवार ; successive, linked, chained.

मुसहिल—अर॰ रेचन, जुलाब; purgative medicine, a purgative.

मुसफ़्फ़ी—अर. साफ़ करनेवाली चीज़; purifying, refining.

मुसवत-अर.जमाकानिशान+धन;plag.

मुसब्बिब-उल्-असबाब—अर. ईश्वर ; God. (मुसब्बिब = the first cause)
मुसव्विर—अर. तसवीर खेंचने वाला ; painter. (मुसव्विरी=painting)
मुसाफ़ा—फ़ा॰ हाथ मिलाना ; shaking hands. (—क.=हाथसे हाथमिलाना)
मुसाफ़िर—फ़ा. पथिक, राहगीर ; a traveller, passenger, stranger.
मुसाफ़िरख़ाना—फ़ा. सराय ; inn.
मुसावात, मसावात—अर॰ समान; equation. (मुसावी=बराबर=equal)
मुसाहिब—अर. मित्र ; friend, companion aidedecamp.
मुसीबत—अर. खोटे दिन; misfortune.
मुस्तक़िल—अर. पक्का ; fixed, firm.
मुस्तहक़—अर. हक़दार ; rightful.
मुस्ताजिर—फ़ा. मांगा हुआ, आयतन, किराये पर लेने वाला; a renter, a tenant, farmer.
मुस्तामिल—अर. काम में लाया हुआ ; used, applied.
मुस्तैद—फ़ा. प्रस्तुत, तय्यार, तैयार ; prepared, ready, fit.
मुस्तौफ़ी—अर॰ इस्तीफ़ा देने वाला ; one who resigns a post.
मुहताज—फ़ा॰ कंगाल, भूका; an indigent, needy, necessitous a mendicant. (मुहताजी=poverty)
मुहर—अर. छाप, सोनें का सिक्का; seal, a gold coin, gold mohar.
मुहर्रम—अर. मुसलमानी पहिला महीना, सोगका दिन; the first month, held sacred in honor of Husain.
मुहर्रिर—अर. लेखक, मुंशी ; clerk, writer. (मुहर्रिरी=clerkship)
मुहरी—हि॰ अंगर्खे की बांह का सिरा ; the cuff of the sleeve.
मुहल्ला—फ़ा॰ टोला, गली, कूचा ; a quarter, street.
मुहब्बत—अर. प्यार; love, affection,
मुहाना—हि. दहाना, नदी का मुंह ; the mouth of a river.
मुहाफ़िज़—अर. रक्षक; guard, keeper.
मुहार—अर. ऊंट की नाक की रस्सी ; nose-string of a camel.
मुहाल—अर. असम्भव, नामुमकिन ; impossible, absurd.
मुहासरा—अर. घेरा ; a blockade. (—क॰=घेरना=to besiege).
मुहासा—हि. मुंह के ऊपर का दाना ; a pimple.
मुहावरा—अर. लोकोपचार ; idiom.
मुहीम—हि॰ बड़ा काम ; important.
मुहूर्त—सं॰ समय का भाग ; a division of time, 48 minutes.
मुहैया—अर. प्रस्तुत, एकत्र, मौजूद ; prepared, ready.
मूआ—हि. मृतक, मुर्दा; dead, lifeless.
मूंकना—प्रा. (रामायण का शब्द) छोड़ना (जीवनघासदमानन मूकी) to leave.

मूंग—प्रा. (मुग्द सं॰) एक नाज; a kind of pulse.

मूंगरी—हि. थपकी, कूटने की चीज़; a mallet. (मूंगरा=मोटा, मज़बूत)

मूंगा—हि.नवरत्नों में एक रत्न; coral.

मूंछ—हि. होंट पर के बाल; whiskers.

मूंज—हि॰ एक घास जिसकी रस्सी बनती है; a grass of which ropes are made.

मूंड, मूंड़—प्रा. (मुण्ड सं.) सिर, सर; the head, the forehead.

मूंडन—प्रा॰ पहिली बार बाल मुंडने की रस्म; first shaving of a child.

मूंडना—हि. हजामत बनाना, चेला बनाना; to shave; to convert or make a disciple. (मूंडलेना=चेला बनाना=to make a disciple) (मुंड जाना=हानिउठाना=to be cheated) मूंडलिया=धोखादिया=cheated)

मूंढा|मूढ़ा) हि॰ विना पीठ की कुर्सी, तिपाई; a stool, a log of wood.

मूंदना—हि. बन्द करना; to shut, to cover, to close.

मूक—सं. गूंगा; dumb.

मूकी—हि.मुट्ठी; a blow of the fist.

मूजिद—अर. कर्त्ता; author.

मूठ—हि॰ दस्ता, बेंटा, कब्ज़ा; handle. (—मारना=बखेरना, जादू करना=to spill, charming).

मूड़—हि॰ सिर; head.

मूढ़—सं॰ मूर्ख, अज्ञानी; foolish, stupid, ignorant.

मूत—प्रा॰ (मूत्र सं॰) पेशाब, लघुशंका; urine, piss.

मूतना—हि॰ लघुशंका करना; to piss.

मूर—(पूर्वी) (मूल सं.) जड़, root.

मूरख—प्रा. (मूर्ख सं.) अनाड़ी, बेवकूफ़, कुपढ़; ignorant, foolish, stupid.

मूरत—प्रा॰ (मूर्त्ति सं.) बनी हुई सूरत, प्रतिमा, पुतली; statue, image, a picture.

मूर्ख—सं॰ बेवकूफ़, अनाड़ी; ignorant, foolish, stupid.

मूर्छा—सं.गश, बेहोशी, अचेत; fainting, loss of sense.

मूर्च्छित—सं. बेसुध, मोहित; fainting, fainted, insensible.

मूर्त्ति—सं.मूरत, सूरत, प्रतिमा; figure, form, shape or image.

मूर्द्धन्य—सं. मूर्द्धनी, शिर सम्बन्धी; (तालू को जीभ लगाने से जो अक्षर बोले जाते हैं वह मूर्द्धन्य कहलाते हैं जैसे—ष) belonging to head, uttering from head.

मूर्द्धा—सं. शिर, मस्तक; the head.

मूल—सं. जड़, असल, उन्नीसवां नक्षत्र; origin, root, name of the nineteenth. lunar mansion. (—धन=असिल पूंजी=(principal or capital sum of money).

मूली—हि. एक पौदे की जड़, तुर्ब ; a radish. (गाजर-हो॰=तुच्छ हो॰)

मूल्य—सं. मोल, कीमत, दाम ; price.

मूंश—फ़ा॰चूहा, मूसा; a rat, a mouse.

मूषिका—सं. चुहिया, मूसी ; a small rat, a mouse.

मूसल—हि॰ चावल आदि नाज कूटने का सोंटा ; a wooden pestle.

मूसला—हि. किवाड़ों की रोक लगाने की लकड़ी ; a taproot, the fusiform. (-धार=भारी मेंह =heavy rain). (—देना=किवाड़रोक देना)

मूसली—हि. छोटा मूसल, एक दवाई ; a small pestle, a medicine.

मूसा-प्रा. (मूषक सं॰) चूहा ; a mouse, rat. (मूसी =चूही=mouse),

मृग— सं॰ हिरण, कुरंग ; a deer, antelope. (—तृष्णा=भ्रम=deserts appearing at a distance like water) (—नैनी =सुन्दर नेत्र वाली=deer-eyed) (-छाला=हिरन की खाल = the skin of a antelope ) (मृगाङ्ग= मृगनाभी, कस्तूरी=musk).

मृगया—सं. शिकार, अहेर ; chase, hunting.

मृगराज—सं. सिंह, शेर ; a lion.

मृगशिर—सं. पांचवां नक्षत्र ; the fifth lunar mansion.

मृण—सं. मट्टी ; earth. (—मयपात्र= मट्टी का बर्तन=earthen vessel).

मृणाल—सं. कंवलनाल, कंवल की जड़; the branch or root of a lotus.

मृत—सं. मरा हुआ, मुर्दार ; dead, *S. M.* death, expired.

मृतक—सं. मुर्दा, लोथ, शव ; a dead body, a corpse.

मृतिका—सं. मिट्टी, खाक ; earth. clay, soil.

मृत्यु—सं॰ मौत, मरण, वफ़ात, मीच ; death, dying.

मृत्युञ्जय — सं॰ शिव, महादेव ; the conqueror of death, the name of Shiva.

मृत्युनाशक—सं॰ अमृत, पारा, धातु का रस ; quick-silver, nectar...

मृदङ्ग—सं॰ ढोलक, तबला ; a tabour, a small drum, a double drum.

मृदु—सं. कोमल, नरम; gentle, mild.

में—हि॰ बीच, अंदर, दरम्यान ; in, among, between, within.

मेंगन—हि. बकरी का मैला; the dung of goats.

मेंड } मेड़ } हि. बांध, आड़, डौल; a bank, a border.

मेंडक } मेंड़क } प्रा. (मण्डूक सं॰ ) दादुर ; a frog. (मेंडकी को जुकाम होना =घमंड होना=to be proud).

मेंढा, मेढ़ा—हि. मेंढा, एक पशु ; ram

मेंह,मेह-प्रा.(मेघ सं.) वर्षा,झड़ी; rain (-बर्षना=वर्षाहोना=to rain, raining.
मेंहदी—हि. महावर, हिना ; मुहर्रम की एक रस्म ; a plant or leaves, a night custom in Muharram.
मेख़—फ़ा. खूंटी, खूंटा, कील ; a nail, a peg, a wedge.
मेख—प्रा॰ मेंढा, पहिली राशि ; a ram, the sign of ariers.
मेघ—स॰ मेंह, बादल, घन ; rain. a cloud. (—माला=घन घोरघटा)
मेज़—फ़ा. खाना खाने या लिखने की बड़ी चौकी ; a table.
मेज़बान—फ़ा॰ मेहमानदार; a host.
मेट—अंग. कुलियों का सर्दार ; a chief of labourers, mate.
मेटना—हि॰मिटाना, उड़ाना, नष्टकरना; to blot out, wipe out, to erase, to efface, to cancel
मेथी—हि. एक प्रकार का साग ; the plant fenugreek.
मेद—हि. गूदा, चर्बी, एक बीमारी ; a deps, fat, a sickness.
मेदिनी—सं. धर्ती, ज़मीन; the earth.
मेध—सं. यज्ञ, बलिदान ; sacrifice, offering. (मेधा=बुद्धि=intellect) (मेधावी=पंडित=learned)
मेम—अंग. स्त्री, औरत ; a lady.
मेमना—हि. बकरी का बच्चा ; a kid.
मेमार—.अर॰ राज ; a mason.
मेमोरियल—अंग. अर्ज़दाश्त, अर्ज़ी, याददाश्त ; memorial.
मेम्बर—अंग. सभासद, अहलेमजलिस ; member.
मेरठ—प्रा. (मेराष्टक सं.) एक शहर का नाम ; Meerut.
मेरा, मेरी—हि॰अपना (first person) my, mine.
मेरु—सं. सुमेरुपर्वत ; name of the mountain.
मेला—सं. हजूम, भीड़; a fair, a crowd. (—ठेला=भीड़भाड़=a crowd).
मेवा—फ़ा. फल ; fruits.
मेवाती / मेव / मेवड़ा — हि. मेवात देश का रहने वाला; a tribe inhabiting the province of Mewat.
मेष—सं॰ मेंढा, पहिली राशि ; a ram, the sign aries.
मेहतर-फ़ा.सरदार,राजा;a superintendent. chief, Raja.
मेहतर—हि. भंगी, ; a sweeper. (मेहतरानी = भंगन =a wife of sweeper).
मेहनत—.फ़ा.परिश्रम, कोशिश; labour. (मेहनताना=मज़दूरी=hire, wages)
मेहना-हि॰ताना; a taunt, V. to taunt. (ताना—=बोली ठोली=a taunt).
मेहमान—अर. पाहुना ; a guest
मेहरबान—फ़ा. दयालु ; kind.
मेहरारू—हि. वहू, जोरू ; wife.

मैं—हि॰ मैं, आप (pronoun) myself.

मँहगा } हि. अकरा, गरां; dear, high-
मँहगी } priced, expensive.

मै-फ़ा॰ मदिरा, शराब ; wine. (—नोशी = मदिरा पान ; drinking wine).

मैका—(माका) हि॰ माका घर, पीहर ; mother's family,

मैथुन—सं॰ रति, सङ्गम, हमआगोशी ; venery, coition, copulation. union, marriage.

मैदा—हि॰ गेहूं का महीन आटा; flour.

मैदान—अर॰ ख़ाली पड़ी ज़मीन, बर्री-ज़मीन ; plain. (—जंग = लड़ाई का मैदान ; battle field)

मैना—हि॰ एक पखेरू का नाम; a bird,

मैया—प्रा॰ (माता सं.) मा, महतारी ; mother. (—मरना = सस्त होना)

मैल—प्रा.(मल सं.) गाध, झाग,ख़राब; dirt, filth, rust, scum.

मैला—हि॰ गदला, गंदा, ख़राब; dirty, nasty, foul defiled.

मोंढा—हि.कंधा, शाना; the shoulder.

मो, मोको—हि. मुझे, me, to me.

मोक्ष—सं॰ मुक्ति, निजात, छुटकारा ; salvation ; release ; freedom, final and eternal happiness, the exemption of the soul from further transmigration.

मोखा } हि॰धुंवाला;छिद्र,सूराख़; a small
मोघा } hole in a wall, an air hole.

मोगरी } हि. मुकद्दड़, छतकूटने की थप
मुंगरी } की ; mallet for beating earth, a rammer, dumbles.

मोच—प्रा॰ लचक, कचक, मचक, strain, twist, sprain.

मोचना—हि. बाल नोचने का औज़ार ; pincers, tweezers.

मोचना—प्रा॰ (मोचन सं॰) त्यागना, छोड़ना ; to let go, to set free, to shed, to put off.

मोची—हि॰जूते बनाने वाला, ज़ीनसाज़; a shoemaker, saddler.

मोटा } हि. स्थूल, पुष्ट, भारी, बड़ पे-
मोटड़ा } टू, गाढ़ा ; fat plump, corpulent, thick. (—झोटा = सादा simple) (मोटिया = मज़दूर = labourer).

मोठ,मोट-हि.एकनाज; a kind of grain.

मोड़—हि. घुमाव, फेर, ऐंठ ; a turn, twist, convolution.

मोड़ना—हि॰ घुमाना, फेरना; to twist. turn, bend, screw, to return.

मोतिया—हि. एक फूल का नाम ; a flower. (jasmine)

मोतियाबिन्द—हि. आंख की बीमारी जो अंधा कर देती है; a kind of blindness. (gutaserena)

मोती— प्रा. (मौक्तिक सं.) एक रत्न, जो समुद्र की सीपी में पैदा होता है ; a pearl. ( —की सी आब=

चमक=light) (—की भी आब उतरना=बेइज्जत होना= to be disgraced) (मानो मोती कूट २ भरे हैं=चमकीली आंखें=sweet eyes). (बातों में मोती पिरोना=मीठी २ बातें करना = talking mildly) (मोतीचूर=एक मिठाई का नाम= a sweetmeat).

मोथरा-हि. घोड़े का एकरोग;h. disease

मोथा—हि॰ एक घास ; a grass.

मोद—सं. आनन्द, खुशी ; joy, happiness, pleasure, delight.

मोदक—सं॰ आनन्दी मनुष्य, लड्डू ; delighting, rejoicing, a sort of sweetmeat. (मन——मनके लड्डू =nominal sweetmeat).

मोदी—सं॰ दूकानदार, महाजन; a shop keeper, a grain merchant.

मोधू— हि॰ बेवकूफ़, मूर्ख ; artless, simple, foolish.

मोम—हि. मधुमाख की मक्खियोंका मैला; wax. (—करना=मुलायम क.)

मोमियाई—हि॰ एक दवाई; a medicine.

मोर—हि. पक्षि का नाम; a peacock. (—मुकुट=मोर के परों का मुकुट=a crown or crest) (जंगलमें मोर नाचा किसने देखा=परदेश में यश किया किसने जाना)

मोर, मोरा, मोरी—(पूर्वी भाषा) मेरा; my, mine.

मोरचा—हि॰ जंग; rust. (लड़ाई का— =तोप छोड़नेकी जगह=a battery)

मोरछल—हि. चौंरी; a fan for driving away flies.

मोरनी—हि॰ मोर की स्त्री ; pea-hen.

मोरी—हि॰ नाली, पनाली ; a pipe, drain, a subterraneous passage for water.

मोल—भा॰ (मूल्य सं॰) कीमत, दाम ; purchase, price, value, (—लेना =खरीदना = to purchase).

मोह—सं॰ स्नेह, प्रेम, मूर्छा, भ्रम, जादू ; love, kindness, loss of sense.

मोहतमिम—फ़ा॰ प्रबन्धक ; manager.

मोहन—सं. श्रीकृष्ण का नाम, मोहनेवाला ; name of Krishna, Tempter. (—भोग=हलुवा=a sweetmeat) (—माला=सोने मूंगे की माला=a necklace).

मोहना—हि॰ लुभाना, मनहरना, प्रसन्न करना ; to fascinate, enchant.

मोहनी—हि. लुभाना; fascination, a charm. (—मंत्र=जादू=charm)

मोहरा—हि॰ घोटनेका औज़ार; an instrument used for polishing.

मोहलत—फ़ा॰ समयदेना; to allow-time.

मोहि—हि. (पूर्वीभाषा) मुझको; to me.

मौ—हि. शहद मधु ; honey,

मौका—अर॰ ठीक, मारके की जगह ; proper, fit, a place.

मौक़ूफ़—अर॰ बन्द, छुड़ाना; deferred, delayed, stopped. (—होना = बरख़ास्त होना = to be discharged. (—क. = बन्द क. to cease). (—क. = बरख़ास्त क. = to discharge).

मौज—फ़ा॰ लहर, तरंग ; a wave ; whim, caprice. (मारना = चैन क॰)

मौज़ा, मौज़अ—अर॰ गांव; a village.

मौजूद—फ़ा॰ हाज़िर ; present.

मौड़—हि॰ विवाह समय का मुकुट ; a kind of crown or hat worn by the bride groom in marriage.

मौड़ी—हि॰ दुलहन की मौड़ ; the upper part of a bride's head-dress, a paper crown.

मौत—प्रा॰ मृत्यु ; death.

मौन—सं॰ चुप, चवाक; silence, quiet.

मौनी—सं॰ चुप रहने वाले मुनि; silent, taciturn.

मौम, मोम—फ़ा॰मक्खियों का गू ; wax. (मौमदिल = नरम दिल = mild hearted). (—क. = मुलायम क॰)

मौमिन—अर॰ इमानदार, जुलाहा ; faithful ; weaver.

मौर } हि॰ आमकी मंजरी; the blossom
मौल } of a tree.

मौरूसी—फ़ा॰ पीढ़ी दर पीढ़ी, नसलन-बाद नसलन, पुश्तैनी ; hereditary, ancestral. (—जायदाद = बड़ोंकी जा.)

मौलवी—अर॰ मुसलमानी धर्म्म के जानने वाला, मियां जी ; a learned Musalman of religion, a teacher.

मौलसरी—हि॰ एक सुगन्धितफूल का पेड़ ; name of a tree or flower.

मौली—हि॰ लाल रंगा हुआ सूत ; the red thread or string generally used in marriage or in festival.

मौसम—अर॰ ऋतु, समय, वक्त; season, spring. (—बहार = बसन्तऋतु=

मौसा—हि॰माकी बहन का पति, ख़ालू ; an uncle, mother's sister's husband.

मौसी } हि॰ मा जैसी, मा की बहन,
मावसी } ख़ाला ; an aunt, mother's
मासी } sister.

मौसूफ़—अर॰ उपरोक्त, जिस की तारीफ़ हो चुकी है; described, praised.

मौसेरीबहिन—हि॰ मा की बहिन की बेटी ; daughter of a mother's sister

मौसेरा भाई—हि॰माकी बहिन का बेटा; son of a mother's sister.

मौहट } हि॰ जाड़े के मौसम का मेंह ;
महावट } the rain which falls in the month of Magh, rain of winter.

मंगता—हि॰ भिखमंगा, भिखारी ; a beggar.

मंगनी—हि॰ सगाई, निसबत, उधार ; betrothing, a loan.

मंगवाना—हि॰ तलब क.; to send for.

मंगसिर—प्रा॰ (मार्गशिर सं॰) अगहन,

the ninth lunar month.
मंगाना—हि॰ मंगवाना ; to send for.
मंजना—हि. (मज्जन सं॰) उजला होना साफ़ होना ; to be polished, to be cleaned. (मंजवाना=साफ़करा-ना=to cause to be cleaned).
मंज़िल—अर. एक दिन की यात्रा, मकान का दरजा ; a day's journey ; stage, story.
मंजीरा—प्रा. (मञ्जीरा सं॰) छोटीझांझ, एक बाजे का नाम ; a musical instrument.
मंजूर—फ़ा. स्वीकार, क़बूल; approved of, acceptable.
मंजन—हि॰ दांतों की दवा ; tooth powder, dentifrice.
मंडलाना—हि॰ आस पास घूमना, चारों तरफ़ घूमना ; to make a circuit.
मंडवा—हि॰ एक नाज ; a grain.
मंडा—हि.फुलका, रोटी; a very small and soft bread.
मंडी—हि॰ बाज़ार, पैंठ ; a market.
मंढना—हि॰ ढांपना, बन्द करना ; to cover. (with leather or cloth)
मंतिक़—अर.न्यायशास्त्र, दलील; logic.
मंद—हि॰ सस्त, मुलायम ; gentle, mild. (–हो॰=कम हो.=to be faded
मंदा—हि.सस्ता ; cheap.
मंदिर—प्रा. (मन्दिर सं॰) मकान, देवालय ; building, temple.
मंदील—फ़ा. मुंड़ासा, शमला ; a high turban, a kind of hat.
मंशा—अर.अभिप्राय,अर्थ; drift, tenor.
मंसूख़—फ़ा॰मिटा हुआ, रद्द, तोड़ागया; cancelled, broken.
मंसूबा—फ़ा. इच्छा, इरादा ; design, project, scheme, plan,
म्लेच्छ—सं. नीच जाति, ग़ैर क़ौम, (सताने वाली) an unclean race, foreigner.

# य

यक—फ़ा.एक; one, an. (—दिल=एक मन=of one mind) (—रंग=एक सा=of one colour) (—ज़ुबान =एक बात=of one voice) (—क़लम=सब को एक बारगी= all, at once, all, total).
यकता—फ़ा॰ अद्वितीय, अकेला, तनहा ; single, incomparable.
यकबार, यकबारा, यकबारगी—फ़ा॰ तुरंत, एक दफ़ा ; immediately.
यकमुश्त—फ़ा. एक मूठ ; all at once, prompt payment, a handful.
यकलख़्त—फ़ा॰एकाएक,मान;suddenly, all at once.
यकशंबा—फ़ा. आदित्यवार ; Sunday.
यकलौता—हि॰एकही बालक; a single child. (—बेटा=एकही बेटा)
यकसा—फ़ा एकरस, एकसा, चौरस ;

equal, level, alike.

यकायक—फ़ा॰ एक बारगी; all at once.

यक़ीन—अर. निश्चय, विश्वास, भरोसा; true, certain, certainly.

यक्ष—सं॰ गुह्यक देवता, कुवेरके नौकर; demigod; servants of Kuwer.

यक्का / इक्का—हिं॰ अकेला, एक घोड़े की गाड़ी; लासानी; single, one horse vehicle, unequalled.

यख़नी—फ़ा॰ पके हुए मांस का पानी; gravy, sauce, stew.

यगाना—फ़ा॰ अपना, नातेदार, रिश्तेदार; kindred, (यगानगत=अपनायत=kinship).

यजमान—सं. यज्ञ करने वाला; an employer of priests to perform religious customs.

यजुर्वेद—सं. दूसरा वेद; the second of the four Vedas.

यज्ञ—सं॰ वलिदान, पूजा, होम; a sacrifice, a ceremony in which oblations are presented.

यज्ञोपवीत—सं॰ एक संस्कार, जनेऊ; a ceremony, sacred thread or cord.

यतन—प्रा. / यत्न—सं. उपाय, तदबीर; making effort or exertion.

यतीम—फ़ा॰ अनाथ; an orphan. (—ख़ाना=अनाथालय=orphanage).

यथा—सं. जैसे; as, according to. (यथाशक्ति = जितना हो सके = as much as possible) (यथोचित= जैसा चाहिये=as ought to be) (यथायोग्य=जैसा चाहिये= properly) (यथार्थ=ठीक=proper, true).

यद्पि—प्रा. (यद्यपि सं॰) जो भी, जो; although.

यदा—सं॰ जब; when.

यदि—सं. जो, अगर; if.

यदु—सं. एक राजा का नाम; the name of a king. (—वन्शी= चन्द्र वन्शी=lunar dynasty)

यद्यपि—सं॰ जो भी, जो; if, even.

यद्दा—सं. जो भी; although.

यन्त्र—सं॰ कल, औज़ार, अपने इष्टदेवता का चक्र,टोटका; a machine, any implement, or apparatus, enchanting by figures.

यबूसत—अर॰ सूखापन,ख़ुश्की; dryness.

यम—सं॰ धर्म्मराज; judge of departed soul.

यरक़ां—अर॰ कमलवाव की बीमारी; the yellow jaundice.

यवन—सं. यूनान के रहने वाले; the inhabitants of Greek.

(यवनासर = सिकंदर बादशाह = Alexander the king of Greece).

यश—सं. कीर्ति, नामवरी; शोहरत; celebrity, reputation, glory.

यशोदा—सं॰ जसोधा शब्द देखो; see the word Jasodha.

यह—हि॰ इस ; this he, she, it, the.
यही—हि॰ इसी, योही ; the, very, same. (-आदमी, the very same man)
यहां—हि॰ इस जगह ; here, hither. (—से=इस जगह से=hence) (—तक=इस जगह तक=up to this, as far as this, thitherto.
यहीं—हि॰ इसी; this, very, exactly, here, very same place.
या—फ़ा॰ वा, हे; or, either, oh! (—खुदा=हे ईश्वर=o God !)
याक़ूत—फ़ा॰ एक मणि, जवाहर ; a ruby, a precious stone. (याक़ूती =एक दवा का नाम=a medicine)
याचक—सं॰ मांगने वाला ; beggar, one who asks or solicits.
याचना—सं॰ मांगना, भीख ; asking, begging.
यात्रा—सं॰ तीर्थ को जाना, सफ़र ; journey, pilgrimage.
यात्री—सं॰ तीर्थ करने वाला, मुसाफ़िर; pilgrim, traveller.
याद-फ़ा॰ कंठ,सुध; memory, recollection. (—दाश्त= लिखी हुई बात =a memorandom) (—गार= निशानी=a memorial) (—य बखैर=किसी मित्र का नाम लेते समय कहा करते हैं =an expression used when mentioning an absent friend) (—फ़रामोश=खेल का नाम=name of a game) (—दिलाना=याद कराना=to remind) (—गारी=याद=remembrance) (—क:= ध्यान में आना=to recollection) (—रखना=ध्यान में रखना=to bear in mind).
यादव—सं॰ यदुवंशी, श्री कृष्णजी ; descendants from the family of Yadui Krishna.
यानी—फ़ा॰ अर्थात्; very, namely, to wit, viz.
याफ़्त—फ़ा॰ आमदनी; earnings, income. (—नी=पानेलायक़= able to have).
याबू—फ़ा॰ टट्टू ; a pony.
यामिनी—सं॰ रात्रि; night.
यावनी—सं॰ यवनभाषा; the language or dialect of Yawan people.
यार—फ़ा॰ मित्र, साथी, दोस्त ; friend, lover, a paramour, companion. (—बाश= आनन्दीमित्र=sensual voluptuons) (—ए-ग़ार=सच्चामित्र=a sincere friend) (—ए-वफ़ादार=सच्चामित्र=a faithful friend).
याराना—फ़ा॰ मित्रवत्; like a friend.
यारी—हि॰ मित्रता; friendship, love.
यावत्—सं॰ जब तक ; as much as, as many as, unto, until) यावज्जीवन= जीवनभर=inlife).

याहि } हि .(गांव की बोली) इसको,
याही } इसे.; this, to this.

यास—स्त्र. निराशा, डर ; despair, fear, terror.

युक्त—सं. मिला हुआ ; joined, combined, united. (संयुक्त = साथलगा हुआ=containing).

युक्ति—सं• मिलना, योग्यता, चतुराई ; union, fitness, art, skill, policy.

युग—सं. जोड़ा, समय; a pair, an age of the world.सतयुग=१७२८००० yrs) (त्रेतायुग=१२९६०००) (द्वापरयुग=८६४०००) (कलियुग=४३२०००)

युगल—सं.(जुगल प्रा.) जोड़ा; a pair, a brace, a couple.

युग्म—सं.जोड़ा, दो; a pair, a couple.

युत्—सं. मिला हुआ; joined, combined. (जैसे श्रीयुत् =लक्ष्मीवान्).

युद्ध—सं. लड़ाई, संग्राम, जंग ; war, battle, contest, conflict. (मल्ल युद्ध=कुश्ती=wrestling).

युधिष्ठिर—सं. राजा का नाम, कुन्ती का पुत्र, पाण्डु का बड़ा बेटा ; name of Raja, son of Kunti, elder son of Pandu).

युवती—सं. जवान स्त्री, (सोलह वर्ष से तीस वर्षकी अवस्था तक) a young woman. (from 16 to 30 years of age).

युवराज—सं• वली अहद ; a young prince, the heir.

युवा—सं. जवान, (सोलह वर्ष से ऊपर) a young man. (over sixteen years of age).

युस्मद्—सं. तुम ; you. युस्मदादि= तुम सब=you all).

यूं } हि. इस तरह से ; thus, in this
यों } manner. (योंही =इसी तरह से, बे फ़ायदा=for nothing)

यूथ—सं. समूह, झुंड ; a multitude of birds or beasts, a herd, a flock.

ये—हि. यह एक का बहुवचन; these.

योग—सं. मेल, समाधि, परमेश्वर में ध्यान, तपस्या; junction, joining, union, devotion, spiritual worship of God, union with the Supreme Being by means of abstract contemplation.

योगिनी—सं. ६४ योगिनी अर्थात् देवी हैं, ज्योतिष में भला बुरा जतलाने वाला योग ; a female friend or sprite, a fortunate moment.

योगी—सं. तपस्वी, सन्यासी, ध्यानी, जादूगर ; a devotee, an ascetic, a magician, a conjurer.

योग्य—सं. लायक़, चतुर, गुणी, उचित; able, fit, proper, suitable. (यथा—=जैसा उचित हो=as ought to be)

योग्यता—सं॰ लियाक़त, प्रवीणता ; fitness, suitableness, capability.

योज़न—सं॰ चार कोस ; a measure of distance equal to four kos.

योधा—ग्रा॰ वीर, जोधा, बहादुर ; a warrior, a soldier, a combatant.

योद्धा—सं॰ लड़ाका, सूरमा ; a hero, brave, powerful.

योनि—सं॰ उत्पत्ति स्थान, जाय तवल्लुद ; the vulva.

योम—अर॰ दिन, रोज़ ; a day. (योमिया = रोज़ीना = daily allowance)

यौगिक—सं॰ (व्याकरण का शब्द) दो शब्दों से बना हुआ शब्द ; compound word.

यौतक } सं॰ दहेज ; presents made
यौतुक } to a bride at her marriage by her father.

यौवन—सं॰ जवानी; youth, manhood.

# र

र—सं॰ एकाक्षर कोष में अग्नि के अर्थ हैं। fire.

रई—हि॰ मथनी, बिलोनी; a churning, staff, bran.

रईस—अर॰ बड़ा आदमी, वाशिन्दा, सरदार ; citizen, chief, inhabitant, dweller.

रक़बा—फ़ा॰ विस्तार, क्षेत्रफल, ज़मीन की माप ; area, inclosure.

रक़म—अर॰ लिखावट, तहरीर, क़िस्म रुपये की तादाद ; writing, sort the number of Rupees.

रकाब—फ़ा॰ घोड़े की काठीका पायंदाज़ a stirrup, *N.* a strirrup-holder

रकाबी—फा॰ } छोटी थाली ; a dish
रकेबी—हि॰ } a plate.

रक़ीक़—अर॰ पानी जैसा पतला ; thin fine, (as water)

रक़ीब—फ़ा॰ प्रतिपक्षी, हमसर, हरीफ़ a rival, enemy.

रक्त—सं॰ लोहू, खून, लाल; blood, red

रक्षा—सं॰ पालन, उद्धार, हिफ़ाज़त protection, guarding.

रखना—हि॰ धरना, जगाना; to keep to put, to place.

रख़ना—फ़ा॰ छेद, शिगाफ़; a fracture a hole. (—अंदाज़ हो॰ = दख़ल देना = to interfere).

रखवाला—हि॰ रखवाली करने वाला guard, cowherd.

रग—फ़ा॰ नस, नाड़ी, रेशा ; vein sinew, nerve, fibre. (—ओ॰ रेशा रगरग = vein and fibre).

रगड़—हि॰ घिसाव, मिलाव ; rubbing friction.

रगड़ना—हि॰ घिसना, मिलाना ; to rub, to scour, to grate, to fret

रगड़ा—हि॰ घिसाव, झगड़ा, आंखें

की एक दवा ; rubbing, quarrelling, collyrium.

रग़बत—अर. इच्छा ; desire, wish.

रगेदना—हि. खदेड़ना, पीछे हटाना ; to persue, to chase.

रघु—सं. रघुकुल का पहिला राजा, श्री रामचन्द्र जी का दादा पड़दादा ; the first king of Raghu family, the great grand father of Ram Chandra. (रघुनन्दन, रघुनाथ, रघुपति, रघुराज, रघुवर=श्रीरामचन्द्र =Shri Ram Chandra).

रघुवंश—सं. कवि कालीदास की बनाई हुई पुस्तक, काव्य ; the work of poet Kali das, poetical work.

रङ्ग—सं. (रंग प्रा.) वर्ण, खुशी, आनन्द; paint, colour, dancing amusement. (-भूमि=महफिल=theatre) (रंगबरङ्ग=भांति २ का रंग=various colours) (—भङ्ग=खेल बखेड़ा= spoiling of sports) (-रस=खुशी = pleasure) (—रूप = छवि= appearance).

रचना—सं. बनावट, तसनीफ़ ; work, workmanship, invention. (-क.=बनाना=to prepare).

रचाना—प्रा. करना, बनाना ; to set to work, to make, to do, to celebrate. (विवाह-=विवाहका सामानक.)

रज—सं॰ रेत, स्त्री का फूल, अभिमान ; dust, the secondary property of humanity, the quality of passion, pride.

रजनी—सं. रात, रात्रि ; night.

रजब—अर. सातवां मुसलमानी महीना; the seventh month of the Mohomadan year.

रजवाड़ा—हि. राजपूताना; a country under the control of a Raja.

रजस्टर—अंग. द़फ्तर की एक किताब; register. (रजस्टरी=हाकिमकीगवाही)

रजस्वला—सं॰ऋतुवति स्त्री ; a woman during menstruation.

रज़ा } अर. इजाज़त ; consent
रज़ामन्दी } leave. (—लेना=छुट्टी लेना)

रज़ाई—हि॰ रूईदार दोहर, लिहाफ़ ; a quilt.

रजोगुण—सं॰ मोह, क्रोध, प्यार अहंकार पैदा करने वाला गुण ; one of the three characters, which produces passion or love of sensual enjoyment.

रज़्ज़ाक़—अर.भोजन देनेवाला; Deity, Provider of food. (रिज़्क़=भोजन=food).

रज्जु—सं. रस्सी, रस्सा ; a rope, a cord, a string.

रटना—प्रा. (रटन सं.) बार २ कहना, कण्ठ करना, यादकरना; to repeat, iterate, to make by heart.

रण—सं. } युद्ध, लड़ाई, जंग ; war,
रन—प्रा• } battle. (—भूमि= रणक्षेत्र war field) (—वास = महल = palace) (-धीर=बहादुर=warrior)

रण्डा—सं. वेवा, रांड ; a widow.

रण्डापा—हि• विधवापन; widowhood.

रत—सं. मैथुन, स्त्री प्रसङ्ग ; coition, copulation.

रतजगा—प्रा. (रात्रि जागर्ण सं.) ईश्वर के भजन में रात बिताना, पूरब में स्त्रियों का त्यौहार ; watching all night, woman holiday. (on religious occasions).

रतन—प्रा• } जवाहर; a jewel, gem, a
रत्न—सं• } precious stone.

रतनार—हि• लाल रंग ; red colour,

रतालु—हि. एक जड़, तरकारी; a yam.

रति—सं• प्यार, मैथुन—स्त्री संग ; passion, desire, coition, copulation.

रती—हि• भाग्य, नसीब ; fortune. (—जागना=भाग्योदय होना=to begin to prosper).

रतूबत } फ़ा• तारी, सील, नमी; humi-
रुतूबत } dity, moidure.

रतौंधा } प्रा. रात को न दीखने की बी-
रचौंधा } मारी ; blindness at night. (nyctalopia).

रत्न—सं. मणि, जवाहर ; a jewel, a gem, a precious stone. (नव—=१ हीरा २ पन्ना ३ नीलम ४ माणिक ५ लहसनिया ६ पुखराज ७ गोमेद ८ मोती ९ मूंगा)

रत्ती—हि. आठ चावल का बाट; a weight equal to eight chawals.

रथ—सं• पुरानी चालकी चार पहियोंकी गाड़ी ; a car, carriage. (—वान =सारथी=a coach man) (—यात्रा=एक त्योहार जगन्नाथ जी की रथमें सवारी निकलना=a festival of the procession of Jagannath's car.

रथी—हि• रथ का स्वामी; the owner of Rath or rider in a car.

रद—हि. वमन, कै ; vomiting. (—करना=कै करना=to vomit).

रदुवा खदुवा—हि• कमीन ; means.

रद्द—हि• निकम्मा, बेकार; out of use, useless. (—करना=खारिज करना to reject, to refuse).

रद्द—अर• इन्कार, मन्सूख ; Rejection, cancelation.

रद्दा—हि. ईंट पर ईंट धरना ; a layer of a wall. (—लगाना=दीवारचिनना)

रद्दी—निकम्मे कागज़ ; rejected or waste papers.

रद्दोबदल—अर• बहस ; arguement.

रपट } अंग• सूचना, खबर, इत्तलाअ ;
रिपोट } report, information.

रपटन—हि• फिसलन ; slip.

रपटना—हि. फिसलना, खिसलना ; to slip, to slide.

रफ़्अ—अर. पूरा करना• ; finishing. (—दफ़ा कं. = फ़ैसला करना= settling).

रफ़ल ) अंग• एक प्रकार की बन्दूक ;
राइफ़िल) rifle. (a sort of gun)

रफ़ीक़—अर• मित्र ; friend, ally.

रफ़ू—एक प्रकार की सिलाई, सवार ; a darn, darning. (—चक्कर=भाग जाना=making one's escape) (—गर = रफ़ू करने वाला = a darner).

रफ़्तार—फ़ा. चाल, हरकत; walking, going, moving.

रब—अर. ईश्वर, मालिक, खुदावन्द ; God, Preserver.

रबड़—अंग• थकावट, तकान, बेफ़ायदा ; fatigue, fruitless.

रबड़ी-हि.गाढ़ादूध, खोया; thick milk.

रबर—अंग.—एक दरख्त का गोंद जिसको गन्धक में पकाते हैं, उस से कपड़े जूते आदि बनाते हैं और कागज़ पर से हरफ़ उड़ाते हैं। rubber.

रबी—अर. नाज की वह फ़स्ल जो अक्टूबर और नोवेम्बर महीनोंके महीने में बोई जाती है मार्च और एप्रिल में कटती है the spring harvest.

रबदड़ा—हि. कीचड़, गारा ; mud.

रब्त—फ़ा• अभ्यास सम्बंध, दोस्ती ; practice, habit friendship. (—ज़ब्त=मेलमिलाप= friendship).

रम—अंग. मदिरा एक प्रकार की शराब; a sort of liquor. (रमबेरा=गुलाम=slave).

रमक़—अर. थोड़ा अंश. ज़रा सा ; the last breath, a little.

रमज़ान—अर• मुसलमानी महीना, रोज़ों के दिन ; the ninth Mohomadan month, the days of fasting.

रमणी—सं• चित्त के अनुकूल स्त्री ; an agreeable woman.

रमणीक—सं. शोभायमान, सुन्दर, दिलरुबा ; pleasant.

रमना—हि• घूमना, भोग करना, चरागाह ; to roam, to enjoy, a park.

रमल—सं • एक प्रकार की ज्योतिष विद्या, पासे डाल कर प्रश्न का उत्तर देना ; geomancy, foretelling by figures.

रमा—सं. लक्ष्मी, स्त्री ; the wife of Vishnu a woman. (—पति=भगवान= Vishnu).

रमाना—हि. बहकाना, फिराना, ऐश करना ; to entice, to quill, to enjoy.

रमाल—फ़ा. ज्योतिषी, रमल फेंकने वाला ; a fortune teller.

रम्ज़—अर. इशारा, मुअम्मा ; sign, mysterious-talking, a riddle.

रलना—हि. मिलना ; to be mixed.

रलाना—हि॰ मिलाना; to mix.

रवन्ना—हि॰ चुंगीके महसूल की रसीद; pass, receipt. (–कराना=रसीदलेना

रवां—.फा॰ चलना, उड़ना, बहना; going, moving flowing, running.

रवा—हि॰ मिसरी आदि का दाना या गेहूं की मैदा से छाना हुआ दाना, सोने-चांदी का छोटा दाना; a grain or particle of sand dust, sugar &c.

रवा—.फा॰ ठीक, जायज़; right, lawful, allowable.

रवानह–.फा.चालान,भेजना; a pass; despatched. (-क.=भेज.=to despatch)

रवानगी—.फ़ा॰ भेजना, चालान; passing, going, departure.

रवि—सं॰ सूर्य, आफ़ताब; the sun. (—बार=आदित्यवार=Sunday).

रविश॰अर॰रीति, राह; rule, passage.

रश्क—.फा॰ जलन, हसद; malice, spite, jealousy. (—क॰=जलना to annoy).

रवैया—हि॰ दस्तूर, ढंग; custom.

रस—सं॰ बहने वाली चीज़, अर्क, स्वाद, रुचि; juice, essence. (छः प्रकार के रस हैं १ मीठा, २ खट्टा, ३ खारा, ४ कड़ुवा, ५ चरपरा ६ कसैला)

रसद—.फा॰ सेना के भोजन का सामान, गोदाम; store of grain laid in for an army.

रसाई—.फा॰ पहुंच, दखल; access, entrance skill.

रसातल—सं॰ पाताल, सात लोकों में से सब से नीचेका लोक; the lowest of the seven divisions of Patal. (–कोपहुंचाना=नाश क॰=to destory;

रसायन—सं॰ किमिया; chemistry.

रसिक—सं॰ स्वाद लेने वाला; रसिया अभ्यास; tasteful, sentimental, S. M. a libertine, ad. wity.

रसिया—हि॰ भोगी, विषयी; a rake.

रसीद—पहुंचने या पालेने का इकरार; receipt, acknowledgement.

रसीला—हि॰ स्वादिष्ट, रसिया; juicy, luscious. (रसीली=रसदार)

रसूल—.अर॰, दूत, पैग़म्बर खुदा का भेजा हुआ; a messenger, a prophet.

रसोइया—हि॰ भोजन बनाने वाला, बावर्ची, भटियारा; a cook.

रसोई—हि॰ भोजन बनाने की जगह, भोजन; kitchen; victuals. (—घर =बावरचीख़ाना=cook-room).

रसौत—हि॰ एकदवाका नाम; medicine.

रस्म } .अर॰ रीति, दस्तूर; custom
रसम } usages. रसमिआत=रस्मात= customs) (रस्मी=मामूली=usual).

रस्सा } हि॰ मोटी बड़ी डोरी; rope,
रस्सी } string, cord.

रहकला—हि॰ तांगा, एक गाड़ी; a small cart.

रहट—हि॰ पानी खींचने की कल;

a wheel for drawing water with.
रहड़—हि. छोटी गाड़ी; a small cart.
रहन }
रिहन } अर. गिरवी, बदले में देना; a mortgage, a pledge, a pawn.
रहना—हि. ठहरना, स्थित; to stay, to remain, to live, to reside, to inhabit. (रहनेवाला = बाशिंदा)
रहनुमा —फा. रास्ता बतानेवाला; a guide. (रहनुमाई=guidance)
रहबर—फा रास्ता बताने वाला; a guide. (रहबरी=guidance)
रहम-अर. दया, तरस, कृपा; mercy, kindness, pity.
रहम—अर. बच्चादान, गर्भ, स्थान; womb.
रहमत—अर० दया mercy, kindness.
रहमान—अर. दयालु, रहम करने वाला; merciful, forgiving (God).
रहसना—हि. प्रसन्न होना; to be pleased. (रहस २ कर=प्रसन्न होकर)
रहित—सं. बिना, बगैर, बे, without, less, free from, void of.
रहीम—अर. दयालु, रहम करनेवाला; merciful (God).
रांग,रांगा—हि॰धातुकानाम; pewter, tin.
रांझा—हि. एक पुरुष हीरा स्त्री का प्रीतम (आशिक़) the lover of Hira (woman) (हीरा—=एक राग=a song of Hira and Ranjha).
रांड, रांड़—हि॰ विधवा, बेवा; widow. (—कासांड=बिगड़ा हुआ बेटा=a spoilt son of a widow) (—की रंडिया=स्त्रियों की गाली= abusing to women) (—का रंडापा= विधवा का समय=widowhood).
रांधना—हि॰ पकाना, दाल या तरकारी बनाना; to cook, to dress food.
रांभना }
रंभाना } हि. गौ का शब्द; to low, bellow, cry out.
राइयत—हि॰ प्रजा, रिआया; subjects.
राई—हि. सरसों जैसा बीज, छोटी चीज़; a kind of mustard seed with small grains.
राई काई—हि॰ अलग २, जुदा, ज़र्रा २; broken to small pieces or atoms.
राउत—हि. राजपुत्र, सरदार; princes.
राक्षस—सं॰ असुर, दैत्य; a demon, an evil spirit.
राख—हि. भस्म, भभूत; ashes. (रखियाना =राख से साफ़ करना=to polish with ashes).
राखी—प्रा. (रक्षा बंधन सं॰) रंगा डोरा जो सलूनों के दिन हाथ में बांधा जाता है; an amulet or red string which Hindus tie round their arms on the Saluno festival.
राग—सं. गान, क्रोध, प्यार; a mode in music, anger, love. (—रंग= खुशी=pleasure) (छः प्रकार के राग हैं १ भैरवी २ मल्हार ३ सारंग ४ हिन्डोल

५ वसन्त ६ दीपक)
रागना—हि॰ गाना; to begin to sing. (अपना राग—=अपने मतलब की बात कहना =speaking for his own purpose)
रागिणी—सं. } गान, तान, सुर ; a
रागिनी—प्रा. } mode of music. (गायन विद्या में छः राग और छत्तीस रागिनी हैं ; जिन के गाने का जुदा समय और मौसम है)
राग़िब—अर. इच्छुक, मायल, ख़्वाहिश्मन्द ; wishing, desirous.
राघव—सं॰ श्रीरामचन्द्र; Ramchandra.
राछ—हि. औज़ार ; apparatus. (—रछौंड़ा=घरका असबाब=furniture).
राज-प्रा॰ (राज्य सं.) बादशाहत, हकूमत, मेमार ; Government, royalty, reign, kingdom, a mason. (—वंशी=खानदानशाहीसे=descendant of a Rajà) (—धानी =दार-उल-सलतनत = capital, seat of empire) (—धर्म = शाहीफ़र्ज़=royal duty) (—गद्दी=तख़्त-ए-शाही= throne) (—हंस = एक पक्षी=a goose) (—कन्या = शाहज़ादी = princess) (—काज=कार-ए-सलतनत=state affairs) (—मन्दिर= महल=palace) (—मिस्त्री=हेड मिस्त्री=a head mason) (—पाट =राज्य=reign) (—नीति=तरीक़-ए-सलतनत=political seince) (—तिलक =तख़्त पर बैठनेकी रस्म =the royal mark in the forehead) (—द्वार=कचहरी=court) (—सभा=दरबार=a royal assembly or court) (राजाधिराज=महाराजा=sovereign) (—सूयज्ञ= राजमहायज्ञ=a sacrifice performed only by a universal monarch, attended by his tributary princes)
राज़—फ़ा॰ भेद ; secret, mystery. (—दार=जिसपर भरोसा हो=trusty).
राजवहा } हि॰ बम्बा, छोटी नहर, (बड़ी
रजवहा } नहर से निकली हुई) a canal drain. (गूल=छोटी नाली)
रजा—अर॰ आशा, छुट्टी ; hope, leave.
राजरोग—सं. असाध्य रोग ; mortal disease (consumption)
राजा—सं. बादशाह, बड़ाहाकिम, धनी; a king, a prince, a rich man.
राज़िक } अर. रिज़्क़ या रोटी देनेवाला,
रज़्ज़ाक़ } ईश्वर ; sustainer, a title of Deity. (रिज़्क़=भोजन=food)
राजित — सं. शोभित, रौनक़दार ; glorious. (—करे = अच्छे शोभित)
राज़ी—फ़ा॰ प्रसन्न, खुश ; satisfied, agreed. (—नामा = फ़ैसला= acknowledgement of the settlement of a case). (—करना= प्रसन्नकरना)

राजेन्द्र, राजेश्वर—सं॰ महाराजा; an emperor, sovereign.

राज्य-सं॰ राज,बादशाहत; a Government, a country, a principality.

राठौर—हि॰ राजपूतों की एक जाति; a caste of Rajputs.

राणा } हि॰ राजा, (जैसे उदयपुर के रा
राना } ना राणा कहलाते हैं) a Hindu title of prince or rajā.

राणी } सं॰ राजा की स्त्री, बेगम, लेडी;
रानी } a Hindu queen or princess.

रात—प्रा॰ (रात्रि सं॰) शब; night.

रातिव—फ़ा॰ घोड़ों का मंदेला, ख़ूराक; daily allowance of food. (horses)

रात्रि—सं॰ रात, शब; night.

राद—हि॰ पीप, मवाद; matter.

राधन-सं॰ साधन; a practice, accomplishment.

राधा—सं॰ श्रीकृष्ण की गोपी, (स्त्री) the wife of Krishna.

राधिका—सं॰ राधागोपी; the name of Radha. (wife of Krishna)

रान—फ़ा॰ जांघ, जानू; thigh.

रानी—प्रा॰ बेगम; queen, princess.

राच—हि॰ पका हुआ गन्ने का रस; syrup, liquid juice of sugar-can.

रावड़ी—हि॰ ज्वार बाजरे का आटा छा छ में पका हुआ; a kind of sweetmeat or food like pap.

राम—सं॰ सर्वव्यापक सबमें रमा हुआ, श्रीरामचन्द्र दशरथ के पुत्र; omnipotent, omnipresent, son of Raja Dashrath. (—दुहाई=कसम=by God) (—राम=सलाम=a Hindu form of salutation) (—जनी=वेश्या=a Hindu dancing girl, a prostitute) (—तुरई=एक तरकारी का नाम=a vegetable) (—सर=सरकण्डा=a kind of reed) (राम २ सत्य है, रामका नाम सत्य है, बोलोची राम=यह शब्द हिन्दुओंमें बोले जाते हैं जब मुर्देको दाहदेने के लिये ले जाते हैं)

राम—फ़ा॰ सेवक, ताबेदार, ग़ुलाम; obedient, slave.

रामा-सं॰ सुन्दरस्त्री; beautiful woman.

रामानन्दी—प्रा॰ रामानन्द के चेले वैष्णव मत के भक्त; the followers of Ramanand Vashnawa religion).

रामावतार—सं॰ श्रीरामचन्द्र जी का अवतार; incarnation of Vishnu in person of Rama.

रामायण—सं॰ रामचरित्र, रामकथा; the life and adventures of Ramchandra.

राय—हि॰ राजा, राव, एक सरकारी ख़िताव; a prince, a title given to the Raises. (—जी=भाट=bard) (—साहब=बड़े आदमी=rich) (—बहादुर = सरकारी ख़िताब=

a title for rich man)
राय—अर. विचार, तजबीज़, दानिस्त; opinion. (मेरी—=my opinion)
रायगां—फ़ा. अकारथ, मुफ़्त, बेफ़ायदा; useless, invain.
रायज—फ़ा• रिवाज़ पाया हुआ; current, usual. (—हो•=रिवाज पाना)
रायता—हि• दही में मिली भोजन वस्तु; pumpkins &c, pickled in sour milk.
रार } हि. लड़ाई, झगड़ा; quarreling,
राड़ } wrangling, fray.
राल—सं• एक तरह का गोन्द, जो जलाया जाता है, पतला थूक; resin, pitch, saliva.
राव—हि. राजा, अमीर; a prince. (—चाव=राग रंग=pleasures).
रावटी—हि. एक छोटा डेरा, छोटा छप्पर या चौबारा; a small tent, a small thatch or balcony).
रावण—सं. } लंकाकाराजा; the sovere-
रावन—प्रा. } ign of Lanka or cylon.
रावत—हि• वीर, बहादुर एक नीच जाति का नाम भी है; a hero, sometimes call to a mean fellow.
रावल—हि• राजा, सरदार, सिपाही; a title to a Rrja, a prince, soldier.
राशन—अंग. रातिब, सेना का भोजन; ration. (—देना=to supply food)
राशा-अर. देहकंपन; tremour, shaking-
राशि—सं. ज्योतिष में मेष आदि बारह राशि, हिसाब का एक अंक; a sign zodiac, a number.
राशी—अर. घूस खाने खिलाने वाला, रिशवत लेने देने वाला; one who takes or gives bribes.
रास—हि. घोड़े की बाग, धरती का का भाग जो पानी में चला जाता है, चोटी; reigns of a bridle, cape, peak. (रैनी—=मेल मिलाप= agreeable).
रास—फ़ा. पशु, चौपाए; cattle.
रास—सं. खेल, क्रीड़ा, नाच, नाज ढेर; dance, a heep of corn. (—मंडली =श्रीकृष्णजी और उन की नाचने गानेवाली गोपियां=dancing party).
रासन,राशन-अंग. सेनाकाभोजन; ration.
रासन—सं. रसना, जीभ का स्वाद; taste of the tongue.
रास्त—फ़ा• ठीक, सच्चा; true, just, right. (—बाज़ी=सचाई=fidelity) (—बाज़= सच्चा=honest) (—गो =सच कहनेवाला=true speaker.
रास्ता—फ़ा• मार्ग, राह; a road, a way, a path, a street.
रास्ती—फ़ा. सचाई, दयानतदारी; sincerity, fidelity.
राह—फ़ा. मार्ग, रास्ता, ढब, ढंग; road, manner, way. (—गीर = मुसाफ़िर=a traveller) (—खर्च=

travelling expenses) (—देखना =बाट देखना= to expect, to wait) (—ज़नी=रास्ते में लूटना =robbery) (—ओ-रस्म रखना=मिलता बनाए रखना=to keep up an intercourse) (—रास्त=सीधी राह=right way).

राहत—फ़ा॰ आराम, सुख, चैन ; quiet, repose, ease, tranquillity.

राहिन—फ़ा॰ रहन करनेवाला ; mortgagor. (part. cat. of rihan)

राहू—सं॰ आठवां ग्रह, पृथ्वी ; the eightth planet, the earth, typhon or dragon.

रिंद—फ़ा॰ नास्तिक, आज़ाद, धर्म विरोधी ; a reprobate, a drunkard, debauchee, blackguard.

रिआयत | फ़ा॰ पक्षपात, तरफ़दारी, दया,
रियायत | मेहरबानी ; favour, kindness, observation.

रिआसत | फ़ा॰ अमलदारी, सरदारी, हुकूमत ; Government, dominion, command.
रियासत |

रिज़ाला—हिं॰ लुच्चा, बदमआश; mean, worthless, vile, base.

रिज़्क़—अर॰ रोज़ी, भोजन; food, subsistence, daily bread.

रिज़ोल्यूशन—अंग॰ प्रस्ताव, तजवीज़; resolution.

रिझाना—हिं॰ प्रसन्न करना, खुश करना; to please.

रिपु—सं॰ वैरी, दुश्मन ; an enemy. (—जय=एक राजा का नाम जिसे ने शत्रु को जीता) (—सूदन श्रीराम चन्द्रजी का भाई लक्ष्मण से छोटा)

रिफ़ाहआम—अर॰ सर्व साधारण की भलाई, आराम, खुशी ; pubbic ease or repose.

रिफ़ार्मेशन — अंग॰ देश का सुधार ; reformation. (रिफ़ार्मर=देश का सुधारकरनेवाला=reformer) रिफ़ार्म=देश का सुधार (क्रिया)

रिम—अंग॰ बीस दस्ते कागज़ की गड्डी; ream. (२५ तख़्ते का एक दस्ता)

रियाज़त—अर॰ अभ्यास, तप; exercise, devotion, abstinence.

रियाज़ती—अर॰ अभ्यासी, तपस्वी ; a practiser, a devotee.

रियाज़ी—अर॰ गणित विद्या; mathematics.

रियाकार—फ़ा॰ छली, मक्कार; hypocrite.

रिवायत—फ़ा॰ कहन; tale, narrative.

रिवाज—अर॰ रीति, दस्तूर ; usage, custom, current.

रिश्ता—फ़ा॰ सम्बंध, नाता, डोरा; relationship, connection kin, thread. (रिश्तेदार=नातेदार=relative).

रिश्वत—फ़ा॰ घूस, नाहक़, मेहक; bribe.

रिश्वती, रिश्वतखोर—फ़ा॰ घूस खाने वाला ; one who takes bribe.

रिस—प्रा॰ (रोष सं॰) क्रोध, गुस्सा ; anger, passion, Vexation.
रिसाना—प्रा॰ क्रोधकरना, गुस्सह होना; to be displeased, vexed, angry.
रिसाला—फ़ा॰ छोटी पुस्तक, घोड़ों का समूह ; a small tract, a troop of horses. (रिसालदार=रिसाले का सरदार=the commander of troop of horses).
रिहन—अर॰ गिरवी; pledge, a pawn. (—क॰ = गिरो रखना=to mortgage)
रिहा } फ़ा॰ छुटकारा, मुक्त, वरियत ; रिहाई } released, release, escape, deliverance.
रीछ—प्रा॰ (ऋक्ष सं॰) भालू ; bear.
रीझना—हि॰ प्रसन्न होना, खुश होना ; to be pleased.
रीठा—हि॰ कपड़े धोने का एक फल ; soap-nut, name of a fruit.
रीढ़—हि॰ पीठ के बीच की हड्डी ; the backbone, spine.
रीत—प्रा॰ (रीति सं॰) राज, ढाल, रस्म ; custom, usage, rule.
रीता—प्रा॰ (रिक्त सं॰) खाली, छूछा ; empty, void.
रीम—फ़ा॰ पीप ; matter, pus.
रीश—फ़ा॰ डाढ़ी, दाढ़ी ; beard.
रीस—हि॰ दूसरेको देख वैसा ही करना; equality, to copy.
रीह—अर॰ हवा, एक बीमारी ; wind, odour, exhalation.
रुकना—हि॰ अटकना, बन्द होना ; to stop, to be hindered, to be prohibited.
रुकावट, रुकाव—हि॰ ठहराव ; hindrance, detention, prevention.
रुक्का—फ़ा॰ छोटी चिट्ठी, कागज़ का टुकड़ा ; note, letter, a patch.
रुक्म—सं॰ रुक्मणी का भाई ; the brother of Rukmani.
रुख़—फ़ा॰ मुंह, तरफ़ ; face, side, point. (—बदलना=मुंह फिरना=to turn away from, to be angry) (—क॰ =ध्यान देना=to attend(to).
रुख़सत—फ़ा॰ आज्ञा, छुट्टी, विदा; leave, permission or permit. (—होना =जुदा होना=to depart) (—दे॰ =छुट्टी देना=to give leave)
रुख़सार } फ़ा॰ कपोल, गाल ; the रुख़सारा } cheek.
रुखाई—हि॰ रूखापन ; unfriendlyness.
रुखानी—हि॰ बढ़ई का एक राछ; carpenter's chisel.
रुचि—सं॰ इच्छा, ख़्वाहिश ; wish, sentiment.
रुजूअ—अर॰ लौटना, मायल होना ; turning towards. (—हो॰ =ध्यान देना=to be inclined).
रुण्ड—सं॰ बिन सिर की देह; headless body. (—मुण्ड=सिरघुटा, नंगधड़ंग

सानगुमान—हि. ध्यान, ख़याल; understanding imagination.

सानना—हि. मिलाना, गूथना; to knead, to mix up.

सानी—अर. दूसरा, द्वितीय; the second. (सानीनद्दी. = दूसरानद्दी.)

सानी—हि. माली, भुस और खल मिला चारा; gardener, chaff or straw mixed with grain, as food for cattle. (ढोरोंकोसानी = खलमिलाचारा)

सानुकूल—सं· साथी, मुआफ़िक, सहाय क; a companion.

साफ़—फ़ा· शुद्ध, पवित्र, पाक; clean, clear, pure, candid.

साबुन / साबुन) फ़ा· सफ़ाई का मसाला; soap. कब्बी का—= carbolic soap)

साबर—फ़ा· एक पशु का चमड़ा; an elk, a leather of elks, any kind of deer's hide for bedding.

साबिक़—फ़ा· पहिला; former, precediog, late. (—दस्तूर=रीत्यानुसार=as usual).

साबित—अर· मज़बूत, पूरा, स्थिर; firm, consistent, proved, durable. (—क·=सिद्ध करना=to prove, to confirm to verify).

साबिर—अर. सन्तोषी; patient.

साबूदाना—फ़ा. सागुदाना; sago.

सामग्री—सं· वस्तु, चीज़, सामान; furniture, articles materials.

सामयिक—सं· समय पर, वक्त, पर; at the time, opportune.

सामर्थ—प्रा· (सामर्थ्य सं·) बल, पराक्रम, योग्यता; ability, power. (सामर्थी=योग्य=powerful).

सामा / सामान } फ़ा· सामान, सामग्री; furniture, apparatus.

सामाजिक—सं·सभासद्; the member of Samaj, the follower of Samaj (आर्यसमाजिक=आर्य समाजका मेम्बर=the member of Arya Samaj)

सामान—फ़ा. सामग्री, असबाब; furniture, apparatus.

सामान्य—सं·साधारण, मध्यम, मामूली; common, general.

सामुद्रिक—सं· ऐसी विद्या जिस से हाथ पैरों के चिन्ह देख कर मनुष्य का अगला पिछला हाल कह दिया जाय palmistry, fortune-telling the art of physiognomy.

साम्हना—हि. सामना, सन्मुख, आगे, रूबरू; confronting, facing, front, opposition. (सामना करना=मुक़ाबिला करना=to appose) साम्हने =मुक़ाबिल=in front).

सायंकाल—सं· संध्या, सांझ; evening.

सायवान—फ़ा· छप्पर, शामियाना, छतर; a canopy; a sun-shade.

सायरख़र्च—फ़ा· दफ़्तरों में लिखने की चीज़ों का ख़र्च; stationary expen-

penditure) (कलम दावात वगैरह)

सायल—अर॰ भिक्षुक, सवाल करने वाला; a beggar, one who makes a question or asks something from another.

साया—फ़ा॰ छाया, छांह, पनाह; shade, shadow, protection.

साया—हि॰ लंहगा ; petticoat.

सार—सं॰ मूल, खुलासा, तत्व, लोहा ; the essence of anything, iron, value. (—गोट=चौपड़ में लाल होने वाली गोट).

सारङ्ग—सं॰ एक राग, मोर, बादल, सांप इत्यादि ; a musical mode, a peacock, cloud, a snake &c. (सारङ्गने सारङ्ग गह्यो, सारङ्ग बोल्यो आय। जो सारङ्ग सारङ्ग कहे, सारङ्ग मुंह ते जाय॥ अर्थ—मोरने सांप को पकड़ा, और बादल गर्जा, जो मोर अपनी बोली बोले तो सांप मुंह से निकल कर भागे)

सारङ्गी—सं॰ एक बाजा, किंगिरी ; a musical instrument like a fiddle. सारङ्गिया=सारंगी बजाने वाला=a fiddler).

सारथि } सं॰ रथवान, ; coach-man a
सारथी } charioteer, driver of Rath.

सारदा—सं॰ सरस्वती ; the goddess Sarswati.

सारबान—फ़ा॰ ऊंट वाला, शुतरवान ; a camel-driver.

सारस—सं॰ एक पक्षी, कँवल ; the Indian crane, male and female; lotus. (सारसी, पूर्वी भाषा)

सारस्वत—सं॰ ब्राह्मणों की दश जातियों में एक बड़ी जाति, सरस्वती नदी के किनारे पर रहने वाले ; the first caste of Brahmans out of ten, the Brahmans of north west part of the province of Delhi. (१ सारस्वत २ कान्यकुब्ज ३ गौड़ ४ उत्कल ५ मैथल, यह पांचों विन्ध्याचल के उत्तर निवासी हैं और पंच गौड़ कहलाते हैं) (१ महाराष्ट्र २ कर्नाटक ३ गुर्जर ४ द्राविड़ ५ तैलङ्ग, यह पांचों विन्ध्याचलके दक्षिण निवासी हैं और पंचद्राविड़ कहलाते हैं)

सारा—हि॰ सब, समस्त, पूरा ; all, the whole, complete.

सार्थक—सं॰ अर्थ सहित, बामानी ; a word of any language having some meaning.

साल—सं॰ शाखू, शाल का पेड़ या लकड़ी ; a common timber tree.

साल—फ़ा॰ वर्ष, सम्वत्, उम्र; a year, age.

सालगिरह—फ़ा॰ जन्मदिन, वर्ष गांठ ; the birth day.

सालन—हि॰ मांस, साग, तरकारी; meat or fish &c., eaten with bread or rice.

सालना—हि. छेदना, वेंधना ; to bore, prick, pierce.
सालमिसरी—हि. एक दवाई ; salep, an important medicine.
सालवाहन—सं. एक राजा का नाम ; the name of a sovereign of India.
सालसा—हि. उपसह का अर्क, सारसेपरिला ; sarsaparilla.
साला—हि. स्त्री का भाई ; a wife's brother, brothe r-in-law. (साली =स्त्री की बहिन=wife's sister)
सालाना — फा. वार्षिक ; yearly, annual.
सालिग्राम—सं. विष्णु की मूर्त्ति ; an emblem of Vishnu.
सालिस—अर. मध्यस्थ, सरपंच; umpire, one who decides a dispute.
सालोतरी—हि. घोड़ों के नाल जड़ने वाला या उन का वैद्य ; a horse-doctor, vetenary surgeon.
सावकरन—हि. काले कान का घोड़ा ; a horse of black year.
सावकाश—सं. सभीता, फुर्सत; leisure, opportunity.
सावधान—सं. सचेत, चौकस, खबरदार; careful, cautious, attentive. (सावधानी=होशियारी=care)
सावन—प्रा. (श्रावण सं.) वर्षात का दूसरा महीना ; the second month of rainy season (July & August).
(—हरे न भरों सूखे=सदा एक से =continuing in the same state)
सास, सासु—हि. वह की मा, पति की मा ; a mother-in-law.
साह, साहु—हि. महाजन, कोठीवाल, सेठ ; a banker, a merchant, a rich, a shop-keeper (—कार= दौलतमंद=a richman) (—कारी=लेन देन =transactions of money).
साहब—अर. महाशय, जनाब, खुदावन्द; lord, master, (in camp) (—ए-इक़बाल=भाग्यवान्=a fortunate) (—ए-खाना=स्थानपति= master of the house) (—ज़ादा=पुत्र=a son). (—सलाम=I salute you).
साहबा—अर. स्त्री, रानी ; a lady, mistress.
साहस—सं. ढाढ़स, हिम्मत, जुरअत ; courage, spirit, valour, resolution. (साहसी = हिम्मत वाला= brave, bold, courageous).
साहा—हि. सहालग, विवाहों के दिन ; the fixed day of marriage, the days on which marriages are going on (साहालग =विवाहों के दिन=marriage days).
साहिल— अर. समुद्र का किनारा ; sea-shore.
साहिर—अर. जादूगर ; enchanter, a magician.

साहित्य—सं॰ अच्छी भाषा सीखने की विद्या, इल्मे अदव, इल्मे ज़ुबांदानी; orthography.

सिंगा—हि॰ तुरही वाजा; a trumpet. (रणसिंहा=लड़ाई का बाजा)

सिंगार—प्रा॰ (श्रृङ्गार सं॰) सजावट, बनावट; dress; ornament, decoration.

सिंघाड़ा—हि॰ पानी का फल; a fruit of water, water fruit.

सिंचाई—हि॰ पानी देना; watering.

सिंभलना—हि॰ चैतन्य होना, ख़बरदार होना; to be careful.

सिंह—सं॰ शेर, पांचवीं राशि, राजपूतों की पदवी; a lion, the sign of zodiac, a tittle of Rajputs. (—नी = शेरनी = lioness).

सिंहासन—सं॰ सिंह का आसन, ठाकुरों की चौकी, राजासन, तख़्त; a throne. (सिंह + आसन = सिंहासन)

सिकंजबीन—फ़ा॰ चाशनी, यूनानी हकीमों की एक दवाई; a medicine used by Yunani physicians.

सिकत्तर—अंग॰ मंत्री; secretary.

सिकना-हि॰ सेकाजाना; to be tosted, or parched.

सिक़ा—अर॰ भलामानस; gentle-man courteous.

सिक्का—फ़ा॰ मुद्रा, ठप्पा, ज़र्ब; coin, die. (—जाली = बनावटी सिक्का = counterfeit coin).

सिख—हि॰ गुरु नानक के चेले; a disciple or a follower of Guru Nanak.

सिखर—सं॰ मन्दिरों का गुम्बज़, पहाड़ की चोटी; top, summit, peak.

सिखरन—हि॰ किशमिश और दही का रायता; a kind of dish, made of curd, dried grapes and sugar.

सिखाई—हि॰ पढ़ाई, तालीम; teaching, instruction.

सिखाना—हि॰ सिखलाना, पढ़ाना, बताना, तालीम देना; to teach to instruct.

सिजल—हि॰ अच्छा, उमदा; good.

सिजदा—अर॰ ख़ुदा से दुआ मांगने के लिये झुकना; bowing so as to touch the ground with the forehead in adoration especially to God

सिड़-हि॰ उन्मत्तता, पागलपन; madness.

सिड़ा, सिड़ी—हि॰ पागल; mad, insane. (सिड़न = पागल स्त्री = mad woman).

सित—सं॰ धौला, सफ़ेद; white.

सितम—फ़ा॰ अन्याय, ज़ुल्म; tyranny, oppression. (—क॰ = ज़ुल्म करना = to oppress).

सितार—हि॰ एक प्रकार का वाजा; a kind of guitar. (सितारी = छोटा सितार = a small guittar).

सितून, सतून—अर॰ खम्भ; a pillar.

सिथल—प्रा॰ (शिथिल सं॰) ठंडा, सुस्त, मूर्ख ; cool, idle, stupid.

सिदक़—अर॰ सचाई; truth, sincerity.

सिदरा—फ़ा॰ तीन दरका मकान; three-doored room.

सिद्ध—सं॰ ज्ञानी, तपस्वी, सन्त, महन्त; a wise, sage, pious, virtuos. (—करना=साबित करना=to prove) (प्र—=मशहूर=celebrated). (सूर्य सिद्धान्त =ज्योतिष का बड़ा ग्रन्थ=a book of astronomy).

सिद्धान्त—सं॰ फल, नतीजा, सचाई ; truth, result, conclusion. (सिद्धान्ती=मीमांसाशास्त्र का जाननेवाला)

सिद्धि—सं॰ मनोरथ पूरा होना, मन इच्छाफल मिलना, तपस्या का फल, योग ; success, accuracy, the result of adoration of the gods, Yog. (अष्ट—=आठप्रकारकी सिद्धि)

सिधारना—हि॰ विदा होना ; to go, to set off, to depart.

सिन—फ़ा॰ उम्र, अवस्था ; age.

सिनक—हि॰ नाक का मैल ; the blowing of the nose.

सिनकना—हि॰ नाक साफ़ करना ; to blow the nose, snot.

सिन्दूर—सं॰ } एक लाल रंग; red-lead,
सेंदूर—प्रा॰ } minium. (सेन्दूरिया=सेन्दूरिया आम = a kind of mango) (—डालना=विवाह हो॰)

सिन्धु—सं॰ समुद्र, सागर ; the ocean, the sea. (—नदी= अटक नदी= the river Indus) (सिन्ध=सिन्धु नदी के पास का देश=the country Sindh).

सिपर—अर॰ ढाल ; shield.

सिपहर-फ़ा॰ दोपहर पीछे; after-noon.

सिपहसालार—फ़ा॰ सेनापति; a genral, commending officer.

सिपारा—अर॰ क़ुरानकी तीस अध्यायों में एक अध्याय; one of the thirty sections of the Quran.

सिपाह—फ़ा॰ सेना, फ़ौज ; an army.

सिपाही—फ़ा॰ सैनिक, प्यादा, चपरासी; a soldier, Chaprási.

सिपिस्तां—फ़ा॰ लिसोड़े ; a glutinous fruit.

सिफ़त—फ़ा॰ गुण, तारीफ़, ख़ासियत ; praise, quality, attritute.

सिफ़ला—फ़ा॰ कमीना ; base, mean. (—पन =कमीना पन=baseness).

सिफ़ारिश—फ़ा॰ पोढ़ड़ा, वसीला ; recommendation, introduction.

सिमटना—हि॰ सकड़ना, इकट्ठा होना ; to be contracted, to shrink.

सिमाही—फ़ा॰ हर तीसरे महीने ; quarterly, every, three months.

सिय } हि॰ सीताजी ; Sita, the wife,
सिया } Ramchandra.

सियाना—हि॰ बड़ा विद्वान, मक्कार ;

sagacious, clever, artful.

सियार,सियाल—हि॰,गीदड़, a jackal.

सियाह—फ़ा॰ काला ; black.

सियाही—फ़ा॰ कालापन ; blackness.

सिर—प्रा॰ (शिर सं॰) माथा, मस्तक ; the head, the forehead, (—आंखोंसे=तनमन से=with all one's heart and soul) (—बेचना=जान बेचना=to risk..or sell one's life) (—भारी होना=सिर में दर्द होना =to have head-ache) (—चढ़ना =अभिमान होना=to be proud, haughty) (—दे॰=जान देना=to give one's life for) (—धरा=काम का बोझ उठाने वाला=the headman) (—धुनना=सिर मारना = to strike the head) (—खुजाना =सज़ाचाहना=to court punishment) (—उठाते ही ओले पड़ना =शुरुश्र होते ही पामाल हो जाना =to be crushed in the commencement of one's undertaking). (—उठाना= बाग़ी होना= to rebel). (—तोड़ना=ग़ालिब आना= to subdue) (—फोड़ना=सिर तोड़ना=to break one's head). (—पर पड़ना=प्रारब्ध का लिखा भोगना= to fall to one's lot) (—पीटना=शोककरना=to lament) (—मूंडना = हजामत बनाना=to shave) (—से पांव तक= चोटी से पैरों तक=from head to foot).

सिरका—हि॰ गन्ने के रस का तेज़ाब ; vinegar.

सिरकी—हि॰ मेंह से बचाव की चटाई ; a sort of mat to keep off rain.

सिरजना—हि॰ पैदा करना, बनाना ; to create, to produce. (सिरजनहार=पैदा करनेवाला=creator).

सिरस—हि॰ एक पेड़ या लकड़ी का नाम ; name of a tree or wood.

सिरहना—हि॰ सिरकी तरफ़ ; on the head side, the head part.

सिरा—हि॰ छोर, आख़ीर ; head, extrimity, end.

सिराना—हि॰ ठंडा करना ; to cool.

सिरेसे—हि॰ आदि से ; from the beginning. (—पांव तक=नखशिख)

सिर्फ़—अर॰ केवल, अकेला, तनहा, फ़क़त; only, merely, solely, alone,

सिल } हि॰ पत्थर, चट्टान, एक बीमारी
सिला } का नाम, मसाला आदि पीसने का पत्थर ; a stone, a rock, a flat stone on which condiments &c. are ground with roller. (—बट्टा=मसाला पीसने का पत्थर और लोढ़ा या लोढ़ी=a hand stone with which spices are ground.

सिलना—हि॰ सिया जाना, टकना ; to be sewed.

सिलफची—फा. हाथ धोने का बरतन ; a wash-hand basin.

सिलवाना—हि. कपड़ा सिवाना ; to be caused to sew, to give to sew.

सिलसिला—अर. लड़ी, जंजीर; a chain, series, succession, genealogy.

सिलह—फा. हथियार ; arms, weapons. (—खाना=हथियार घर= a magazine).

सिलाई—हि. सीनेकी मज़दूरी, दो.ख्त; the price of sowing, sewing.

सिलाजीत—हि. एक औषधी ; storax.

सिलाना—हि. सिलवाना, ठंडाकरना ; to cause to sew, to cool.

सिलो—हि. सान धरने का पत्थर ; whetstone, a stone.

सिल्लो—हि. चिरे हुए त.ख्तों का गोरा; the trunk of a tree, plank.

सिवाना-हि.सींव,सीमा,हद्द; boundary, limit, frontier.

सिवाय—फा. अधिक, ज्यादह,अलावा; much, more, exception, more-over.

सिवार } हि. तालाव के अन्दर की एक
सिवाल } घास ; green vegetation at the bottom of the pools.

सिविल—अंग. दीवानी आदि महकमें ; civil. (—सर्विस=सिविल की नौकरी=civil service) (—सर्विस का इम्तहान=वलायत में होता है)

सिशम्बा—फा॰ मंगलवार ; Tuesday.

सिसकना—हि. सिसकी भरना, अधमरा होना ; to sob, to be half dead. (सिसकी=सुबकी=sobbing).

सिह, सेह—फा. तीन ; three. (जैसे सिहचन्द=तीनगुना=three times, three fold).

सिहरा—हि. दुलहा या दुलहन के मुंह के आगे फूलों या गोटे किनारी का हार ; a chaplet, a garland, wreath (worn on the head by a bride groom and bride at the marriage ceremony).

सींक—हि. झाड़ू आदि बनानेकी घास; the culm of the grass.

सींकिया—हि॰ धारी दार कपड़ा ; striped, name of cloth.

सींग—हि॰ पशुओं के सिर के हथियार, शाख ; a horn.

सींगा-हि॰नरसिंहा; a horn to sound. (बारह—=एक जंगलीपशु=stag)

सींगी—हि॰ छोटा सींग जिस के द्वारा रुधिर निकालते हैं ; a small horn. (—वाली=सींगी लगाने वाली औरत=a woman who cups).

सींचना—हि॰ पानी देना ; to irrigate, to water.

सींव—हि.सिवाना, सरहद; boundary, limit, frontier.

सीख—प्रा. (शिक्षा॰.) नसीहत, उपदेश; learning, study, lesson.

सीख } .फा॰ लोहे की लम्बी सरी, स-
सीखचा } री ;a spit, skewer, bar.
सीखना—हि॰ पढ़ना, तालीम पाना ; to learn, to aquire knowledge.
सीग़ा—.फा॰ विभाग; महकमा; department, fund. (सीग़हजात=बहुवचन)
सीचना—हि॰ पानी देना ; to water.
सीजना—हि॰ पसीजना, पसीना निकलना, उबलना, गलना ; to exude, to boil.
सीटी—हि॰ सन्नाटकी आवाज़; whistling. (—बजाना=सन्नाटे का शब्द निकालना=to whistle). (-भुलाना =होशउड़ाना=to lose one's senses..
सीठन } हि॰ एक कपड़ा ; a kind of
सीटन } cloth.
सीठना } हि॰ गालियों का गीत ; an
सीठनी } abusive song, sung by women at wedding.
सीठा, सीठापन—हि॰ बेरस, असार, बे स्वाद, बदमज़ह; tasteless, inspid.
सीढ़ी—हि॰ नसेनी, ज़ीना ; a ladder, stair, step. (-सीढ़ी=step by step)
सीत—सं॰ ठंड, सर्दी ; cold or chilness. (—काल=जाड़ा=winter)
सीतल—सं॰ ठंडा, सर्द ; cool, cold.
सीतलचीनी—हि॰ एक औषधी; a spice,
सीतलपाटी—हि॰ ठंडी चटाई ; a kind of fine mat. (sold in Banaras)
सीतला—हि॰चेचक, मातारानी; smallpox. (—देवी=महारानी शीतला)
सीता—सं॰ श्रीरामचन्द्र जी की पत्नी ; the wife of Ramchandra. (—पति=रामचन्द्रजी=Rama) (-फल =कद्दू=custard apple).
सीधा—हि॰ सादा, भोला, लम्बा, आटा दाल आदि का भोजन ; simple, straight, victual. (-सादा=भोला simple) (सिधाई= सीधापन, सादगी=simplicity, candour) (—हाथ=दस्त-ए-रास्त = the right hand). (सीध=बेमुड़े=straight)
सीना—हि॰ टाका लगाना, टांकना ; to sew, to stitch. (—पिरोना=सीने की विद्या=sewing).
सीना—.फा॰ छाती ; breast, cheste. (—ज़ोरी = ज़बरदस्ती = force, oppression).
सीप—हि॰ समुद्र के जानवर की हड्डी, एक रोग ; a shell. a desease. (सीपी=जिसमें से मोती निकलते हैं=a shell).
सीम— फा॰ चांदी ; silver.
सीमा—सं॰ सिवाना, हद=a boundary, a limit. (—विवाद=सरहद्दी झगड़ा)
सीमाब—.फा॰ पारा ; quick-silver.
सीय—सं॰ जानकी जी, सीताजी ; wife of Ramchandra.
सीर—.फा॰ खेती, काश्तकारी=agreeculture. (—होना=खेती होना)

सीरा } हि. ठंडा, गीला, भीगा ; cold,
सीला } wet, moist.

सीरा—हि. } लाट, राब का निचोड़, एक
सीरा—फ़ा. } मिठाई ; essence of sugar, a sweatmeat made of meal and sugar.

सील—फ़ा. नमी, गील, तरी ; dampness. (—स्वभाव=नेक मिज़ाज)

सीलना—हि. नमी पाना ; to become damp, moist.

सीला—हि. नम, भीगा हुआ, तर ; damp, wet, cool.

सीवन—हि. सिलाई, टांका ; sowing, stitching.

सीस—प्रा. (शीस सं.) सिर; the head. (—गूंदना= सिरकरना= to dress one's hair) (-फूल=सिरका गहना)

सीसा—हि. धातु का नाम ; lead.

सीसों-हि. शीशम का पेड़ या लकड़ी ; name of a tree, a kind of wood.

सीह—हि. जंगलीसूअर; a hedge-hog.

सु—सं. अच्छा, भला, सुगम ; good, well, easy. (—गम=भलेप्रकारजाना)

सुआ—हि. तोता, बड़ी सूई; parrot, a a lrge needle.

सुंघाना—हि. नाक द्वारा गन्ध पहुंचाना; to cause to smell.

सुंधावट—हि. मट्टी की बू ; earthly smell, smell, perfume.

सकचाना—हि. सकुचाना, लजाना, शरमाना, डरना ; to be abashed, to be afraid *V. A.* to abash.

सुकटिया—हि. दुर्बल ; lean and lank.

सुकड़ना—हि. सिमटना, इकट्ठा होना ; to be shrunk, to shrivel, to draw in, to be contracted.

सुकर्म— सं. उत्तम काम ; a good action, a good work.

सुकृत—सं. अच्छी करनी ; done well, well performed.

सुख—सं. आनन्द, आराम, चैन ; case, tranquillity, pleasure. (—चैन= चैन चान=happiness).

सुखदर्शन—सं. एक बूटी जिस का अर्क कान में डालने से कान के दर्द को आराम हो जाता है ; a shrub the juice of which is given for the ear-ache.

सुखदाई—प्रा. (सुखदायक सं.) सुख देने वाला ; ease afforing, comforter.

सुखपाल—सं. पालकी, डोली ; palanquin, sedan.

सुखारी—हि. सुखी ; at ease, happy, pleasant, comfortable.

सुखिया—हि. सुख भोगनेवाला; happy, tranquil, contented.

सुखी—सं. सुखपानेवाला ; happy, comfortable, ease.

सुगति—सं. अच्छी गति, मुक्ति ; solvation. (—पाना =मुक्ति पाना)

सुगन्ध—सं. अच्छीवास, खुशबू, महक ; fiagrant, sweetsmelling, perfume.

सुगम — सं० सहज, आसान ; easy, practicable, plain. (—ता = आसा नी = easiness).

सुग्रीव—सं. श्रीरामचन्द्रजी का मित्र ; the friend of Ramchandra.

सुघड़—हि० चतुर, सुन्दर ; elegant, accomplished, beautiful, virtuous.

सुचि—सं. शुचि, पवित्र ; pure, undefiled, clean. (—सेवक = साफ़ नौकर)

सुचेत—सं. चौकस, सावधान; attentive, mindful, careful, aware.

सुजन— सं० भलामानस, नेक, दयालु, इज़्ज़तदार ; virtuous, good, kind, respectable.

सुजान—सं. ज्ञानी, चतुर ; intelligent, wise, knowing.

सुझाना } हि० बतलाना, समझाना ; to
सूझना } shew, to make understand.

सुडौल — हि० सुघड़, सुथरा ; well-formed, well-shaped elegant, graceful. (सुढव और सुढाल के भी येही अर्थ है)

सुत—सं. बेटा, पुत्र ; a son

सुतली—हि० सन की डोरी ; a string of flax, twine.

सुता—सं० बेटी ; a daughter.

सुत्थन-हि० इज़ार, पायजामा; trousers.

सुथरा—हि० सुडौल, सुघड़, सुन्दर सा फ़; neat, beautiftl excellent, well. (—ई = सफ़ाई = neatness).

सुथराशाह—हि. } एक फ़क़ीर गुरुनानक
सुथराशाह—फ़ा० } का चेला; a religious mendicant. (Nankshahi)

सुथराशाही—हि. नानकशाही फ़क़ीर, सुथराशाहके चेले; the followers Sutharasahah. (Faqir)

सुदर्शन—सं० विष्णु का चक्र, सुन्दर; weapon of Vishnu, handsome, good looking.

सुदामा—सं. श्रीकृष्ण के एक कंगाल मित्र का नाम ; a poor friend of Krishna. (—के तन्दुल = चावल)

सुदि—सं० शुक्ल पक्ष ; the light half of the lunar month.

सुध—चेत, स्मरण, ख़बरदारी; remembrance, sensation, care. (—बुध = समझ बूझ = care) (—लेना = ख़बर लेना = to look after).

सुधरना—हि० सही होना, सम्भलना, to be right or good, to be mended, to succeed.

सुधा—सं० अमृत, अमी ; nectar, the beverage of immortality.

सुधाकर—सं. चन्द्रमा, कपूर; the moon, camphor.

सुधारना—हि. संवारना, ठीक करना ; to adorn, adjust, rectify, to mend.

सुधी—सं० पंडित, फ़ाज़िल; a learned

man or teacher, an intelligent person.

सुन—हि. ठंडा, बेहोश ; insensible, without sensation, cold.

सुनना—हि. कान लगाना ; to listen, to hear, to give mind.

सुनसान—हि. खाली, चुपचाप ; void, silence, desolate.

सुनहरा } हि. सोने का, सोने के रंग का ;
सुनहरी } golden, made of gold.

सुनहला—हि. सुनहरी ; golden.

सुनाना—हि. बतलाना ; to cause to hear, to inform.

सुनार—हि. स्वर्णकार ; goldsmith. (सुनारिन या सुनारी=सुनारकी स्त्री =goldsmith's wife).

सुनावनी—(पंजाबी शब्द) मौतकी खबर का स्यापा ; tidings of any one having died abroad.

सुनीसुनाई—हि. सुनी और कही हुई, कहावत ; hearsay ; traditional.

सुन्दर—सं. रूपवान, खूबसूरत; beautiful, handsome. (-ता=खूबसूरती =Beauty). (सुन्दरी=रूपवतीस्त्री beautiful woman).

सुन्नत—फा. खतना, मुसलमानी धर्म्मार्थ ; circumcision, the traditions of Muhammad. (-क•=खतना करना=to circumcise).

सुन्नहोना—हि. बेहोशहोना, ठंडाहोना; to be cold, insensible.

सुन्नी—अर• मुसलमान जो ताज़िया नहीं बनाते; a Muhammadan sect (not Shiya).

सुपात्र—सं. भलामानस, शरीफ़ ; worthy, fit, creditable. (कुपात्र=खोटा= unfit, bad).

सुपारी—हि• पुंगीफल, छालिया ; a betel-nut.

सुपुत्र—सं. } आज्ञा कारी बेटा, फरमाब-
सुपूत—प्रा• } रदार बेटा ; dutiful son.

सुप्त, सुसुप्त—सं. सोया हुआ ; sleeping, asleep. (सुप्ति, सुसुप्ति=नींद =deep sleep).

सुफल—सं. सफल, कामयाब ; fruitful, profitable, useful, bearing good fruit, success.

सुबकी—फा. हलका पन ; lightness, levity, disgrace.

सुबह—अर. प्रभात, तड़का, फ़जर ; dawn of day, morning.

सुबुक—फा. हलका ; light. (—दोश =हलका कंधा=free from).

सुबुद्धि—सं. चतुर, अक़्लमन्द ; wise, clever, intelligent.

सुबूत—फा. सिद्धी; proof.

सुभ—प्रा. (शुभ सं.) अच्छा, प्रसन्न, भाग्यवान् ; good peasant, agreeable, fortunate, happy

सुभाव—सं• सुशीलता, नेक मिज़ाजी,

स्वभाव; good disposition, nature.
सुभानअल्लाह—अर. पाक खुदा; Holy-God. (-तेरी कुदरत=भगवानकीमाया)
सुभीता—हि. अवकाश, फ़ुरसत ; opportunity, leisure, time.
सुम—फ़ा० घोड़े का खुर ; hoof.
सुमत—हि. अच्छे सुभाव वाला ; well or kindly disposed.
सुमति—स. अच्छी समझ, उमदा राय ; good understanding, good opinion.
सुमन्त—स. राजा दशरथ का सारथी और मंत्री ; the coachman and minister of Raja Dashrath.
सुमरन } प्रा. (स्मरण स०) जयमाला ;
सुमरण } remembrance, a small rosary. (सुमरना=माला जपना=to remember) (सुमरनी = छोटी माला=a small rosary).
सुमित्रा—स. लक्ष्मणजी की माता ; the mother of Lakshmana.
सुमेरु—स० पर्वत, माला के सिरे का दाना, उत्तर ध्रुव ; the sacred Meru mountain, the head bead of rosary, the north pole.
सुम्भा—हि० बन्दूक की डाट या गज़ ; a sponge-staff, a ramrod.
सुयश—स. नाम वरी, नेक नामी ; celebrity, reputation, glory.
सुर—स० देवता ; a god, deity.
सुर—प्रा० स्वर, गाने की आवाज़ ; tone, voice, to sing in tune. (ताल—=तान देकर गाना=melody with accent) (—मिलाना=ठीक स्वर होना=to sing in tune):
सुरख़—फ़ा० लाल ; red.
सुरख़ा—फ़ा० लाल रंग का कबूतर ; a sort of red pigeon.
सुरख़ाब—फ़ा० एक पक्षी का नाम ; name of a bird.
सुरख़ी—फ़ा० लाली, ईंटों का चूरा; redness, brickdust.
सुरत—हि० सुध, चेत, याद, ध्यान ; recollection, memory, attention.
सुरपति—स. इन्द्र, सुरेन्द्र; Indra. (सुरपुरी=स्वर्ग=paradise) (सुरलोक=इन्द्रलोक=Indra's country).
सुरमा—फ़ा. अंजन ; collyrium, a greyish) सुरमेदानी=सुरमा रखने की कुल्हिया=a box for holding Surma) (सुरमई=सुरमे का रंग=deep black).
सुरगुरु—स. बृहस्पति जी महाराज ; the sage Brihaspati.
सुरसा—स. देवतों की माता ; the mother of gods.
सुरसुरी—हि० गेंहू का जीव ; titillation, an insect bred in grain.
सुरा—. मदिरा, शराब ; spirituous liquor.
सुराग़—अर० ढूंढभाल, तलाश; search,

inquiry, spying. (—लगाना= पतालगाना=to seek, to spy) (—मिलना = पतामिलना=to get an inkling of) (—रसानी=खोज = tracing, discovery).

सुरागाय—फा. तिब्बत की गौ या बैल ; a bushy tailed cow or bull of Tibet.

सुराही—हि. झझ्झर ; a jar, a jug, a goblet. (-का पानी=ठंडापानी)

सुरीला, सुरीली—हि॰ स्वर सहित गाने वाला या वाली ; musical singer.

सुरंग—हि॰ ज़मीन के अन्दरकी रास्ता; a subterraneous passage. (—लगाना=सुरंग खोदना =to mine, to plot. (—उड़ाना=सुरंग में गोला बारूद भर कर आग लगाना= to explode, to blow up.

सुर्ख़ }
सुरख } फा. लाल ; red. (—रु=इज्ज़तदार = honourable) (—रुह =फ़तहपाना, नाम पाना=to be victorious, to recover one's good name) (—रुई= सफलता= success).

सुलगना—हि. सिलगना, धुंआं निकलना ; to light, to be kindled, to burn without smoke or flame.

सुलगाना-हि॰ आग बालना, आगकरना; to light, to flame.

सुलझना—हि॰ खुलना, समझना ; to be unravelled or disentangled.

सुलझाना—हि. खोलना, साफ़ करना ; to unravel, to disentangle.

सुलतान—फा॰ महाराजा ; sovereign emperor. (सुलताना = महारानी an empress).

सुलफा—फा॰ तम्बाकू की टिकिया, गांझा, चरस ; balls of tobacco, ganjha, charas.

सुलभ—सं. सुगमता से मिलने वाली वस्तु ; of easy attainment, easy, feasible.

सुलवाना—हि॰ सुलवादेना ; to cause to sleep, to put to sleep.

सुलाना—हि॰ सुलादेना ; to put to sleep, to cause to sleep.

सुलह—अर. मिलाप, सम्मति ; peace, treaty, (-नामा=राज़ीनामा =treaty)

सुलक्षण— सं. भले चिन्ह ; good marks, character.

सुलेमानी—हि. सुलेमानी पत्थर an onyx. (-नमक=एक प्रकारकानून)

सुलोचना—सं. मेघनाथ की स्त्री ; the wife of Meghnath.

सुवर्ण—सं. सोना ; gold.

सुवास—सं. सुगंध, खूशबू भले प्रकार से रहना ; an agreeable perfume, a pleasant dwelling.

सुवाहु—सं. एक राक्षसका नाम; name of a Rakshas.

सुविचार—सं॰ अच्छी समझ, उमदाख़्याल; a due consideration.

सुशील—सं॰ सीधा, सादा; well-disposed, of good temper.

सुसकारना—हि॰ सिसकारी देना; to sibilate, to hiss.

सुसंग—सं॰ नेक सोहबत, सुसंगत; a good society, a good company.

सुसर } प्रा॰ (श्वशुर सं॰) पति या वहूका
सुसरा } बाप; fatherin-law.

सुसरार } प्रा॰ सुसरे का घर या कुटुम्ब;
सुसराल } father-in-law's house or family. (सुसरालिये=ससुरालकेआदमी)

सुस्त—फ़ा॰ काहिल, मजहूल आलस्यी; inactive, lazy.

सुस्ती—फ़ा॰ } काहली, मभूली, आल
सुस्तीपन—हि॰ } स्य; languor, idleness, inactivity, laziness.

सुस्थ—प्रा॰ } निरोगी, तन्दुरुस्त; well,
स्वस्थ—सं॰ } healthy.

सुस्थिर—सं॰ जमा हुआ, कायम; firm, steady, stable.

सुहाग—प्रा॰ (सौभाग्य सं॰) पति जीने की हालत; good fortune of a woman, the state of a living husband.

सुहागन—हि॰ सौभाग्यवती, वह स्त्री जिसका पति जीता है; the woman whose husband is living. (सुहागपिटारा=विवाह में एक रस्म=a ceremony in marriage) (सुहागरात=गौने के पीछे एक रस्म=first night with wife) (सुह...=वेश्या = harlot, prostitu...

सुहागा—हि॰ एकधातु, एकदवा; bor...

सुहाता—हि॰ मनको भाता और जी... अच्छा लगता हुआ; agreeal... pleasant. (—गर्म=थोड़ा गर्म)

सुहाना—हि॰ मन भाना, रोचक; agreeable, pleasant.

सुहाल } हि॰ एक प्रकार का पकवा...
सुहाली } bread or cakes fried ... butter. (सुहालियां=बहुवचन)

सुहावना—हि॰ सुन्दर, खुशनुमा, मन...वना; beautiful, pleasant, to ... agreeable to mind.

सूंघना—हि॰ सुगन्ध लेना, महक लेना; to smell. (हुलास—=snuffing...

सूंटमारना—हि॰ (गंवारी शब्द) चुप... जाना; silence, to be silent.

सूंठ—हि॰ सूखा अदरक; ginger.

सूंड—हि॰ हाथी की नाक; probos... of an elephant.

सूंडा—हि॰ घुन, कीड़ा; a weevil, ... small insect in corn.

सूंडी—हि॰ टूंडी, नाभि, नाफ़; nav...

सूंतना—हि॰ खेंचना, निचोड़ना; ... strip off leaves of vegetables. (...लवार—=तलवार निकालना=... draw sword) (पेड़ के पत्ते—=...

डुना=to strip off leaves of a tree)

सूंस—हि॰ सूंसा, मस्त जानवर; a porpoise.

सूअर—हि॰ शूकर, वाराह, खूक; a hog. (—का बच्चा=घेंटा=pig). (—का गोश्त=शूकर मांस=pork) (सूअरी =मादीन सूअर=female hog).

सूआ—हि॰ तोता, सूगा, बड़ी सुई; a parrot, a large needle.

सूई—हि॰ सूची, कपड़े सीनेकी सलाई, सीअन; a needle. (—का काम= कढ़ावट=needle-work).

सूक—प्रा॰ (शुक्र: स॰) शुक्रग्रह; the planet Venus. (—डूबना=न निकलना)

सूकटा—हि॰ दुबला; lean, weak.

सूकना ) हि॰ शुष्क होना, खुश्क होना,
सूखना ) मुरझाना; to dry, to become dry. (सूखजाना=सूखा होजाना)

सूखा—हि॰ खुश्क; dry. (—जवाब= साफ जवाब=dry answer; a flat refusal). (—पड़ना=मेंह न बरसना =to occur (drought)).

सूक्त—स॰ सुन्दरवार्त्ता, अध्याय; sweet conversation, chapter. (पुरुष— =पड्ङ्ग की दूसरी अध्याय=second chapter of the book Kharang).

सूक्ष्म—स॰ थोड़ा, छोटा, मुख्तसर; small, slender, fine. (—ता=थोड़ा=smallness) (—दर्शी=तेज़ नज़र=smart sight)

सूगा—हि॰ तोता; a paroquet.

सूचना—हि॰ जतलाना, इत्तला देना; s. information.; v. to inform. (—पत्र=इत्तलानामा=notice) (सूचक=इत्तलादेनेवाला=informer) (सूचित किया=जताया=informed)

सूची—स॰ सूई; a needle.

सूची ) स॰ बीजक, फेहरिस्त; a
सूचीपत्र ) list, an index.

सूज ) हि॰ फुलाव, वरम; swelling,
सूजन ) rising.

सूजना—हि॰ फूलना, वरम होना, मोटा होना; to swell, to rise; to become fat.

सूजा—हि॰ बरमा, सूआ; a gimlet, a borer, large needle.

सूज़ाक ) फा॰ मूत्रकृच्छ्, पेशाब की बी-
सोज़ाक ) मारी; gonorrhœa.

सूजी—हि॰ बारीक मैदा; meal, flour.

सूझ—हि॰ निगाह, ध्यान; sight, perception. (सुझाना=to show)

सूझना—हि॰ दीखना, नज़र आना; to be visible, to be seen

सूत—प्रा॰ (सूत्र स॰) डोरा, तागा; thread, yarn. (—बांधना=सोधदेखना)

सूतक—स॰ बालक के जन्म वा गर्भच्युत की अपवित्रता; impurity contracted by the members of a family on the birth of a child. (—पातक=जन्म और मरण की अपवित्रता

=the impurity contracted by a family on the birth and death of a person).

सूती—सं• सूत का, लड़कों का खेल ; made of cotton-thread; a game of children.

सूत्र—सं• (सूत भा•) डोरा, रीति, क़ायदा ; cotton-thread, a rule, a precept in morals or science. (—धार=नाटकका मुखिया=head actor).

सूद—फ़ा• व्याज, फ़ायदा, नफ़ा ; interest, profit. (—बहा=लाभहानि =interest & loss) (—दर सूद= व्याज पर व्याज=compound interest) (—मन्द = लाभकारी = profitable).

सूदन—सं• मारने वाला, घातक ; a murderer. (मधू—=श्रीकृष्णजी= Krishna) (मधू दैत्य का नाम)

सूधा—वि• सीधा, भोला, बेमकर, सच्चा; straight, simple, artless, true,

सूना—भा• (शून्य सं.) खाली, रीता ; empty, vacant.

सूनु—सं• बेटा, पुत्र, पिसर ; a son.

सूप—सं• छाज ; a kind of basket for winnowing corn with.

सूफ़-अर• ऊन, स्याहीका कपड़ा; wool.

सूफ़ी—अर• मुसलमानों में जीव ब्रह्म को एक मानने वाला फ़िरका, वेदान्ती ; belonging to sufi sect, a deist. (सूफ़िया=सूफ़ीफ़िरका)

सूबड़ा—वि• खोटी चांदी ; alloyed or impure silver.

सूबा—फ़ा• प्रान्त, देश जिस में कई ज़िले शामिल हों ; a province.

सूम—वि• कंजूस, कृपण ; a miser.

सूर—सं• वीर, बहादुर ; a hero. (—दास=अंधा नामी कवि=name of blind poet). (—वीर=बहादुर= very bold).

सूरज—भा• (सूर्य सं•) आफ़ताब; the sun. (—वंसी=सूरज की नक़ल= face of the sun) (—ग्रहण=सूर्य का गहन=eclipse of the sun) (—मुखी=फूलका नाम=sun flower).

सूरत—अर• क़ुरान शरीफ़ का एक हिस्सा ; a division or chapter of Quran. (तीस हिस्सेमें एक हिस्सा)

सूरत—फ़ा• मूरत, शकल, ढंग ; form, figure, face, countenance, portrait, manner, state.

सूरमा—वि• सूर, वीर, बहादुर ; bold, brave. (—पन=बहादुरी = bravery)

सूरा—अर• क़ुरानकाभाग; a division of the Quran, a chapter.

सूराख़—फ़ा• छेद, बिल ; a hole, a bore. (—बंद क•=छेद मूंदना)

सूर्य—सं• सूरज ; the sun. (सूर्यास्त =सूरज छिपना=sunset) (—वंशी

राजपूतों की ज़ात = a caste of Rajputs) (सूर्योदय = सूरजकानिकला = sun rise)
सूर्यग्रहण—सं• सूरजका गहजाना, कसूफ़ ; eclipse of the sun.
सूल—प्रा• (शूल सं•) कांटा ; colic.
सूली—हि• अपराधी को वध का दण्ड देनेका कांटा, (खूंटा) an impaling stake, to impale.
सूस—हि• सूस जानवर ; a porpoise.
सूसी—हि• एक तरह का कपड़ा ; a kind of cloth.
सूहा—हि• लाल कपड़ा ; red cloth.
सृष्टि—सं• संसार, दुनियां ; creation, creating the world.
से—हि• प्रारम्भ, शुरू,को from, of, out of, by, with, at, since, to.
सेंकना—हि• गरम करना, तत्ता करना ; to toast, parch, warm.
सेंकलगना—हि• गरम होना; toasting,
सेंत—हि• मुफ्त, बिना मूल्य ; gratis, free of cost, (-मेंत=योंही = for nothing).
सेंद-हि• कचरी (एकफल) a vegetable.
सेंध—हि• कूंभल, नकब ; a hole made in a wall by thieves. (—लगाना=कूंभल करना=to make a hole in a wall).
सेंधा—हि• लाहोरी नमक ; rock-salt.
सेंवी } हि• एक भोजन वस्तु ; vermicelli, macaroni. (plural सेंवियां)
सेवई }
सेंधिया—हि• ग्वालियर के महाराजा, सेंध देने वाला ; a title of Maharaja Gwaliar, a house-breaker.
सेज—हि• पलङ्ग, बिछोना ; a bed, a couch. (—बन्द=बिछौना कसनेकी डोरी=a cord for fastening bedding to the bedstead).
सेजगाड़ी—हि• पालकी गाड़ी ; the four-wheeled carriage.
सेठ—हि• साहूकार, महाजन; a whole sale merchant, banker, rich person. (सेठानी=सेठ की स्त्री)
सेत—प्रा• (श्वेत सं•) सफ़ेद, पुल ; white, a bridge.
सेतु—सं• पुल, बांध; a bridge. (—बन्ध रामेश्वर=श्रीरामचन्द्रजी का बनाया पुल और वहां महादेवकी एक मूर्त्ति है)
सेना—हि• कटक, दल फ़ौज, लश्कर ; an army. (—पति=फ़ौज का सरदार जनरल=a Commander of an army, General).
सेम—हि• एक बेल का फल; the bean.
सेमल—हि• एक पेड़ का नाम ; a silk-cotton tree.
सेर—हि• सोलह छटांक या अस्सी तोले का बाट ; name of a weight.
सेर—फ़ा• पेट भरा, अघाया ; full, satiated, satisfied.

सेरआब } अर॰ भीगा, तर, पानीसे भरा;
सेराब } well watered, moist, fresh.

सेरुआ } हि॰ खाट के सिरहाने या पायत
सेरवा } की लकड़ी; the head and foot parts of bed-frame.

सेलखड़ी—हि॰ एक प्रकार का पत्थर, संगेजराहत; a species of steatites. (a kind of stone).

सेली } हि॰ फकीरों के गले की बद्धी; a
सेला } necklace. (—सपूती=बेटे वाली स्त्री=the mother of male child)

सेव } हि॰ एक मिठाई या फल का नाम;
सेब } a kind of sweetmeat, an apple.

सेवक—स॰ नौकर, दास; a servant, a worshipper. (सेवकाई=नौकरी=service)

सेवड़ा—हि॰ जैन मत का फ़कीर; a mendicant of Jain faith.

सेवती—हि॰ फूलका नाम; a white rose.

सेवन—स॰—काम में लाना; इस्तमाल; serving, using.

सेवना } हि॰ सेवा करना; to serve, to
सेना } brood, to hatch.

सेवा—स॰ टहल, नौकरी, पूजा; service, servitude, worship.

सेहत—फ़ा॰ आरोग्यता, आराम, तन्दुरुस्ती, सही; health, correctness.

सेहन—अर॰ आंगन, मैदान, रक़बा; a court-yard.

सेहनक—फ़ा॰ रकाबी, थाली, तबाक़; a dish, a plate.

सेहर—फ़ा॰ जादू; enchantment.

सेहरा—हि॰ नौशेके मुंह पर फूलों या गोटे की लड़ियां; a bridal chaplet, or wreath worn on the head by the bride groom. (—गाना=सेहरे का गीतगाना=to sing Sehara, marriage song)

सेहल—अर॰ सुगम, आसान; easy.

सैंकड़ा—हि॰ सौ, सदी, a Hundred.

सैंतालीस—हि॰ चालीस सात=४७; forty-seven=47.

सैंतीस—हि॰ तीस सात=३७; thirty-seven=37.

सैकल—अर॰ सफ़ाई, चमकाई; polish, lustre. (—गर=हथियार चमकाने वाला; a polisher).

सैक्रीटरी—अंग॰ मंत्री, वज़ीर, मीर मुंशी; secretary.

सैन } प्रा॰ (संज्ञा स॰) संकेत, इशारा;
सेन } wink, sign, token, hint. (आंखों से सैन मारना=इशारा करना=to wink) (सैनाबैनी=आंखऔर मुंह से इशारा=eye and word) सैना सैनी=आंखों के इशारे=to wink).

सैन—प्रा॰ (शयन स॰) सोना, आराम करना; sleeping, to repose. (—करना सोना=to sleep).

सैन्धव—स॰ सेंधानमक, घोड़ा; horse,

rock-salt. (जब कोई भोजन के समय सैन्धव मांगे तो नमक देना चाहिये और जब हाथ में कोड़ा ले कपड़े पहन कर सैन्धव मांगे तो उस समय घोड़ा लाना चाहिये)

सैफ़—फ़ा॰ तलवार ; a sword.

सैयद—फ़ा॰ मुसलमानों की बड़ी जाति जो हसन की औलाद में हैं ; a Mahamedan title.

सैयाद—अर॰ अहेड़ी, शिकारी; hunter, sportsman, fowler.

सैयाह—अर॰ मुसाफ़िर, यात्री; a traveller.

सैयारा—अर॰ ग्रह, सितारा ; a planet.

सैर—अर॰ हवाख़ोरी, तफ़रीहतब्अ, घूमना; taking the air, moving about, walking or going about for amusement.

सैलानी—हि॰ सैर करने वाला ; fond of going about for amusement.

सैलाबी—अर॰ तरी, भीगी ज़मीन ; moisture, dampness.

सों—हि॰ से, साथ, द्वारा, अपेक्षा; from, with, through, than.

सोंटा—हि॰ लाठी, डंडा ; a club, a mace. (सोंटे बन्द=सोंटा लिये हुए =a mace bearer) (सोंटेबाज़=सोंटे से लड़ने वाला=one who fights with a mace).

सोंठ—हि॰ सूखा अदरक; dry ginger.

सोंधा—सं॰ सुगन्धित वस्तु ; a composition of fragrant substances. (-पन=smelling as earthen pot).

सोंह—हि॰ सौगन्ध, क़सम ; an oath. (—दिलाना = क़सम खिलाना = to adjure).

सोंही—हि॰ सामने, रूबरू, सामने सामने ; face to face, opposite, before, in front.

सोआ / सोया—हि॰ एक साग; a kind of green vegetable. (-पालग=दोसाग).

सोई—हि॰ वही, आप ; the same.

सोखना—हि॰ चूसना, खींचना; to soak up, dry up, absorb.

सोख़्ता, सोख़्तनी—फ़ा॰ जला हुआ, जलाका ईंधन; burnt, scorched, fuel.

सोग—फ़ा॰ (शोक सं॰) सोच, फ़िक्र, मातम ; grief, sorrow, lamentation.

सोगी—हि॰ सोग वाला ; afflicted, grievous, sad.

सोच—हि॰ विचार, चिन्ता, फ़िक्र; consideration, reflection, thought. (-ना = विचारना = to consider, to think). (—विचार=फ़िक्र)

सोज़न—फ़ा॰ सुई ; needle.

सोज़नी—फ़ा॰ सुई के काम का बिछौना; a quilted cloth of needle work.

सोज़ाक—फ़ा॰ पेशाब की बीमारी, मूत्रकृच्छ् ; gonorrhœa.

सोज़िश—फ़ा॰ जलन, चिनक, सोख़्तगी; burning, inflammation.

सोत } हि॰ झरना, चश्मा, धारा ; a
सोता } spring, a fountain, a stream.

सोधना—प्रा॰ (शुद्ध सं॰) शुद्ध करना, स ही करना, भूल निकालना, किसी धा तु को साफ़ करना ; to correct, to refine metals, to make correct.

सोनहरा } हि॰ सोने का, सुनहरा ;
सोनहला } golden. (-जो वरसोनेकागहना)

सोना—हि॰ (संज्ञा) सुवर्ण, कांचन, कनक ; gold. (सोने का झोल=सो ने का पानी= golding) (—चांदी =दौलत=riches, wealth (gold and silver).

सोना—हि॰ (क्रिया) नींद लेना, पड़ना ; to sleep. (ऐसा सोना कि फिर न उठना =मरना=to die).

सोपान—सं॰ सीढ़ी, नसेनी ; a ladder.

सोफ़ता—फ़ा॰ अवकाश, छुटकारा, फ़ुर सत ; leisure, opportunity.

सोभना—हि॰ सोहना, अच्छा दिखाई दे ना ; to become, befit.

सोम—सं॰ चांद, चन्द्रमा ; th moon.

सोमवार—सं॰ चन्द्रवार, पीर का दिन, दुशम्बा ; Monday. (सोमवती = सोमवार का दिन और अमावास्या तिथि=Monday on the Amavasya Tithi).

सोया—हि॰ खुशबूदार पौदा ; fennel.

सोया—हि॰ (भूतकाल) सोगया ; slept.

सोरठ—हि॰ एक रागिणी, रागका स्वर; a musical mode. (सोरठा=एक छन्द का नाम जिस के पहिले पद में ११ दूसरेमें १३ तीसरे ११ चौथे में १३ मात्रा होती हैं =a singing poem)

सोलह—हि॰ दस और छः ; sixteen.

सोलहवीं—हि॰ जुए में सोलह कौड़ीका खेल ; a game played with 16 kouries.

सोसनी—हि॰ लाली मायलरंग; purple.

सोसाइटी—अंग॰ सभा, अंजुमन; society. सोशलरिफ़ार्म= सामाजिक संशोधन social reformation).

सोहना—हि॰ शोभा देना, फबना ; to become, to beseem. (सोहन-यारो सनासोहनं=एक मिठाई का नाम= a kind of sweetmeat).

सोहनी—हि॰ बुहारी, झा.ड़ू, जारोब ; broom, brush. (सोहनी= सुन्दर स्त्री=a beautiful woman).

सोहबत—फ़ा॰ संगात, सोकड़ी, रिफ़ाक़ त ; companionship, society.

सोहर } हि॰ जच्चा के रहने की जगह ; a
सोहड़ } place for giving birth child.

सौ—हि॰ सैकड़ा, शत, =१०० ; hundred=100.

सौंपना—हि॰ देना, सपुर्द करना, रखना, भरोसा करना ; to give, to commit, to charge, to deposit.

सौंफ़—हि॰ एक ठंडी, पाचक दवाई ; anise seed.

सौगन्द—हि. सपथ, कसम ; an oath.
सौगन्ध—सं. सुगन्धी, सुगन्ध, खुशबू ; perfume, fragrance.
सौग़ात—फ़ा. भेट, अनोखी वस्तु, तोफ़ह ; present, rarity; curiosity.
सौच—हि. पानी से शुद्धता ; purification. (—के लिये जाना = पखाने जाना = to go to privy).
सौत } हि. पतिकी दूसरी स्त्री, सौत; rival
सौतन } (wife) (one wife is Sautan to another).
सौतेला—हि. दूसरी मा का बेटा ; son of Saut, of one father by different mothers. (सौतेली मा = दूसरी मा = step-mother).
सौदा—फ़ा. मोल लेना, बिकरीका माल; trade, traffic, marketing. (—करना = मोल ठहराना = to settle the price) (—सुलफ़ = लेन देन = traffic). (क्या खूब सौदा नक़द है, इस हाथ दे उस हाथ ले).
सौदा—अर. पागलपन, ख़ब्त, रंज, प्यार; madness, melancholy, love, desire. (—बीमारी = वाय = morbid affection of the body): (—होना = पागलहोना = to become mad)
सौदाई—अर. पागल ; melancholic, insane, mad, a madman.
सौदागर—फ़ा. वणिक, व्यापारी, व्यवहारी, तिज्जार ; a merchant, (सौदागरी = व्यापार = merchandise).
सौन्दर्य—सं. सुन्दरता, ख़ूबसूरती ; beauty, grace.
सौभाग्य—सं. अच्छा भाग, नसीबवरी, भागवानी ; good fortune.
सौमित्र—सं. सुमित्राका बेटा, लक्ष्मणजी; son of Sumitra, (Lakshman).
सौम्य—सं. क्रोध रहित, शुशील, बुर्दबार ; simple, well-disposed, mild, patient.
सौर—सं. सूर्य सम्बन्धी, सूरज का ; solar. (—मास = सूरज का महीना = solar month).
संकट—सं. दुख, कष्ट ; misfortune, vexation. (—चौथ = माघ वदी ४)
संकल—प्रा. (शङ्खला सं.) जड़ी, ज़ंजीर; chain, fetters.
संकल्प—सं. विचार, दान ; to vow; to give alms.
संकोच—सं. लाज, शरम ; shame.
संक्रान्ति—सं. सूर्य मास, बंगाली महीना ; solar month.
संक्षिप्त—सं. कमी के साथ, मुख़्तसर ; brief, short, abreviation.
संक्षेप—सं. सार, भाग, खुलासा ; abridgement ; short.
संख—सं. सौलाख करोड़, एक बाजा ; hundres of thousands of billions, the conch which the Hindus blow, a shell. (—ध्वनि = संखकाशब्द)

स्वाभाविक—सं. स्वभाव से, कुदरती, नेच्युरल ; natural, inherent.

स्वामी—सं. मालिक, पति, राजा गुरु, सन्यासी ; a master, husband, lord, preceptor, anchorite, owner.

स्वार्थ—सं. अपना काम, खुद गर्ज़ी ; selfishness, self-interest. (स्वार्थी = खुद ग़रज़ = selfish).

स्वास—सं. दम; breath, respiration. (—का रोग=दमा=asthma).

स्वाहा—सं. होम में आहुति, लौ ; offerings offered to the dieties by being poured into fire. (—कर देना=जलादेना=to burn out).

स्वीकार—सं. अंगीकार ; क़बूल, मंजूर ; accept, agreement.

स्वेच्छा—सं. स्वाधीनता, अपनीचाह ; wilfulness. (—चारी = अपनी राह पर चलने वाला = wilful).

स्वेत—सं. चिट्टा, सफ़ेद white.

स्वेदज-सं. पसीने या भाफ़की गर्मीसे पैदा होनेवालेजीव, जैसे जूं ; engenderd by heat. & damp as insects & worms.

## ह

हकला—वि. रुक २ कर बोलने वाला ; stuttering, stammering. (—ना रुक २ कर बोलना=to stammer, to falter).

हक़ीक़त—अर. वास्तव, सच, असलियत; account, state, condition. (फ़िल—=सच=in fact, truth) (—खुलना = ज़ाहिर होना=to be discovered).

हक़ीक़ी—अर. असली; real, true. (—भाई=सगा भाई=a full brother).

हकीम—अर. विद्वान, सब विद्याओं का जानने वाला, डाक्टर, यूनानी वैद्य ; a philosopher, a Doctor, physician.

हक़ीयत—अर. भाग, हिस्सा, हक़ ज़मीन ; property.

हक़ीर—अर. कमीना, ज़ाहिल ; mean, contemptible. (—जानना = ओछासमझना= to despise).

हकूमत—अर. शासन, राज्याधिकार, हुक्मरानी ; Government, jurisdiction.

हक़—अर. भाग, ठीक, सच्चा दावा ; just, right, true. (—अदा करना =जो जिस का हक़ है वह करना= to render every one his due) (—चाहना=दावाकरना=to claim) (—दार हो.=हक़ रखना=to be entitled) (—दिलाना=हक़दिलवाना= to award a right ) (—शनास = हक़ का जाननेवाला = knowing the right) (—ना—=

ठीकऔर बेठीक =right and wrong) (—मारना=हक़ से महरूमकरना= to deprive one of his right) (-हलाल=धर्मसम्बन्धीहक़=lawful right). (-ए-खिदमात=टहलका- =a right earned by service) (-ए-तसनीफ़=किताब बनाने का हक़ =copy right)

हगना—हि॰ दिशा जाना, टट्टी जाना, हाजत; to go to stool, to dung.

हगास—हि. दिशाका दबाव, पाखानेकी हाजत; inclination to go to stool.

हचकोला—हि॰ धक्का, टक्कर; shake, jolt. (—लगना=टक्कर लगना)

हचरमचर—हि. ढीलढाल, सोचविचार; dispute, cavil, excuse.

हज़रत—फ़ा॰ इज़्ज़त की पदवी; a title for highness.

हज़ार—फ़ा. सहस्र, दससौ; thousand, ten-hundred. (हज़ारों=thousands)

हजामत—अर. बाल बनवाना, मुंडना; to shave, to be disgusted.

हाजित—फ़ा॰ इच्छा, शोच; need, necessity. (-मन्द=ज़रूरत वाला)

हाज़िमा—अर. पाचनशक्ति; digestive power. (हाज़िम=digestive)

हाज़िर—अर॰ उपस्थित, मौजूद; present, ready.

हाज़िरात—अर. भूतों को क़ैद करना; empresoning demons.

हाज़िरी—अर॰ भोजन, मौजूदगी; breakfast, attendance, presence.

हाजी—फ़ा॰ मक्के का यात्री; pilgrim to Mecca. (-जी=हाजी साहब)

हजूम, हुजूम—अर॰ मेला, भीड़; fair. crowd. (-क॰=भीड़ लगाना)

हज़ूर, हुज़ूर—अर. हाज़िर, बड़ाई की पदवी; used respectfully for the second personal pronoun. (हुज़ूरमें=आपके सामने=in presence of)

हजो—अर॰ अप्रतिष्ठा, बुराई, मज़म्मत; satire. (—क॰=to satirize)

हज्ज—अर॰मक्के की जाना, pilgrimage toMecca. (हाजी=हज्जकरनेवाला =a pilgrim going to Mecca).

हज़्ज़—अर. आनन्द, ख़ुशी; enjoyment.

हज़्म—अर॰ पचाव, पाचन शक्ति; digestion. (—होना=पच जाना =to be digested).

हज्जाम—अर. नाई, हजामत बनानेवाला; a barber, a shaver.

हट—हि. हटजा, सरक; begone. (परे —=दूर हट=go far).

हटताल—हि. अन्याय होने से दूकानें बन्द करदेना, बाज़ारबन्द; shuting up all the shops in a market.

हटना—हि. पीछे फिरना, अलग होना, हारना; to go or fall back, to be driven back, to be defeated. (हटाना=अलग करना=to back).

हट्ट—सं॰ हाट, दूकान ; shop.

हटाना—हि॰पीछे सरकाना, स्थिर न हो ने देना ; to repel, drive backwards, to back, to worst.

हट्टाकट्टा — हि॰ चालाक, संडमुसंड ; *stout and active.*

हठ—सं॰ } अड़, ज़िद्द ; obstinacy,
हट—प्रा॰ } perverseness. ( —करना = ज़िद्द करना=to act unjustly) (हठधर्मी = ज़िद्दी = injustice).

हठी, हठीला—हि॰ ज़िद्दी ; peevish, obstinate, perverse.

हड़—प्रा॰ ( हरीतकी सं॰ ) हेड़ ; an astringen nut for medicine.

हड़फूटन—हि॰ हड्डियों में दर्द, आज़ा, भिकनी ; pains in the bones.

हड़बड़ाना—हि॰ घबराना, व्याकुल होना ; to be confused, to hurry. (हड़बड़िया = जल्दबाज़ = hasty).

हड़बड़ी—हि॰ घबराहट, खलबली ; alarm, uproar, riot, hurry.

हड्डा—हि॰ बड़ी हड्डी ; a large, bone.

हड्डी—हि॰ हाड़, अस्त, मज्जा, उस्तखां ; a bone. (—गुड्डी टोड़ना= बहुत मारना=to beat severely). (हड्डियां निकलना= बहुत दुबला होना=to be too lean).

हत—सं॰ नष्ट, मारा हुआ ; killed, murdered. (—क॰ = घात करना)

हत्—हि॰ धुत्त, दूर ; be off ! go away ! fy ! begone !

हतउधार—हि॰ उधार, क़र्ज़, दस्तगरदा; credit, loan. (—हतउधार लेना = आयंतनलेना = to borrow).

हतक—अर॰ मान हानि ; affront, disrespect. (—इ़ज़्ज़त=मानहानि disgracing).

हतना, हनना—हि॰ जान से मारना ; to kill, to murder.

हताशा— सं॰ आशारहित, नाउम्मेद, मायूस ; hopeless.

हति—सं॰गुणना, हतना; to multiply.

हत्ता, हत्था—हि॰ बेंट, दस्ता; handle.

हत्ती, हत्थी—हि॰ घोड़ा साफ़ करने का बुरुश ; a brush for rubbing horses with.

हत्या—सं॰ हिंसा, ख़ून, पाप ; murder slaughter, killing, sin.

हत्यारा—प्रा॰ हत्या करने वाला, पापी; a murderer, inhuman, bloody.

हथ—हि॰ हाथ, दस्त ; hand. (—कड़ी = हथबेड़ी=iron and cuffs).

हथखंडा—हि॰ चाल ; dexterity, art.

हथछुट—हि॰ मारने वाला, पहिले चोट करने वाला ; a beater, striker.

हथनी — हि॰ हस्तिनी ; a female elephant.

हथफेर—हि॰ चालाकी, नज़रबन्दी, धोखेबाज़ी; sleight of hand.

हथियाना—हि॰ अपने हाथ में ज़बरद्-स्ती लेलेना ; to seize, to obtain by fraud, taking by force.

हथियार—हि॰ अस्त्र, औज़ार ; a tool, arms, weapon. (—बन्द=हथियार बांधे हुए=armed).

हथेली—हि॰ हाथ का बीच; the palm of the hand.

हथौड़ा—हि॰ एक औज़ार का नाम ; a sledge, hammer. (हथौड़ी=छोटा हथौड़ा=a small hammer).

हद } .अर.सीमा, छोर, किनारा, इन्तहा;
हद्द } boundary, limit, extremity. (हदूद=बहुवचन=plural) (—क.या बांधना=अन्त को पहुंचना=to reach the utmost limits) (—ए-समाअत=सुनाईकी हद=statute).

हदीस—.अर. मुसलमानों का धर्मशास्त्र; traditional sayings of Muhammad.

हनन—सं.मारना, घात, हिंसा; killing, destroying.

हनना—प्रा. घात करना ; to kill.

हनुमान—सं॰महावीर, हनुमन्त, बन्दर; the monkey chief, the monkey god

हनोज़—.फा. अब तक; yet, hitherto, still. (हनोज़ रोज़ अव्वल).

हप } हि. जल्दी से ग्रास निगलना ;
हप्पा } act of suddenly snatching with the mouth and swalling.

हफ़्ता—फ़ा. सप्ताह, सातदिन; a week, seven days.

हबशी } फा॰ .ग़ुलाम, हब्श देश का रह-
हब्शी } नेवाला, काला ; negro Abysinian, black. (हब्श=बहुत गर्मदेश)

हमराह—.फा. साथ, समेत, सहित ; companion, with, together, along with. (हमराही=साथी)

हम—हि॰ प्रथम पुरुष, हम सब ; we.

हम—.फा॰ साथ ; (in comound) together, with. (—सबक़=हमपाठाई=class fellow) (—बिस्तर होना=सायसोना=to sleep or cohabit with one).

हमल—.अर. गर्भ, पेट से, राशि ; pregnancy, aries.

हमला—.अर. आक्रमण, धावा, चढ़ाई ; an attack, an assault.

हमाहमी—हि. आपही आप ; selfishness, egotism.

हमाय़ुमा—.फा॰ सब लोग ; common people, we two, we both.

हमेशह—.फा. सदैव, नित्त, मुदाम ; always, ever.

हम्द—.अर. तारीफ़ ; praise. (—क॰ स्तुतिकरना=to praise or bless(God)

हम्माम—अर॰ स्नानघर, .ग़ुसलख़ाना ; a bath, a hot bath.

हय—सं. अश्व, घोड़ा ; a horse

हया—.अर॰ लज्जा, शरम ; modesty, shame. (बे—=बेशरम= shame-

हट्ट—सं॰ हाट, दूकान ; shop.
हटाना—हि॰पीछे सरकाना, स्थिर न हो ने देना ; to repel, drive backwards, to back, to worst.
हट्टाकट्टा — हि॰ चालाक, संडमुसंड ; stout and active.
हठ—सं॰ } अड़, ज़िद्द ; obstinacy,
हट—प्रा॰ } perverseness. (—करना = ज़िद्द करना=to act unjustly) (हठधर्म्मी=ज़िद्दी=injustice).
हठी, हठीला—हि॰ ज़िद्दी ; peevish, obstinate, perverse.
हड़—प्रा॰ (हरीतकी सं॰) हेड़ ; an astringen nut for medicine.
हड़फूटन—हि॰ हड्डियों में दर्द, आज़ा, पिकनी ; pains in the bones.
हड़बड़ाना—हि॰ घबराना, व्याकुल होना ; to be confused, to hurry. (हड़बड़िया=जल्दबाज़=hasty).
हड़बड़ी—हि॰ घबराहट, खलबली ; alarm, uproar, riot, hurry.
हड्डा—हि॰ बड़ी हड्डी ; a large, bone.
हड्डी—हि॰ हाड़, अस्त, मज्जा, उस्तख़्वां ; a bone. (—गुड्डी टोड़ना= बहुत मारना=to beat severely). (हड्डियां निकलना=बहुत दुबला होना=to be too lean).
हत—सं॰ नष्ट, मारा हुआ ; killed, murdered. (—क॰=घात करना)
हत्—हि॰ धुत्त, दूर ; be off! go away! fy! begone!
हतउधार—हि॰ उधार, क़र्ज़, दस्तगरदा; credit, loan. (-हतउधार लेना =आयतनलेना=to borrow).
हतक—अर॰ मान हानि ; affront, disrespect. (—इ,ज़्ज़त=मानहानि disgracing).
हतना, हनना—हि॰ जान से मारना ; to kill, to murder.
हताश—सं॰ आशारहित, नाउम्मेद, मायूस ; hopeless.
हति—सं॰गुणना; हतना; to multiply.
हत्ता, हत्था—हि॰ बेंट, दस्ता; handle.
हत्ती, हत्थी—हि॰ घोड़ा साफ़ करने का बुरुश ; a brush for rubbing horses with.
हत्या—सं॰ हिंसा, ख़ून, पाप ; murder slaughter, killing, sin.
हत्यारा—प्रा॰ हत्या करने वाला, पापी; a murderer, inhuman, bloody.
हथ—हि॰ हाथ, दस्त ; hand. (—कड़ी =हथबेड़ी=iron and cuffs).
हथखंडा—हि॰ चाल ; dexterity, art.
हथछूट—हि॰ मारने वाला, पहिले चोट करने वाला ; a beater, striker.
हथनी — हि॰ हस्तिनी ; a female elephant.
हथफेर—हि॰ चालाकी, नज़रबन्दी, धोखेबाज़ी; sleight of hand.

हथियाना—हि॰ अपने हाथ में ज़बरदस्ती लेलेना ; to seize, to obtain by fraud, taking by force.

हथियार—हि॰ अस्त्र, औज़ार ; a tool, arms, weapon. (—बन्द=हथियार बांधे हुए=armed).

हथेली—हि. हाथ का बीच; the palm of the hand.

हथौड़ा—हि॰ एक औज़ार का नाम ; a sledge, hammer. (हथौड़ी=छोटा हथौड़ा=a small hammer).

हद } अर. सीमा, छोर, किनारा, इन्तहा;
हद्द } boundary, limit, extremity. (हदूद=बहुवचन=plural) (—का॰ या बांधना=अन्त को पहुँचना=to reach the utmost limits) (—ए-ममाअत=सनाईकी हद=statute).

हदीस—.अर. मुसलमानों का धर्मशास्त्र; traditional sayings of Muhammad.

हनन—सं॰.मारना, घात, हिंसा; killing, destroying.

हनना—प्रा॰ घात करना ; to kill.

हनुमान—सं॰महावीर, हनुमन्त, बन्दर; the monkey chief, the monkey god

हनोज़—.फा॰ अब तक; yet, hitherto, still. (हनोज़ रोज़ अव्वल).

हप } हि. जल्दी से ग्रास निगलना ;
हप्पा } act of suddenly snatching with the mouth and swalling.

हफ़्ता—फ़ा॰ सप्ताह, सातदिन; a week, seven days.

हबशी } फा॰ .गुलाम, हब्श देश का रहने
हब्शी } वाला, काला ; negro Abysinian, black. (हब्श=बहुत गर्मदेश)

हमराह—.फा॰ साथ, समेत, सहित ; companion, with, together, along with. (हमराही=साथी)

हम—हि॰ प्रथम पुरुष, हम सब ; we.

हम—.फा॰ साथ ; (in comound) together, with. (—सबक़=हवाध्याई =class fellow) (—बिस्तर होना =साथसोना=to sleep or cohabit with one).

हमल—.अर॰ गर्भ, पेट से, राशि ; pregnancy, aries.

हमला—.अर॰ आक्रमण, धावा, चढ़ाई ; an attack, an assault.

हमाहमी—हि॰ आपही आप ; selfishness, egotism.

हमाशुमा—.फा॰ सब लोग ; common people, we two, we both.

हमेशह—.फा॰ सदैव, नित्त, मुदाम ; always, ever.

हम्द—.अर॰ तारीफ़ ; praise. (—क॰ स्तुतिकरना=to praise or bless(God)

हम्माम—अर॰ स्नानघर, .गुसलख़ाना ; a bath, a hot bath.

हय—सं॰ अश्व, घोड़ा ; a horse

हया—.अर॰ लज्जा, शरम ; modesty, shame. (बे—=बेशरम= shame-

less) (-दार=शरमीला=modest)

हयात—.फा॰ जीवन, ज़िन्दगी ; life. (—ए-अबदी =सदा जीवन= ever lasting life).

हर—सं॰ शिव, महादेव ; Shiva, Manadeva. (गणित में हर=भाजक म कसूम=diviser) (भिन्न गणित में—=नसबनुमा=demminator).

हर—.फा. प्रति, प्रत्येक, कोई, एक एक; every, any. (—बार = every time) (—चंद=however) (—द-फ़ा=at every turn or time). (—दम=every moment) (—कोई=every one).

हरकत—.अर. मात्रा, हिलना, जुम्बिश; a short vowel, motion, action. (—दे.=हिलाना=to move. (—बा॰=चलना=to interrupt).

हरकारा } हि. दूत, क़ासिद, डाक लेजा-
हलकारा } नेवाला ; a messenger, a running footman, post carrier.

हरख—प्रा. (हर्ष सं॰) आनन्द, खुशी ; joy, happiness pleasure.

हरगिज़—.फा॰ कदापि, कभी ; ever. (—नहीं=कभी नहीं=never).

हरचेबादा-बाद—.फा. जो कुछ हो सो हो ; let what will happen.

हरजा-.अर. हानि, नुक़सान;demurrage.

हरजाई—.फा. आवारा ; vagabond.

हर्ज—.अर॰ रुकाव ; hindrance, in-terruption. (मर्ज़-trouble

हरण—सं॰ चोरी, लूट, छीनझपट ; theft, plunder, seizing, taking a way by force.

हरता—हि॰ चोर, लुटेरा, हरने वाला ; a thief, a stealer, a taker away.

हरताल—हि॰ एक ज़हरीली धातु ; orpiment. (-तीज=भादों सुदी ३)

हरन } हि. मृग, आहू ; a deer, an-
हिरन } telope, hart.

हरना—हि. लूटना, चुराना, पाढ़ा, नर-हिरन, मेढ़ा ; to take by force, to steal, a back, a male antelope.

हरनी—हि. हिरनी, हरिणी ; a doe, a hind. (—का बच्चा=fawn)

हरयाई-हि॰हरापन, सब्ज़ी; greenness.

हरफ़ } .अर॰ अक्षर, वर्ण ; a letter,
हर्फ़ } character (—बहर्फ़=एक २ श-ब्द=word by word) (—ए-अत्फ़ समुच्चय बोधक=conjunction) (—ए-इल्लत=दीर्घस्वर=a long vawel) (—ए-निदाओतुदया=विस्मय आदि बोधक अव्यय= an interjection) (—ए-रब्त=उपसर्ग= preposition) (—ए-तनकीर= अनियाचक वा नि-श्चायक शब्द=article).

हरा—हि॰ सब्जरंग, ताज़ा ; green, fresh. (-भरा=शुभ=prosperous, happy)

हराना—हि. जीतना, शकिस्त देना ;

to win, to overcome, to beat.

हराम—अर॰ अनुचित, नारवा; unlawful, illegitimate. (—का=हराम की पैदायश=illegitimate) (—का माल=हरामकी कमाई=illgotten wealth) (—कार=ज़िनाहकारी=fornication) (—ख़ोर=हराम का खाने वाला=one who lives on the wages of iniquity) (—ज़ादा=हरामसे पैदा, बदमआश=bastard, rascal). (—समझना=बुराजानना)

हरामी—हि॰ हराम से पैदा, बदमआश; a bastard, a rascal. (—पिल्ला=हराम का बच्चा=a bastard).

हरारत—फा॰ मन्दज्वर, गरमी; fever, heat, burning.

हरि—सं॰ विष्णु, भगवान्; Vishnu, (God) (—भजन=भगवान का भजन=adoration of Vishnu) (—भक्त=भगवानका भक्त=worshipper of Vishnu).

हरिश्चन्द्र—सं॰ एक बड़ा दानी राजा जो धर्मपालने के लिये चाण्डाल के घर में दास होकर रहा; a famous Raja in charity (Harishchandra).

हरिण—सं॰ मृग, कुरंग, हिरन, आहू; a deer or antelope, hart. (हरिणी=हिरनी=a doe).

हरित—सं॰ हरा, सब्ज़; green, of a green colour.

हरिताल—सं॰ पीले रंग की एक धातु; yellow or piment.

हरितालिका—सं॰ भादों सुदी ३ स्त्रियों का त्योहार; a female festival.

हरिद्वार—सं॰ तीर्थ का नाम, विष्णुद्वार; the town or place, where the Ganges descends into the level land. (हरि=विष्णु+द्वार=दरवाज़ा)

हरिकीपैड़ी—सं॰ हरिद्वार में एक घाट का नाम; bathing place in Hardwar.

हरिप्रिया—सं॰ तुलसी, लक्ष्मी, द्वादशी; Tulsi Lakshmi, Dwadashi.

हरिभक्त—सं॰ विष्णु का भक्त, वैष्णव; a worshipper of Vishnu.

हरियाला—हि॰ हराभरा, शुभ; green, pleasant, virtuous.

हरियाली, हरयाई—हि॰ सब्ज़ी; greenness, freshness.

हरिवाहन—सं॰ गरुड़, नीलकंठ; a large vulture, a large kind heron.

हरीतकी—सं॰ हड़, हैड़

हरीफ़—फा॰ दोस्त cunnin[illegible]

हरीस[illegible]

a taker away, a thief. (—कर्ता =बनानेवाला, हरने वाला=maker & taker (God).

हर्ष—सं० आनन्द, सुख, खुशी ; joy, mirth, pleasure. (हर्षित=आनन्दित=joyful).

हल—ज़मीन जोतने का यन्त्र, कलवह, स्वररहित व्यञ्जन ; a plough. half vowel in consonant. (—भूमि=खेती=field). (—जोता=किसान=plough man)

हल—अर० खोजना, पीसना, कठिन को सुगम करना, हिसाब निकालना ; solution, working of a sum. (—करना=पीसना, तै करना=to grind, to solve)

हलक़—अर० कंठ ; the throat, the windpipe. (—बैठना=गला बैठना=to be come hoarse).

हलका—अर. चक्कर ; hoop, ring.

हलका—हि. ओछा, नीच, अधम; light, easy, silly. (—करना=बोझ उतारना=to lighten, to despise). (—जानना = तुच्छ समझना.=to despise). (—पन=meanness)

हलकोरना—हि. बटोरना, इकट्ठा करना, गोलमारना; to gether, to collect, to billow, to wave.

हलचल—हि. खलबली, धड़बड़ी, घबराहट; fright, tumult, bustle. (—मचना=हलचल पड़ना=to be thrown into confusion).

हलदी—प्रा० (हरिद्रा से) पीला मसाला; turmeric (आम्बा—=हलदी की किस्म=the long zedoary). (—लगी न फिटकरी=मुफ्त=without cost).

हलधर—सं . बलदेव जी, श्री कृष्ण के भाई ; brother of Krishna.

हलफ़—अर. कसम; an oath, swearing. (—दरोगी=झूठी क़सम=perjury)

हलवा—अर. मोहन भोग ; a kind of sweetmeat, made of flour, ghee and sugar. (—सोहन=एक मिठाई)

हलवाई—फा. मिठाई बेचने या बनाने वाला ; Sweetmeat maker or seller. (हलवाई=हलवेवाला)

हलहलाना—हि. तप जाड़े से कांपना; to shake with the effect of ague.

हलाक—फा. तबाह; ruin, destruction (—करना=जान से मारना=to kill). (—त=मौत=death)

हलाकू—फा. जान से मारने वाला ; deadly, murderer.

हलायुध—सं. बलदेवजी, हलधर ; Baldeva. (brother of Krishna)

हलाल—अर. धर्म का, हक़का; legal, lawful, allowable. (—करना=मार डालना=to kill) (—खोर=भंगी

=sweeper).

हलाहल—सं. विष, ज़हर ; poison.

हलीम—अर. मुलायम, नम्र ; mild, gentle.

हल्ला—हि. धावा, हुल्लड़ ; uproar, tumult. (—करना=धावा करना, शोरमचाना=an uproar, to attack).

हवन—सं. होम ; sacrifice offering, oblation. (हवि=होमकी सामग्री =articles to sacrifice). (हव्य=सं. विदान=an offering to the gods)

हवलदार—.फ़ा. पलटन में छोटे दरजे का सरदार ; a military officer.

हवा—.फ़ा. वायु, पवन ; wind, air, atmosphere. (—आना=हवादार होना=to be ventilated) (—बंधना=नाम होना, शोहरत होना=to get a name, to invent romance) (—बिगड़ना=हवा खराब होना= to poison the air (—खाना=घूमना=to walk about) (—ख़्वाह=शुभचिंतक=well wisher)

हवाला—.फ़ा. सपुर्दगी; in the charge, care. (—क.=to give in charge)

हवालात—.अर. अपराधियों के रहनेकी जगह ; custody, a lock up. (—हवालात में भेजना = to put in custody).

हवास—.अर. ध्यान, होश; senses. (—ए-खमसा=पंचइन्द्री ; the five senses) (बे—=बेहोश=insensible)

हविस } .अर. तृष्णा, ख़्वाहिश ; desire,
हवस } ambition. (—नाक=ख़्वाहिशमन्द =full of desire).

हवेली—.फ़ा. गृह, मकान ; house, dwelling, mansion.

हशमत—.फ़ा. गौरवता, बड़ाई, बुज़ुर्गी state, dignity, equipage retinue.

हसद—.अर. बुराई चाहना ; envy, malice. (हासिद=enemy)

हसरत—.अर. अफ़सोस; regret, grief.

हसीन—अर. सुन्दर; beautiful.

हस्ब—.अर. मुआफ़िक़ ; according to. (हस्ब-ए-दिलख़्वाह=दिल के मुआफ़िक़=according to the desire).

हस्ब-ओ-नसब—.अर. नसबनामा ; pedigree, lineage.

हस्त—सं. हाथ, तेरहवां नक्षत्र ; the hand, the thirteenth of the asterism.

हस्तामलक—सं. सुगम, सहज, एक पुस्तकका नाम easy, name of a book.

हस्तिनापुर—सं. पाण्डवों की राजधानी; ancient Delhi, the capital of Yudhisthir and his brethren.

हस्ती, हस्ति—सं. हाथी ; an elephant.

हस्ती—.फ़ा. होना, वजूद, ज़िन्दगी ; being, existance, life.

हंसली } हि. गलेकी हड्डी, गले का एक
हंसुली } गहना ; the collar-bone, cla-

(vicle, the collar of silver or gold.

हां—प्रा. (श्रां स.) हुंकारी भरना, स्वीकार करना, मंजूर करना, ठीक; yes, indeed. (हां हां, हूं हूं, हौं, हौं=ठीक है, सच है, दुरुस्त है=yes yes) (हां साहब=हां जनाब=yes, sir).

हांक—हि. पुकार; cry, call, bawling, calling, laudly. (—मारना=पुकारना=to call to).

हांकना—हि. जानवरों को चलाना; to drive, to bawl to.

हांगो—हि. एलक, मैदा छानने की चलनी; a sieve made of cloth.

हांडी, हांड़ी—हि. एक मट्टी का वर्तन शीशे का लटकता हुआ लैम्प; a earthen pot, a cauldron, a hanging lamp.

हांपना } हि. हांफना; to be out of
हांफना } breath, to pant.

हांसी—हि. ठट्ठा, दिल्लगी; laughter, laughing, joke, derision.

हा—स. हाय, आह, ओह, दुःख; an intenrjection of weariness, of sorrow or pleasure.

हाईकोर्ट—अंग. बड़ा न्यायालय, सदर-अदालत; high court.

हाकिम—अर. शासन कर्त्ता, हुकूमत करनेवाला; a ruler, a governor, a master. (—ए-अदालत=जज)

हाजत—अर. आवश्यकता, ज़रूरत; need, want, necessity.

हाज़िम—अर. पाचक; digestive. हाज़िमा=पाचन शक्ति=digestive power).

हाज़िर—अर. प्रस्तुत, मौजूद; present, ready. (—बाश=मौजूद रहने वाला=attendance) (—जवाब=तुरन्त उत्तर दाता=pert, answering wittingly) (—करना=मौजूद करना=to present, introduce, lay before). (—ओ-नाज़िर=मौजूद होना और देखना=present and seeing) (—रहना=to attend and; to wait on) (—ज़ामिनि=bail, a bond).

हाज़िरात—अर. भूत प्रेत को कैद करना; commanding or imprisoning demons.

हाज़िरी—हि. मौजूदगी, भोजन; presence, break fast. (हाज़िरीन=प्रस्तुत मनुष्य=persons present).

हाट—हि. दूकान, बाज़ार; a shop, a market. (हट्टी=हाट=shop).

हाड़—स. हड्डी; a bone.

हातिम—फा. फ़ारसी में एक बड़े पुन्यात्मा का नाम; a generous, bountiful.

हाथ—प्रा. (हस्त स.) दस्त, बाहु; hand, a cubit. (—आना=मिलना=to come into one's possession or power). (—कानों पर रखना=

इन्कार करना=to deny vehemently (—का सच्चा=ईमानदार=honest, trust worthy) (—काट देना=हाथसे लिखवा लेना=to pledge or bind one's self) (—के नीचे आना=अपने क़ब्ज़े में आना=to come under one's clutches) (—खींचना=अलग होना=to refrain, to abstain). (—खाली न होना= to be engaged, to have no leisure) (—खाली=कौड़ी पास नहीं=penniless, emty-handed) (—की लकीरें=प्रारब्ध का लिखा=fate) (—चालाक=चोर=one who steals any thing). (—चलाना = हाथ छोड़ना=to use one's hand freely, to strike) (—जोड़ना=विनती करना=to supplicate, to entreat earnestly) (—झाड़के खड़े होजाना=कौड़ी पास न रहना=to emty one's purse). (—देना=दख़लदेना =to interfere) (—दिखाना=नब्ज़ या नाड़ी दिखाना=to show one's pulse) (—धो बैठना=निराश हो जाना=to be hopeless or disappointed) (—न धरने देना=ज़रा छूने से सकड़ना=to shink from the touch) (—पांव निकालना=होशयार होता दिखाई देना= to be well developed) (—पांव फूलना=घबराना=to be confounded) (—मलना=अफ़सोस करना =to regret, to repent) (—में दिल रखना=बहुत खातिरदारी करना=to gratify every wish) (—लगना=हासिल होना=to be got or obtained) (हाथों हाथ लेना= इ.ज़्ज़त से लेना=to recieve with respect).

हाथापाई—हि. दोनों तरफ़ से मारपीट, लड़ाई; to beat mutually, struggle.

हाथी—हि॰हस्ती, फ़ील; an elephant. (—दांत=हाथी का दांत=ivory) (हाथीवान=महावत = elephant driver).

हादसा—.अर. दुरघटना, रंज का वाक़ा; calamity, misfortune.

हादी—.अर. रास्ता बताने वाला, रहनुमा ; director, leader, guide.

हान—प्रा॰ } कमी, घाटा, नुक़सान; loss,
हानि—सं॰ } harm injury.

हाफ़िज़—.अर॰ जिसके .क़ुरान कंठ हो; one who has the whole quran by heart. (मुहाफ़िज़=guardian).

हाफ़िज़ा—.अर॰ धारणा शक्ति, याद रखने की ताक़त ; memory.

हामिला—.अर. गर्भवती, पेट से; pregnant. (—हो॰=गर्भहो.=to conceive)

हामी—.अर॰ सहायक, मददगार ; a protector, helper, defender.

हाय—हि॰ आह, ओह; strange, alas! ah! *n.* sigh. (—हाय=ओह ओह crying) (—मारना=आह भरना =to sigh).

हार—सं॰ मोती या फूलों की माला; a necklace of pearls or flowers, a a garland. (गलेका-हो॰=सिरहो॰)

हार—हि॰ पराजय, शकिस्त; defeat. (—ना=थकना, शिकस्तखाना=to be tired, to be over come) (—मानना=निराश होकर छोड़ देना=to give up dispute) (—जीत=जुआ=gambling, loss and gain)

हारसिंगार—हि॰ फूल का नाम; a flower. (पेड़का नाम=a tree).

हारा—हि॰ हार गया; defeated, a loser. (incompound, dealer)

हारिज—अर॰ हर्जकरनेवाला; obstacle.

हाल—अर॰ वर्त्तमान, दशा, मौजूदा, कैफ़ियत=state, condition, the present time. (हालात=हाल का बहुवचन=plural) (—त=दशा=ondition) (—यह है=असिल य है=the fact is) (फ़िल—=at present) (बहर—=सब त ाल=in any case) (शिकस्ता— ..., फटे हाल=in narrow- ...ता; nces).

... master. (..दुमामदस्ता; mortar

हामिल—अर॰ ...न=कूटनेका बरतन a mortar for pounding in) (दस्ता=मूसली=handle).

हावभाव—सं॰ रावचाव, नाज़ नख़रा; blandishment, charm, attraction.

हाशिया / हासिया—अर॰ किनारा; margin, border, hem.

हासिद—अर॰ शत्रु; an enemy.

हासिल—अर॰ प्राप्त, मिलना, वसूल; produce, profit acquiring, revenue. (ला—=वृथा=fruitless) (—कलाम=अर्थात्=in short) (—जमा=जोड़=the sum, total) (—तफ़रीक़=शेष=remainder) (—ज़रब=गुणनफल=product) (—तक़सीम=भाजक=quotient).

हास्य—सं॰ हंसी, ठट्ठा, दिल्लगी; laughing, laughter.

हाहा—सं॰ हाय हाय; आह आह; an interjection of surprise, alas.

(- ...

cries). (—...

laugh, t...

...त करना=...

हिंगुल—सं॰ सिंगरफ़...

...plural) ...dian) ...a ...to conceive ...defender. ...per,

हिंदसा—फा॰ ... figures, Arith... तहरीर ...अंक ... रेखा...

geometry).
हिंसक-सं० हिंसा करनेवाला, घातक, का तिल ; a murderer.
हिंसा—सं० वध, क़त्ल ; slaughter, killing, slaying.
हिकमत—फ़ा० विज्ञान, फ़िलासफ़ी, अक़्लमन्दी, इलाज ; wisdom, skill, practice physic. (—से=prudently)
हिकायत—अर० वृत्तान्त, कहानी ; history, story, narration.
हिक़ारत—फ़ा० घृणा, ग्लानी, सुबकी ; scorn, contempt, vileness. (—करना=हक़ीर जानना=to despise)
हिचकना—हि० झिझकना, हटना ; to draw back from, to shrink.
हिचकिचाना—हि० संन्देह करना, रुकना; to doubt to hasitate.
हिचकी—हि० हुचकी, गले में हिचहिच का शब्द, एक रोग; the hiccough.
हिचकोला—हि० धक्का ; a jolt.
हिचकिचाना—हि० संदेह करना ; to doubt, to hesitate.
हिचरमिचर—हि० झगड़ा, बहाना ; dispute, excuse. (—करना=बहाना करना=to excuse).
हिजड़ा-हि० नपुंसक, नामर्द; a eunuch.
हिजरी—अर० मुसलमानी सम्वत ; muhammadan era.
हिजाब—अर० शरम ; modesty, shame. (—क०=शर्म क०=to cover)
हिज्र—फ़ा० विछोह, जुदाई; separation.
हिज्जे—अर० वर्त्तनी ; spelling.
हित—प्यार, मुहब्बत, भलाई, लिये ; affection, love, good, friendship (–कारी=उपकारी= benefactor)
हितु, हितू—सं० मित्र, हितकारी ; a friend.
हितैषी—सं० हितकारी, परोपकारी, ख़ैरख़ाह ; seeking an others welfare.
हितोपदेश—सं० भली शिक्षा, संस्कृत में नीति की एक पुस्तक ; friendly or proper advice, name of a book.
हिदायत—फ़ा० उपदेश, नसीहत, रहनुमाई; guidance, direction in the right way. (—क०=to guide)
हिनहिनाना—हि० हींसना, घोड़े का शब्द ; to neigh.
हिना—अर० मेंहदी ; a kind of tree.
हिन्द—(यूनानी शब्द) आर्य्यवर्त्त, भारत वर्ष, भारत, भारत खंड ; India.
हिन्दी—हि० हिन्दुस्तान की बोली, हिन्द निवासी, हिन्दीभाषा, हिन्दकी; relating to India. (—की चिन्दी =हिन्दी शब्दों की जड़=root of Hindi words).
हिन्दुस्तान—फ़ा०, हिन्दोस्थान—सं० } हिन्दुओं की जगह, आर्य्यवर्त्त ; India.
हिन्दुस्तानी—फ़ा० आर्य्य मनुष्य, आर्य्य भाषा, कोई आर्य्यवस्तु; the people of India, the language of India.

any thing of India.

हिन्दू—हि॰ हिन्दुस्तान के प्राचीन निवासी; Hindus, Arians.

हिन्दू—फ़ा॰ हबशी, ग़ुलाम, काफ़िर; negro, slave, infidel, ethopian.

हिन्दू—प्रा॰ (इन्दु सं॰) चन्द्रमा; moon. (अर्थात् चन्द्रवंशी=pepple of lunnar dynasty)

हिन्दू—प्रा॰ (सिन्धु सं॰) सिन्धु नदी (अटक) के इस पार के रहने वाले लोग; Indians. (पश्चिमी लोग स की जगह ह बोलते हैं) (यूनानी भाषा में स और ह की सावर्णता (बदल) है) श्रीधर भाषा कोष।

हिन्दूमज़हब—फ़ा॰ वैदिक मत; the religion of Vedas.

हिफ़ाज़त—फ़ा॰ रक्षा बचाव, निगरानी; protection, preservation, care.

हिफ़्ज़—अर॰ कंठ, याद, बर ज़ुबान; memory. (—करना=कंठ करना =to make by heart).

हिबह } अर॰ पुन्य; gift, bequest.
हिबा } (—नामा=पुन्यनामा=a deed of gift). (—क॰=पुन्य क॰=to beqeath)

हिम—सं॰ पाला, बर्फ़; frost, snow, cold. (—ऋतु=आक्टूबर, नोवेम्बर).

हिमाक़त — अर॰ मूर्खता; folly, stupidity, boasting.

हिमायत—फ़ा॰ सहायता, मददगारी; countenance, patronage. (—क॰ =बचाना=to defend). (हिमायती=रक्षक=defender). (हिमायती टट्टू = हिमायत वाला = one who presumes on another's protection).

हिमालय—सं॰ हिमालयपर्वत, बर्फ़िस्तान; Himalaya mountains. (हिम=बर्फ़, ice+आलय=जगह, place)

हिम्मत—फ़ा॰ धैर्य, ढाढ़स, जुरअत; courage, bravery, spirit. (—हारना=दिल टूटना=to lose spirit). (—वाला=बहादुर=brave).

हिय } प्रा॰ (हृदय सं॰) हिरदा, दिल;
हिया } heart, breast, mind, soul. (हिये की फूटना=अंधा होना=to be blind, demented).

हियाव, ह्याव— हि॰ साहस, हिम्मत; courage, bravery.

हियोहियो—हि॰ गौ भैंस बुलाने का शब्द; the sound made when calling cattle.

हिरण } सं॰ सोना सुवर्ण, तिला; gold:
हिरण्य } (—कशिपु=प्रल्हाद का बाप)

हिरण्यगर्भ — सं॰ ब्रह्मा, शालग्राम; Brahma, Shalagram. (पेट में सुवर्ण होना)

हिरदा—प्रा॰ (हृदय सं॰) हिया, दिल; heart, breast mind.

हिरन—हि॰ मृग, आहू; a deer or adtelope. (हिरनी=मृगस्त्री=doe, hind). (हिरनाकुश=राजाका नाम)

हिरस—हि॰ } अनुसरण, नक़ल; greedi-
हिर्स—अर॰ } ness, avidity. (–दिलाना =ललचाना=to tempt) (हिरसा हिरसी=ललचाव से=covetously).

हिरासाँ—फा॰ व्याकुल, घबराया हुआ, खौफ़नाक; frightened, frightening.

हिरासत—अर॰ ख़बरदारी ; care, watching guarding. (—में=निगहबानी में=under care).

हिलना–हि.काँपना,थरथराना,पलना; to shake, to be moved, to be tamed.

हिलाल—अर॰ दूज का चाँद; the new moon, crescent.

हिलाना—हि॰ पालना, परचाना, सरकाना,झुकाना; to tame, to move, to shake. (हिलामिला=मिलाजुला= amicable, attached).

हिलोरा —हि॰ हिलकोरा, मौज ; a wave, billow, surge.

हिसाब—अर॰ गिनना, गिनती, लेखा, जोखा ; calculation, accounts reckoning, computation. (इल्म —=अंक गणित=Arithmetic) (—बेबाक़ करना=जो बाक़ी हो सो दे देना = to settle or liquidate a balance) (चलता— = curent account) (—दह=हिसाब का जिम्मेदार=responsible of accounts) (–जाँचना =to examine or audit accounts) (—किताब= लेखाजोखा =accounts). (–नवीस=accountant)

हिसाबी–हि॰महासिब; an accountant,

हिस्सा—अर॰ भाग ; share, portion, division. (हिस्सेदार = शरीक= share holder, partner).

हींग—प्रा॰ (हिंगु सं.) एक मसाला ; assafoetida.

हींसना—हिं॰ हिनहिना ; to neigh.

हीक—हि॰ बदबू, दुर्गंध ; qualm, disgust, a bad smell.

हीज़—फा॰ डरपोक, नामर्द, बुज़दिल ; timid, cowardly.

हीजड़ा–हि॰नपुंसक, नामर्द; a eunuch.

हीन—सं॰ बिन, बिना, रहित, कम ; void of, free from, deficient.

हीन—अर॰ जीवन पर्यंत ; lifetime.

हीर—हि॰ राँझे की स्त्री; the celebrated mistress of Ranjha. (हीरा राँझा = हीरे का राग = poems sing for Ranjha).

हीरा—हि॰ एक रत्न का नाम ; the diamond.

हीरामन—हि॰ तोता, सूआ ; a kind of paroquet, parrot.

हीला—फा॰ बहाना, धोखा ; deciet, pretence, trick. (हीलेबाज़=बहाने बाज़=artful).

हीही—हि॰आहा, हीही; an interjection of surprise.

हुआ—हि॰ गुज़रा ; happend.

हुआ सो हुआ—हि. जो गुज़रा सो गुज़रा ; let bygones be bygones.

हुंडी } हि• मनीआर्डर ; a bill of ex-
हुंडवी } change, moneyorder. (—वाल=सर्राफ़=banker) (—की दूकान=बैंक = bank) (हुंडियावन=हुंडी की फ़ीस=price paid for a bill of exchange).

हुक़ना— अर. दस्तआनेकी पिचकारी; syringe, enema.

हुकम—हि• } आज्ञा, फ़रमाना, फ़तुवा ;
हुक्म- अर• } a command, an order, a sentense. (—बजाजाना=आज्ञा का पालना= to carry out an order) (—बरदार=आज्ञा पालक =obedient) (—जारि करना= हुकम जारी करना=to give an order) (—मानना=आज्ञा मानना to obey) (—नामा=लिखा हुआ हुकम=written order) (—तोड़-ना=हुकम न मानना =to disobey).

हुकमा — .अर. हकीम का बहुवचन ; philosophers, physicians.

हुक़ूक़—.अर•हक़ का बहुवचन; rights.

हुक़ूमत—.अर. सलतनत, राज, इख़्तियार ; dominion government, jurisdiction. (—करना=राजकरना, इख़्तियार को काम में लाना= to goverh, to rule).

हुक़्क़ा—.फ़ा. धूम्रयन्त्र ; a pipe for smoking. (—बरदार=हुक़्क़ा उठाने या भरनेवाला=a servant who prepares the Huqqa) (—बाज़=अधिक पीनेवाला=great smoker) (—पानी= आदर सत्कार=social intercourse, smoking & drinking).

हुक्काम—.अर. हाकिम का बहुवचन ; rulers, commanders, officers.

हुङ्कार—सं• } पुकार, गर्जन ; cry, out-
हुंकारी—प्रा. } cry, alarm.

हुंकारी भरना-हि. हां हूं करना; to say yes, yes yes.

हुजरा- फ़ा•कोठरी; chamber, closet.

हुजूम—.अर. भीड़, मेला; crowd, fair.

हुज़ूर—.अर. इज़्ज़त का शब्द हाकिमों के वास्ते ; used respectfully for the secoud personal pronoun.

हुज्जत—.फ़ा. झगड़ा, दलील, बहस ; an argument proof, altercation. (हुज्जती=हुज्जत करने वाला=an obstinate person).

हुड़दंगा—हि. उपद्रवी ; turbulent. (हुड़दंगी=उपद्रव=turbulence).

हुर्रे } अंग. जयजय, आनन्द २, ख़ुशी २;
हुर्रा } Hurrah. (interj).

हुनर—.फ़ा• शिल्प, कारीगरी ; art, skill. (बे—=मूर्ख=unskilful) (—मंद=skilful, clever).

हुबाव—.अर• बुलबुला ; a bubble.

हुमा—.अर• एक पक्षी ; an eagle.

हुरमत—अर. इज्जत; honour, reputation.

हुरूफ़—अर. हरफ़का बहुवचन; letters.

हुलसाना—हि. प्रसन्न करना; to cheer, to delight. (हुलसना=प्रसन्न होना =to be pleased).

हुलास—हि. सूंघने की दवा; snuff.

हुलिया—फ़ा. मुख के चिन्ह, चेहरा, सूरत; countenance, features, personal appearance.

हुल्लड़—हि. रोला, होड़ा; alarm, tumult, uproar.

हुसल—अर. लाभ, हासिल; gain, profit, advantage.

हुस्न—अर. छवि, रूप, खूबसूरती; beauty, goodness (—अख़लाक़ =अच्छा स्वभाव=good (disposition) (—परस्त=छवि देख मोहित होने वाला= admirer of beauty) (—ए-इन्तिज़ाम=अच्छा प्रबन्ध= a good management).

हूं—हि. हुंकारी भरने का शब्द, हां, भला, अच्छा, ठीक; adj yes, well, very well, exactly. (मैं—=उपस्थित होना=I am) (—हूं=हां हां=yes yes).

हूक—फ़ा. शब्द, आवाज़; a sound, cry. (—हूक कर रोना = चिल्लाकर रोना=to weep bitterly).

हूर—अर. परी, सुन्दर स्त्री; a vergin of paradise, nymph. (हूर का बच्चा=अतिसुन्दर बालक=a damsel)

हूल—हि. चबक, पीड़ा; pain, ache, stitch, stab. (—मारना= चबक मारना= suffering from stabbing).

हूहा—हि. रोला, शोर,गुल; uproar.

हृदय—सं. हिरदा, हिया, दिल; the heart, the mind.

हृषीकेश—सं. विष्णु, भगवान्; a name of Bishnu. (अजमेरके पास एक तीर्थ)

हृष्ट—सं. मगन, हर्षित, खुश; pleased, glad, delighted. (—पुष्ट = मोटा ताज़ा= well-fed and happy.

हे—सं. सम्बोधन का चिन्ह, मुख़ातिब करना; a vocative partiple O !.

हेच—फ़ा. तुच्छ, निकम्मा, कुछ नहीं; nothing, good for nothing.

हेटा—हि. नीचा, कम, पोछे; cowardly, low, inferior.

हेतु—सं. कारण, सबब, अभिप्राय; cause, motive, object, intention.

हेम—सं. सोना, सुवर्ण; Gold.

हेमन्त—सं. जाड़ा, सर्दी; the cold season, two months November & December. (हेमन्तऋतु=अगहन और पूस=November & December)

हेरना—हि. ढूंढना, खोजना, पेरना; to persue, to look after.

हेरफेर—हि. अदला बदली; change.

हेलमेल—हि. मेलजोल; intemacy,

familiarity.

हैं—हि. हैंगे ; are, may be.

हैं हैं !—हि. होशियार, ख़बरदार ; look out, what are you about, be careful, hold there.

हैंकड़-हि• मज़बूत, शेख़ीबाज़ ; strong, robust. (हैंकड़ी = ज़ोर = force).

हैकल—अर. मन्दिर, सूरत ; temple, form. (गिरजा=church)

हैकल-हि. गलेका एक गहना; an ornament worn round the neck.

हैहै—हि. शोक ; ah, alas.

हैज़ा—फ़ा. विषूचिका, ववाई मर्ज़ ; the cholera, a flux, and vomit.

हैड़—प्रा. (हरीतकी सं.) हड़ ; myrobalan.

हैफ़—फ़ा. अफ़सोस ; ah, alas.

हैरत — अर. शोक ; astonisment.

हैरान—अर• घबराया हुआ, परेशान ; astonioshed perplexed. (—हो. घबराना=to be astoished) (-क.; तंग करना=to perplex) (हैरानी घबराहट=astonishment).

हैवान—अर•जानदार, जानवर, जीवधारी; an animal a beast, a brute. (— मुतलक़ = जानवर=animal) (—नातिक़=मनुष्य=man).

हैसियत — अर• मक़दूर, लियाक़त ; capacity, ability.

हो—हि. होना, ओहो; be, be there; vocativo particle, Ho ! (तुम हो =आप हैं=you are).

होआना—हि. होकर आना ; going and coming back. (होकर=होके =being). (होचुकना=हो गुज़रना to be done or over) (हो तो हो =यह हो=it may be) होसकना= मुमकिन होना = to be possible).

होई—हि. हिन्दू स्त्रियोंका एक त्योहार• a fastival of Hindu females.

होठ—प्रा. (ओष्ठ सं•) अधर, लब, लिप; lip. (—हिलाना=to speak).

होड़—हि. बचन, दावपेंच, शर्त ; a wager, an agreement, a bargain. (—बदना=शर्तलगाना=to wager, to bet) (—हारना=बाज़ी हारना =to lose the bet)

होत — हि• होना, शक्ति ; ability, means.

होतब—हि•होतव्यता, भावी, होनहार; predestination, destiny.

होतव्यता—सं.होनहार, भावी, भवनी; fate destiny.

होता—सं. हवन करनेवाला; one who offers Havan ceremony.

होता—हि• होना ; would be. जो है (जो मैं होता)

होते—हि• होने पर ; in the being, presence. जैसे (मेरे होते)

होते होते—हि. सहज सहज, रफ़्ते २ ; gradually.

होनहार—हि॰ होतव्यता, होनेवाला, सम्भव, शुदनी ; what is to be happen, possible, hopeful.

होना—हि॰ होतव, रहना ; to be to exist, to become, to have, to do.

होनी—हि॰ प्रारब्ध, होनहार; destiny, what is to be.

होम-स॰ यज्ञ, हवन; a burnt-offering, an oblation.

होमना—प्रा॰ हवन करना; to perform the sarifice of the Hom.

होमकुण्ड—स॰ वेदी, हवन, कुण्ड ; a pit or an altar in which the Hom ceremony is performed.

होला | होले } हि॰ भुने हरे बूट ; the chick-pea having been parched in the pod.

होली—एक त्योहार जो फाल्गुण महीने के अन्त में होता है, एक राग ; the great Hindu festival held at the approach, of the vernal equinox, the song Holi. (—का का भडुवा = होली खिलनेवाला= player of Holi) (—है = होली में रंग डालते समय बोलते हैं=it is Holi) (—खेलना=दूसरे पर रंग डालकर मुंह से अबीर और गुलाल मलना या उसके ऊपर उड़ाना) (—जलाना=लकड़ी और उपलों का ढेर करके आग देना=to burn pile of cow-dungs & others). (-मैया की जय=होली जलाकर यह शब्द बोलाजाता है=hurrah for Holi)

होश—.फा॰ चैतन्यता, हवास ; sense, understanding intellect, mind, soul. (बे-=senseless in a faint, intoxicated) (-ओ-हवास= समझ understanding) (—उड़ना=बेहोश होना=to be senseless) (—पकड़ना=याद करना=to recollect)

होशियार—.फा॰ चतुर, अ़क्लमन्द, चालाक; intelligent, clever, sensible, watchful. (होशयारी= ख़बरदारी =carefulness).

हौज़—.अर. कुण्ड, तालाब ; a reservoir, a pond, a cistern.

हौदा—हि॰ हाथीपर सिंहासन; a litter carried by elephant.

हौल—.अर. भय, डर, दहशत; terror, horror. (-नाक=भयभीत=dreadful) (—दिल=डरपोक = timid) (-बैठना =डरजाना= to be terrified)

हौले—हि. धीरे, आहस्ता ; gently, slowly. (—हौले=सहज सहज= softly, gently) (-से=आहिस्तासे =slowly).

हौवा—हि॰ लूलू, बच्चों के डराने को झूठा भूत ; a bugbear, hobgoblin.

हौसला—.फा॰ धैर्य, धीरज, हिम्मत ; capacity, ambition, resolution.

हँकाना—क्रि. हांकना, चलाना; to drive out or away. (हंकना=चलना).

हंकारी—(रामायण का शब्द) बुलाए; called out.

हंगामा—फा. भीड़ शोला; crowd.

हंडा—क्रि॰ चौड़े मुंह का मिट्टी का बर्तन; a cauldron. earthen pot.

हंडिया, हांडी, हंडी—क्रि॰ छोटा हंडा; a small cauldron.

हंस—सं॰ एक पक्षी, आत्मा, जीव; a gander, a goose, a swan, a duck, the soul. (परम-=योगी=Yogi) (—राज = चावल की क़िस्म=a kind of rice).

हंसना—क्रि. हंसी करना, मुसकराना, ठट्ठा, दिल्लगी; to laugh, deride, joke. (हंसमुख=आनन्दी=cheerful) (हंसी=हांसी = laughing joke) (हंसाई= बदनामी=ridicule) (हंसाना=हंसी दिलाना=to turn into ridicule).

हंसली—क्रि॰ गले के नीचे की हड्डी गले का एक गहना, गर्दन; the collar-bone, a collar of gold or silver, the neck, neck-bone.

हंसिया } क्रि॰ दराती, दांव, पांवफूल
हंसवा } a sickle.

ह्रस्व—सं॰एक मात्रा, लघु, छोटा; short, low in stature, a short vowel.

हाव-क्रि. हिम्मत; courage, bravery. (— खुलना = हिम्मत होना=to takecourage) (—पड़ना =हिम्मत पड़ना=to make a bold venture, to dare).

इति The End.

# छन्द

यह कोष कोषों में कर्यों का सार। बड़ी भारी मेहनत से हुआ तयार॥
विद्वान पुरुषों का है यह विचार। शब्दार्थ रत्नों की है यह बहार॥
सच्चे हैं मोती कि जिनका यह हार। जो एक माला यह धन बेशुमार॥
मुझे भूल जायंगे मरने पे यार। मेरी भी रहेगी येही यादगार॥

गौरीदत्त—मेरठ

# हिन्दी कहावत Hindi Proverbs.

कहवतों में शब्दार्थ कुछ और होता है और भावार्थ कुछ और होता है (किसी भाषा की कहावत हो) यहही बात दिखलाने के लिये कुछ हिन्दी और उसी मतलब की अंग्रेजी कहावतें उदाहरण के तौर से यहां लिखी गई हैं।

**अ**—अक्लमन्द को इशारा काफ़ी है। A hint is enough to the wise.

अपने मुंह मियां मिट्ठू। Self praise is no recommendation.

अशर्फियां लुटें और कोयलों पर मोहर। Penny wise, pound foolish.

**आ**—आगे दौड़, पीछे चौड़। The farther we go to the futrther behind.

आगे कुंआ पीछे खाई। What avails it me to draw one foot out of the mire, and stick the other in.

**ई**—ईद पीछे चांदको सलाम। After-meat, mustard.

**ऊ**—ऊंची दूकान, फीकापकवान। Great boast, small roast.

**ए**—एक पंथ दो काज। To kill two birds with one stone.

**औ**—औरतकी बातका एतबार नहीं। A woman's mind, and winters wind change of.

**अं**—अंधा क्या जाने वसन्त की बहार। A blind man is no judge of colours.

**क**—कर कान, और ले दाम। Blow, smith and you'll get money.

करभला, हो भला। Do well, and have well.

कुछ दालमें काला है। I smell a rat.

कोयलों की दलाली में हाथकाले। Evil communication corrupts good manners.

**ख**—खाने में क्या शरम। Never be ashamed to eat your meat.

खुदा गंजे को नाखून न दे। Curst cows have short horns.

**ग**—गया व़क्त फिर हाथ आता नहीं। Lost time never comes back again.

**घ**—घर की आधी भली, बाहर की सारी से। Dry bread at home is better than roast meatabroad.

**च**—चोर की डाढ़ी में तिनका। A guilty conscience needs no accuser.

**ज**—जल्दी काम शैतान का। Haste makes waste.

जितना छोटा, उतना खोटा। He is a little fellow, but every bit of that little is bad.

जो गरजता है सो बरसता नहीं। A long tongue, has a short hand.

ड—डूबतेको तिनकेका सहारा काफ़ी है। A drowning man will catch at a straw.

त—तु.ख्मतासीर सोहबत का असर। He that lies down with the dogs must rise with the fleas.

थ—थोथा चना, बाजे घना। Empty vessel makes much noise.

द—दुख सुख सब के साथ है। He that will have no trouble in this world must no be born in it.

न—नाच न जाने आंगन टेढ़ा। A bad workman quarrels with his tools.

नामी साह कमा खाय, नामी चोर मारा जाय। A good name keeps its lustre in the dark.

नौसे चूहे खाय बिलाई हजको चली। He can never be God's martyr that is the devil's servant.

प—पांचों उंगलियां घी में। His bread is buttered on both sides.

पानी में रहना और मगर मच्छ ... बैर। It is hard to sit ... Rome and fight with the pop...

ब—बद भला बदनाम बुरा। He tha... has an ill name is half hange...

बिल्ली दूध की रखवाली। A fo... should not be of a jury at ... goose's trial.

भ—भागते भूत की लंगोटी ही सही... Of an ill paymaster, get wha... you can, though it be, bu... straw.

म—मन चंगा तो कठौती में गंगा... It is not the beast but th... *mind that is the secrifice.*

मौत की दारू नहीं। Death and th... grave, make no distinctio... of persons.

र—रोज़ २ का आना जाना मान घट... ता है। A constant guest i... never welcome.

व—वह भलामानस कैसा जिसके पा... पास नहीं पैसा। Good bloo... makes pudding withou... groats or suet.

स—सन्तोष का फल मीठा होता है... Bear and for bear is good... philosophy.

ह—हज़ार नियामत एक तन्दुरुस्ती... good health is above wealth.

# गौरी जीवन

अर्थात्

पं. गौरीदत्त का जीवन चरित्र और उनकी बनाई पुस्तकों की सूची मूल्य सहित

# LIFE OF P. GAURI DATT

AND

## The Catalogue of his work with price.

---

## बाल्यावस्था (बालकपन)

जन्म से सात वर्ष की अवस्था तक

मैं भारद्वाज गोत्री जाति का सारस्वत ब्राह्मण हूं। मेरी जन्मभूमि पंजाब में लुधियाना शहर है। और जन्म तिथि पौष सुदि २ संवत् १८८३ वि. है। मेरे दादा (बाबा) पं. नाथ मिश्र तान्त्रिक पंडित थे। मेरे पिता (अपने पुत्र) को संस्कृत पढ़ा कर जीविका के निमित्त फ़ारसी पढ़ाई। वह सतलुज के पुल पर अंग्रेजों की तरफ़ से दारोगा हुए। सतलुज के पार महाराजा रणजीत सिंह का उस समय झंडा फहरा रहा था। वार लुधियाने में अंग्रेज़ी अमलदारी थी। उस समय जैसी हमारी बन रही थी भगवान सब की बनाए। जो सिक्ख सरदार अंग्रेज़ी अमलदारी में आते थे मेरे पिताजी को परवाना (टिकट) दिखाकर जाते थे। पिता जी को उनके रोक देने का अधिकार था। इस कारण दोनों तरफ़ से पिता जी की ख़ातिरदारी होती थी, महाराजा के यहां से ख़िलअत मिलते रहते थे। अंग्रेज़ लोग जो आते थे इनाम इकराम दे जाते थे। दोनों सरकारों में बड़ा सन्मान था, बड़ी इज़्ज़त थी। जो सब बन कर बिगड़ी, पिताजी के पास एक सन्यासी (वेदान्ती पंडित) आकर ठहरा, पिताजी ने उससे गीता पढ़ी। "जिसने पढ़ी गीता, उसने घर क्या जीता" वैराग्य हो गया। घर बार, माता, पिता, स्त्री और बाल बच्चों को त्याग सिर मुंड़ा, दण्ड कमण्डल ले सन्यासी के साथ हो लिये। घर में रोना पीटना पड़ गया। देखो कैसी बनी थी बनकर बिगड़ गई। हम दो भाई उस समय मासूम बच्चे थे। मेरी उमर ५ वर्ष की, छोटे भाई की उमर ३ वर्ष की थी। दादाजी का देहान्त हुआ। अब सिर पर

कर, महात्माजन और ऋषि मुनि आज्ञा देते हुए और यह कहते हुए स्वप्न में दिखाई देने लगे कि देर मत कर, समय आगया है, नौकरी छोड़ दो, महात्माओं की संगत भाने लगी इस प्रकार के सोच विचार जी में आने लगे, रात दिन सताने लगे कि अब मुझको इस देश के सुधार सत्य विद्या के प्रचार के लिये क्या करना चाहिये?

# संन्यस्थ (स्वार्थ का त्याग परमार्थ में चित्त)

४५ वर्ष की अवस्था से ६४ वर्ष की अवस्था तक।

फिर नहीं मुंड़ाया, कपड़े नहीं रंगे, भिक्षा नहीं मांगी, आन्तरिक संन्यासी हो गए। बाहर से जैसे थे वैसे ही बने रहे किन्तु स्वार्थ को त्याग दिया परमार्थ को ग्रहण किया अपने और पराये में कुछ अन्तर नहीं समझा देश के सुधार विद्या के प्रचार के लिये देवनागरी प्रचार का झंडा उठाया द्वेष, ईर्षा और तेर मेर का नाम मिटाया सब को (कोई हो) अपना भाई बन्धु, प्यारा प्रेमी समझा, अपनी कमाई का सब माल मता, नक़द और जायदाद देवनागरी प्रचार के अर्पण कर वसीयत नामा लिख दिया, रजिस्ट्री करादी। देश २ नगर २ ग्राम २ फिर कर देवनागरी प्रचार का उपदेश किया इससे लाभ बतलाए, दिखलाए, समझाए, लड़की लड़कों की पाठशाला नियत की, कराईं, नागरी के समाचार पत्र निकाले, निकलवाए, विद्या के प्रचार के लिये नाटक और स्वांग बनाए, खेले खिलाए, मेजिकलेनटर्न का तमाशा विद्या और गुण से भरा हुआ बलायत से मंगाया, लोगों को दिखाया, बताया, और उनके फिरे हुए मन को सत्य विद्या की ओर लगाया। नागरी की ऐसी अद्भुत बातें खेल और तमाशे निकाल कर जारी किए कि जिससे लोगोंका चित्त इस विद्या के पढ़ने पढ़ाने में लगे और लोग चित्त देकर इस विद्या को पढ़ें और विद्वान बनें, प्रथम शिक्षावली की ऐसी उत्तम चार पुस्तकें बनाईं कि जिन को एक छोटा सा बालक पढ़कर फ़ारसी और अंग्रेजी पढ़े से विद्वान हो जाय। स्त्रीशिक्षा की तीन पुस्तक ऐसी बनाईं कि जिनको हमारी गवर्नमेन्ट ने पसन्द किया और दो बार सौ २ रुपये इनाम दिए, विद्या प्रचार की अद्भुत चीजों के बनाने के लिये कई बार मेरठ की नुमायश में इनाम पाया, सनद मिली, देवनागरी गज़ट द्वारा इस विद्या की उन्नति करने के लिये महाराजा साहब रीवां ने पांच पारचे का खिलअत भेजा और २००) रु. देवनागरी पुस्तकालय की उन्नति के लिये दिए। महाराजा टिहरी के यहां से खिलअत आया। कूटेश्वराधीश (श्रीमान रावलमराव सिंह ...

मिले। श्रीमान् ने सच्चा हितैषी और परोपकारी जानकर ५) रु० माहवारी पाठशाला के लिये नियत कर दिया और ५०) रु० देवनागरी नाटक मण्डली की सहायता के लिये दिए। विद्या के प्रचार की २० पुस्तकें बनाई, इस अवस्था में यह भी एक काम करते रहे कि हुजूम, तमाशे, मेले ठेलों में तीर्थों पर जाकर (मतमतान्तर को छोड़) सत्य विद्या का प्रचार किया, उपदेश दिया। इन सब कामों में बड़ा काम मेरठ की देवनागरी पाठशाला है। जिसका २००) रु० माहवारी का खर्च है। मिडिल क्लास तक पढ़ाई होती है। नागरी का पढ़ना आवश्यक है। ८५) रु० महीना गवर्नमेन्ट की सहायता है, शेष चन्दे और फ़ीस से खर्च होता है। २०० के लग भग विद्यार्थी पढ़ते हैं। एक बोर्डिंग हौस जुदा है जिस में दीन् विदेशी विद्यार्थियों को भोजन आदि मिलता है। इन्हीं में से ५०—६० विद्यार्थी पास होकर नौकर हो गए हैं और बड़े २ कामों पर हैं। इसी के पास एक पुत्रीपाठशाला है जिसमें अब तक ५०० लड़कियां लिख पढ़कर योग्य हो गई हैं। इसी प्रकार देवनागरी प्रचार के और भी काम हैं जैसे सन् १८८२ ई० में शिक्षा कमीशन को यह जतलाने के लिये कि इस देश में हिन्दी भाषा ही के द्वारा प्रथम शिक्षा फैल सक्ती है एक मेमोरियल दिया गया। फिर सन् १८९४ ई० में श्रीयुत श्रीमान् छोटेलाट साहब की सेवा में इस प्रयोजन से एक मेमोरिएल भेजा कि इस देश में केवल नागरी अक्षरों के द्वारा ही शिक्षा फैल सक्ती है (उर्दू अक्षरों के द्वारा नहीं और जब तक नागरी के दफ़्तर नहीं कर दिये जायगे इस देश में प्रथम शिक्षा नहीं फैलेगी। फिर सन् १८९८ ई० में पश्चिमोत्तरवासियों ने नागरी दफ़्तर होने के लिये जो लाट साहब को एक मेमोरियल दिया, उस में सहायता दी। सन् १८९९ ई० में देवनागरी प्रचारिणी सभा मेरठ की तरफ़ से एक मेमोरियल और भेजा गया। मुज़फ़्फ़र नगर, सहारनपुर आदि सब बड़े २ नगरों से उसी समय और भेजे गए। नागरी प्रचारिणी सभा बनारस की आज्ञा का पालन किया गया। देवनागरी प्रचार के कामों के लिये अबतक ४० हज़ार के लगभग रुपया आया और वह सब रईसों के द्वारा विद्या के प्रचार के कामों में खर्च हुआ। रुपये का काम रईसों के हाथ में है। कभी अपने हाथ में नहीं रक्खा, नहीं लिया नहीं छुआ, हज़ारों मनुष्यों को राजभक्त (गवर्नमेन्ट का सचा खैर.ख़ाह) बनाया, जन्मदिन के उत्सव में श्रीभारतेश्वरी महारानी विक्टोरिया की मूर्त्ति पर फूलों की वर्षा कराई, जगत माता बनाया। साहब जज, साहब कमिश्नर, साहब कालेक्टर आदि ज़िले के हाकिमों को सभापति बनाकर सब दिखलाया, जतलाया, बतलाया।

अब ईश्वर का धन्यवाद करने की जगह है कि मैं अपने जीते ही जी इन

अपने सब परिश्रमों का फल १८ वर्ष पीछे अपने कानों सुन लिया और अपनी आंखों देख लिया। १९ तारीख एप्रिल सन् १९०० ई. को श्रीयुत श्रीमान् सरएन्टोनी मेक्डालन महोदय पश्चिमोत्तर देश के लेफ्टिनेन्ट गवर्नर अवध देश के चीफ़ कमिश्नर बहादुर ने रिज़ोल्यूशन पास करके सरकारी द.फ्तरों में देवनागरी प्रचार की आज्ञा दी। और उसी तारीख़ के गवर्नमेन्ट गज़ट में छापकर सब को इत्तला देदी। सारे देश में आनन्द फैल गया, जय जय कार होने लगी। धन्यवाद के पत्र श्री महाराजाधिराज की सेवा में जाने लगे। हमने भी देवनागरी प्रचारिणी सभा मेरठ की तरफ़ से श्री महाराजाधिराज की सेवा में धन्यवाद पत्र भेजा।

देवनागरी अक्षरों के द्वारा प्राईमेरी शिक्षा फैलाने में जो पुरुष अपनी गवर्नमेन्ट की सहायता दे रहे हैं उन में बा. राधाकृष्णदास साहब रईस बनारस, नागरी प्रचारिणी सभा बनारस के सभापति। बा. श्यामसुन्दरदासजी बी. ए. मंत्री, लाला रामानुजदयाल साहब रईस, मंत्री देवनागरी प्रचारिणी सभा मेरठ आदि बहुत पुरुष हैं। उन में मैं भी एक तुच्छ जीव हूं। परन्तु पं. मदनमोहन मालवीयजी बी. ए.एल एलबी.वकील हाईकोर्ट अलाहाबाद का परिश्रम सराहनीय और बढ़कर हैं। और हम सब उनकी शिक्षा और उपदेशों को मानते हैं। और इस देश की प्रजा की जो हमने उसकी भलाई के लिये सेवा (ख़िदमत) की है उसके बदले में हम येही मांगते हैं कि सब लोग अपने बालकों को प्रथम नागरी पढ़ावें अदालत में काम पड़ने से नागरी में अर्ज़ियां दें॥

मैंने अपनी इस जीवन दशा में एक और बड़ा भारी काम अपने सिरपर उठाया था और वह चालीस वर्ष की अवस्था में स्वांस की बीमारी पैदा होजाने से रुक गया (अधूरा रहा) और वह यह है कि नागरी के अक्षर ऐसे उत्तम है कि अंग्रेज़ी, फ़ारसी आदि हर एक भाषा नागरी अक्षरों में शुद्ध और स्पष्ट लिखी जाती हैं पढ़ी जाती है। अंग्रेज़ी, अंग्रेज़ी अक्षरों में, फ़ारसी, फ़ारसी अक्षरों में न शुद्ध लिखी जाती है न शुद्ध पढ़ी जाती है। लिखा कुछ जाता है। पढ़ा कुछ जाता है। इस लिये मैंने इरादा किया था कि अंग्रेज़ी, और फ़ारसी .ज़ुबान की किताबें नागरी अक्षरों में तैयार करूं और एक किताब नागरी में अंग्रेज़ी (अंग्रेज़ी सीखने की कल) तैयार की है और वह छप गई है दूसरी नागरी में फ़ारसी (नागरी गुलिस्तां) कुछ की है अभी छपी नहीं और सन् १८९५ ई. में चिकागो की नुमायश हुई थी यह इरादा कर दिया था कि लंडन में जाकर अंग्रेज़ों को समझाऊं और उपदेश करूं। कि अंग्रेज़ी .ज़ुबान अंग्रेज़ी हरफ़ों में शुद्ध नहीं लिखी पढ़ी जाती नागरी अक्षरों में

बहुत शुद्ध लिखी पढ़ी जाती है इस वास्ते अंग्रेज़ी ज़ुबान की किताबें, अख़बार आदि नागरी अक्षरों में होने चाहियें परन्तु मेरे मित्र डाक्टर चरणसिंह और डाक्टर त्रैलोक्यनाथ साहब ने रोका और कहा कि ठंडे मुल्क में जाने से तुम्हारी स्वांस की बीमारी बढ़ जायगी और तुम जीते नहीं बचोगे। इसलिये अब मैं अपने चेलों, इष्ट मित्रों और देश हितैषियों से कहता हूं कि कोई इस काम का बीड़ा उठावे। सन्तोष के साथ काम करे। निःसन्देह सफलता प्राप्त होगी। क्योंकि अंग्रेज़ी क़ौम सत्यवादी है और सत्य को ग्रहण करती है। मैं अब बूढ़ा हुआ, स्वास्थ्य बिगड़ गया बहुत जल्दी कूच करने वाला हूं॥

---